प्रकाशक—
आगरा बुक स्टोर,
आगरा, अजमेर, मेरठ, बनारस, लखनऊ।

प्रथम संस्करण—१९४० ई०
द्वितीय संस्करण—१९४२ ई०
तृतीय संस्करण—१९४५ ई०
चतुर्थ संस्करण—१९४६ ई०

मुद्रक—
गुलाबचन्द अग्रवाल, बी० कॉम०
अग्रवाल प्रेस, आगरा।

# समर्पण



पूज्य माताजी
की
पुनीत स्मृति में

—लेखक

# प्राक्कथन

'प्रबन्ध-पीयूष' को उच्च कक्षाओं में हिन्दी पढ़नेवाले विद्यार्थियों के समक्ष रखते हुए मुझे हर्ष है। यह पुस्तक विशेषतः विश्वविद्यालय के छात्रों के लिए लिखी गई है, पर हिन्दी की मध्यमा, उत्तमा, प्रभाकर आदि उच्च परीक्षाओं में सम्मिलित होनेवाले विद्यार्थी भी इसका उपयोग कर सकते हैं।

'निबन्ध-निकुञ्ज' के पश्चात् निबन्ध-रचना का यह मेरा द्वितीय प्रयास है। 'निबन्ध-निकुञ्ज' का जो आदर विद्यार्थी-समाज ने किया उसी ने मुझे प्रस्तुत पुस्तक को प्रकाश में लाने के लिए प्रोत्साहित किया। इस पुस्तक की रचना की प्रेरणा मुझे अपने एम० ए० के निबन्धों से मिली थी। फिर जब कालेज के विद्यार्थियों को पढ़ाने का सुअवसर प्राप्त हुआ, तब उनके लिए निबन्धों की उपयुक्त पुस्तक का अभाव बहुत खटका। फल-स्वरूप इस पुस्तक में संकलित निबन्धों की रचना का सूत्रपात हुआ।

इस पुस्तक की रचना में मुझे गुरुवर पं० जगन्नाथजी तिवारी एम० ए० ( हिन्दी तथा संस्कृत ), शास्त्री ( अध्यक्ष-हिन्दी-संस्कृत-विभाग, आगरा कालेज ) तथा गुरुवर पं० अयोध्यानाथजी शर्मा, एम० ए० ( अध्यक्ष-हिन्दी-विभाग, सनातन धर्म कालेज, कानपुर ) से बड़ी सहायता मिली है। अतः इन पूज्य महानुभावों का मैं हृदय से आभारी हूँ। आचार्य पं० रामचन्द्र शुक्ल के प्रति भी मैं अपनी कृतज्ञता प्रकट किए बिना नहीं रह सकता जिनके विचारों से मैंने बहुत लाभ उठाया है। कहना न होगा कि प्रधानतः शुक्लजी के विचारों की आधार-शिला पर ही इस भवन का निर्माण हुआ है। शुक्लजी के अतिरिक्त उन समस्त

लेखकों और कवियों का भी मैं कृतज्ञ हूँ जिनकी कृतियों ने मुझे प्रस्तुत रचना में किसी-न-किसी प्रकार की सहायता प्रदान की है।

इस रचना में मुझे कहाँ तक सफलता मिली है, इसका निर्णय तो पाठक-वृन्द ही कर सकेंगे। पर यदि इससे विद्यार्थी-समाज का कुछ भी हित हुआ तो मैं अपने परिश्रम को सफल समझूँगा।

जगनेर, आगरा
१ जनवरी, १९४० ई०

शिवप्रसाद अग्रवाल

---

## चतुर्थ संस्करण पर लेखक का वक्तव्य

'प्रबन्ध-पीयूष' का यह चतुर्थ संस्करण पाठकों के हाथ में है। इतनी शीघ्र इस पुस्तक का चतुर्थ संस्करण हो जाना इसकी सर्वप्रियता का पर्याप्त प्रमाण है।

इस बार प्रबन्धों में यथास्थान संशोधन किया गया है तथा कुछ आवश्यक प्रबन्ध और जोड़ दिये गए हैं। आशा है प्रस्तुत रूप में यह पुस्तक पाठकों को अधिक रुचेगी।

मैं हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के अधिकारियों का विशेष कृतज्ञ हूँ जिन्होंने मेरी इस रचना को मध्यमा परीक्षा की पाठ्यपुस्तकों में स्थान दिया है।

अन्त में मैं उन समस्त महानुभावों को हार्दिक धन्यवाद दिये बिना नहीं रह सकता जिन्होंने इस रचना को अपनाया है।

शिव-सदन,
स्वदेशी बीमा नगर, आगरा
गुरुपूर्णिमा, सं० २००५

शिवप्रसाद अग्रवाल

# विषय-सूची

| क्रम संख्या | विषय | पृष्ठांक |
|---|---|---|


१—हिन्दी-साहित्य में गोस्वामी तुलसीदास का स्थान .... १
२—वर्तमान हिन्दी-कविता की प्रवृत्तियाँ .... १४
३—हमारी शिक्षा और उसका माध्यम .... २६
४—हिन्दी-कविता में प्रकृति-चित्रण .... ३६
५—हिन्दी-उर्दू-समस्या .... ४६
६—आख्यायिका ( कहानी )—लेखन .... ५३
७—भारत को राष्ट्रभाषा की आवश्यकता और उसका रूप .... ६२
८—'सूर सूर तुलसी ससी उडुगन केशवदास' .... ७१
९—कविता और आचार .... ८२
१०—रहस्यवाद और हिन्दी-कविता .... ८६
११—हिन्दी-गद्य का विकास .... ९९
१२—समाज की देश-काल के अनुरूप व्यवस्था .... ११२
१३—कवि अपने समय का प्रतिनिधि होता है .... ११९
१४—सभ्यता के विकास में काव्य का स्थान .... १२८
१५—कविता और मानव-जीवन .... १३४
१६—भारतवर्ष में सह-शिक्षा .... १४०

| क्रम संख्या विषय | | पृष्ठांक |
|---|---|---|
| १७—हिन्दी-काव्य में करुण-रस | .... | १५० |
| १८—साहित्य का समाज पर प्रभाव | .... | १६० |
| १९—साहित्य और आलोचना | .... | १६७ |
| २०—समाज में नारी का स्थान | .... | १७३ |
| २१—मुसलमानों की हिन्दी-सेवा | .... | १८० |
| २२—भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के कार्य-क्षेत्र में आते ही हिन्दी में समुन्नति का युग आया | .... | १८७ |
| २३—नाट्यकला का सामाजिक जीवन पर प्रभाव | .... | १९६ |
| २४—साहित्य समाज का दर्पण है | .... | २०३ |
| २५—हिन्दी का भविष्य | .... | २०९ |
| २६—काव्य और उपयोगितावाद | .... | २१५ |
| २७—वैयक्तिक शासन और प्रजातन्त्र | .... | २२३ |
| २८—हिन्दी-साहित्य और वैष्णव कवि | .... | २३१ |
| २९—काव्य की कसौटी | .... | २४१ |
| ३०—शान्ति की विजय युद्ध की विजय से बढ़कर है | .... | २५१ |
| ३१—'सबै दिन जात न एक समान' | .... | २६० |
| ३२—साम्यवाद और भारतवर्ष | .... | २६७ |
| ३३—लोक-प्रिय साहित्य का रूप | .... | २७४ |
| ३४—बेसिक शिक्षा | .... | २८१ |
| ३५—गांधीवाद की रूप-रेखा | .... | २९० |
| ३६—भारतवर्ष की आर्थिक उन्नति में कलों का योग | .... | २९९ |

| क्रम संख्या | विषय | | पृष्ठांक |
|---|---|---|---|
| ३७— | हिन्दी पर विदेशी भाषाओं का प्रभाव | .... | ३०५ |
| ३८— | विद्यार्थी-जीवन और संयम | .... | ३१५ |
| ३९— | 'स्वावलम्ब की एक झलक पर न्यौछावर कुबेर का कोष' | .... | ३२३ |
| ४०— | अहिंसा का आदर्श और राष्ट्र की रक्षा | .... | ३३० |
| ४१— | साहित्य में आदर्शवाद और यथार्थवाद | .... | ३३७ |
| ४२— | कविता में भाव और कल्पना का स्थान | .... | ३४३ |
| ४३— | समालोचना के सिद्धान्त | .... | ३५० |
| ४४— | उपन्यास की रचना | .... | ३५५ |
| ४५— | हास्य-रस की जीवन में उपयोगिता | .... | ३६१ |
| ४६— | उच्च शिक्षा का जीवन में उपयोग | .... | ३६७ |
| ४७— | संस्कृति और साहित्य | .... | ३७३ |
| ४८— | स्त्रियों की उच्च शिक्षा और भारतीय गार्हस्थ्य-जीवन एवं संस्कृति | .... | ३७९ |
| ४९— | कविता के अपेक्षित साधन | .... | ३८६ |
| ५०— | भारतीय विश्वविद्यालयों की शिक्षा | .... | ३९३ |
| ५१— | 'सत्यं, शिव, सुन्दरम्' और साहित्य | .... | ४०१ |
| ५२— | भारत का उद्योगीकरण | .... | ४०७ |
| ५३— | वर्तमान काल का प्रतिनिधि कवि—श्री मैथिली शरण गुप्त | .... | ४१४ |
| ५४— | राष्ट्रीयता और हिन्दी-कविता | .... | ४२२ |

| क्रम संख्या | विषय | | पृष्ठांक |
|---|---|---|---|
| ५५—सूर की काव्य-प्रतिभा | | .... | ४३२ |
| ५६—हिन्दी-साहित्य में नाटकों का विकास | | .... | ४४२ |
| ५७—देवनागरी-लिपि और उसमें सुधार | | .... | ४४६ |
| ५८—प्रगतिवाद और हिन्दी-कविता | | .... | ४५७ |
| ५६—'साहित्य संगीत कला विहीन : साक्षात् पशु पुच्छ विषाण हीन :' | | .... | ४६६ |
| ६०—स्वतन्त्र भारत की समस्याएँ | | .... | ४७२ |

# भूमिका

मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है। समाज में रहकर वह अपने विचार दूसरों के सम्मुख प्रकट करना चाहता है और दूसरों के विचार स्वयं जानना चाहता है। इस प्रकार के आदान-प्रदान की प्रवृत्ति मानव-स्वभाव की विशेषता है। शिक्षा का कर्तव्य है कि वह मनुष्य को सुन्दर और सशक्त ढंग से अपने विचार प्रकट करने की शक्ति प्रदान करे। विचार-प्रकाशन मुख द्वारा हो सकता है या लेखनी द्वारा। अतः शिक्षा भाषण-शक्ति और लेखन-शक्ति दोनों का विकास करे। पर वर्तमान शिक्षा द्वारा यह कार्य भली भाँति सम्पादित नहीं होता। उच्च से उच्च शिक्षा प्राप्त करने पर भी अधिकांश व्यक्ति न तो मौखिक भाव-प्रकाशन में समर्थ होते हैं और न लेखनी चलाने में। स्कूलों और कालेजों में मौखिक भाव-प्रकाशन पर तो कुछ भी ध्यान नहीं दिया जाता। लेखनी चलाने पर जो थोड़ा-बहुत ध्यान दिया जाता है वह पाठ्य पुस्तकों तक ही सीमित रह जाता है, उससे स्वतन्त्र रचना-शक्ति पैदा करने का कोई प्रयत्न नहीं किया जाता। विद्यार्थियों को न तो कविता रचना सिखलाई जाती है, न निबन्ध-रचना और न कहानी-रचना। यद्यपि निबन्ध-रचना पर परीक्षाओं में प्रश्न पूछे जाते हैं, तथापि अध्यापक-गण इस ओर ध्यान नहीं देते। फलतः विद्यार्थी इस कला से अनभिज्ञ रहते हैं। यहाँ हमें इसी कला पर विचार प्रकट करना है।

## निबन्ध-लेखन

निबन्ध या प्रबन्ध वह गद्य-रचना है जिसमें किसी विषय पर आकर्षक और सरस शैली में किसी लेखक के क्रमबद्ध विचार प्रकट किए गए हों। इस प्रकार निबन्ध के दो अङ्ग ठहरते हैं—(१) विचार समूह या सामग्री (Matter) और (२) शैली (Style)। निबन्ध-लेखन की सफलता बहुत कुछ सुन्दर शैली पर निर्भर रहती है। पर इसका यह आशय नहीं है कि सामग्री अनावश्यक वस्तु है। उसकी भी अपनी उपयोगिता है। चाहे शरीर को कितना ही सुसज्जित किया जाय, किन्तु प्राणों के अभाव में वह सुन्दर नहीं लगेगा।

## विचार-समूह या सामग्री

किसी विषय पर लेखनी के पूर्व उसकी सामग्री जुटाने के लिए उस पर मनन करना चाहिए। मनन करने से जो विचार मस्तिष्क में आवें उन्हें लिख लिया जाय। किसी विषय-सम्बन्धी विचार उसी के मस्तिष्क में अधिक आ सकते हैं जिसने उस विषय का अच्छा अध्ययन किया है। वास्तव में निबन्ध लिखने के लिए विस्तृत अध्ययन और निरीक्षण की नितान्त आवश्यकता है।

विद्यार्थी को चाहिए कि वह अपनी पाठ्यपुस्तकों के अतिरिक्त विभिन्न विषयों की पुस्तकों का अवलोकन करे और अपने ज्ञान-भंडार में नित्य-प्रति अभिवृद्धि करता जाय। पुस्तकें केवल मनोविनोदार्थ ही न पढ़ी जायँ, वरन् उनके अध्ययन से कुछ नवीन विचार, कुछ नवीन बातें,

अवश्य ग्रहण की जायँ। यदि किसी पुस्तक को पढ़ने के पश्चात् हमारा ज्ञान-भंडर ज्यों का त्यों रहा तो समझिए कि उसके पढ़ने में हमने अपना अमूल्य समय यों ही खो दिया। सच्चा अध्ययन वही है जो हमें कुछ नई बातें सिखलावे।

अध्ययन के साथ-साथ निरीक्षण भी वांछनीय है। अध्ययन द्वारा हम दूसरों से कुछ सीखते हैं। निरीक्षण द्वारा हम स्वयं अपने ज्ञान को बढ़ाते हैं। जो बात स्वयं निरीक्षण से ग्रहण की जाती है उसका महत्व उस बात की अपेक्षा कहीं अधिक होता है जो अध्ययन से प्राप्त की जाती है, क्योंकि निरीक्षण में प्रत्यक्षानुभव के कारण किसी बात को समझने और उसे स्मृति-पटल पर अंकित करने की शक्ति अंतर्निहित रहती है। अतः हमें निरीक्षण से अवश्य सहायता लेनी चाहिए। प्रत्येक घटना को जो हमारे सामने घटित हो हमें ध्यानपूर्वक देखना चाहिए। हम जहाँ-कहीं जायँ वहाँ के रीति-रिवाज, रहन-सहन खान-पान आदि से परिचय प्राप्त करें। इसके अतिरिक्त हमें अपनी ज्ञानेन्द्रियाँ सदैव सजग रखनी चाहिएँ जिससे हमारे आस-पास की वस्तुएँ हमारे निरीक्षण से बाहर न रह सकें।

किसी विषय-सम्बन्धी विचारों को लिख लेने के बाद निबंध की रूप-रेखा ( संकेत अथवा ढाँचा ) बनानी चाहिए। रूप-रेखा में दो बातों का ध्यान रखना आवश्यक है। अनावश्यक बातें जहाँ तक हो न रक्खी जायँ और विचारों को क्रमबद्ध लिखा जाय। मान लीजिए 'महात्मा

गाँधी' पर लेख लिखना है। लेखक को चाहिए कि अपनी रूप-रेखा में पहले 'गाँधी जी के आविर्भाव के समय भारत की दशा' लिखे, फिर 'उनका प्रारम्भिक जीवन', 'वकालत', 'अफ्रीका में सत्याग्रह, आदि अन्य बातें लिखे। यदि वह पहले 'प्रारम्भिक जीवन' लिखकर, 'आविर्भाव के समय भारत की दशा' लिखेगा तो क्रम भंग हो जायगा जिससे निबन्ध का सारा मजा मिट्टी हो जायगा।

रूप-रेखा के एक-एक विचार को बढ़ाकर निबन्ध के एक-एक परिच्छेद ( पैराग्राफ ) में लिखना चाहिए। इसके आदिम और अन्तिम विचार या बात को क्रमशः 'प्रस्तावना' और 'उपसंहार' नाम देना चाहिए। यह ध्यान रहे कि लेख में कोई भी ऐसी बात न लिखी जाय जो विषय की सीमा से बाहर हो। इसके अतिरिक्त किसी बात की पुनरावृत्ति न की जाय और विचारों में सर्वत्र संगति बनी रहे।

## शैली

निबन्ध-रचना समास शैली में की जाय, व्यास शैली में नहीं। भावों और विचारों को थोड़े शब्दों में व्यक्त किया जाय। Brevity is the soul of wit के अनुसार संक्षेप में विचार-व्यंजना बुद्धिमत्ता की आत्मा है।

इसके अतिरिक्त विचारों में सर्वत्र भावात्मक पुट जो बात कही जाय वह भाव की लपेट में कही जाय, जिस वह सीधी हृदय पर चोट करे।

शैली में सबसे अधिक महत्वपूर्ण वस्तु भाषा है। निबन्ध की भाषा शुद्ध, स्पष्ट और सुबोध हो। उसमें दुरूहता कहीं न आने पावे। कुछ लोगों की यह धारणा है कि रचना में क्लिष्ट शब्दों का प्रयोग करने से सुन्दरता आ जाती है। यह धारणा भ्रम-पूर्ण है। भाषा की कठिनता तो रचना के सौन्दर्य पर कुठाराघात करती है।

भाषा में धारा-प्रवाह का भी गुण होना चाहिए। निबन्ध पढ़ने-वाले को कहीं भी रुकावट का अनुभव न हो। वह एक वाक्य से दूसरे वाक्य तक सरकता-सा चला जाय। धारा-प्रवाह के लिए यह आवश्यक है कि वाक्यों में स्वाभाविक सम्बन्ध हो। वे आपस में एक दूसरे से इस प्रकार जुड़े हों जिस प्रकार शृङ्खला की कड़ियाँ। वाक्य जहाँ तक हो सके छोटे-छोटे लिखे जायँ, क्योंकि लम्बे-लम्बे वाक्यों का ठीक-ठीक निर्वाह करना कठिन होता है। अधिकांश विद्यार्थी इस प्रकार के वाक्य लिखने में त्रुटियाँ करते हैं। लम्बे-लम्बे वाक्यों का कभी-कभी मतलब भी गुम हो जाया करता है।

भाषा सशक्त और फड़फड़ाती हुई लिखी जाय जिससे पाठक प्रभावित होकर निबन्ध को अन्त तक पढ़ता हुआ चला जाय। इसके लिए इस बात का ध्यान रहे कि वाक्य के जिस अंश पर जोर देना हो उसे वाक्य के आदि अथवा अन्त में रक्खा जाय। जैसे—यदि भारतीय कष्टों के अन्त का कोई एक मात्र साधन है तो वह स्वराज्य है। कभी-कभी किसी बात को जोरदार बनाने के लिए

उसे प्रश्नवाचक अथवा विस्मयादिसूचक वाक्य में लिखते हैं। जैसे—(१) ज्ञान-प्रसार में किस प्रकार विदेशी भाषा मातृभाषा की अपेक्षा अधिक सरल हो सकती है ? (२) कैसे रमणीय, कैसे सुहावने, कैसे सुन्दर दृश्य हैं ! यदि इन वाक्यों को साधारण रूप में—(१) ज्ञान-प्रसार में विदेशी भाषा मातृ-भाषा की अपेक्षा सफल नहीं हो सकती है। (२) दृश्य रमणीय, सुन्दर और सुहावने हैं—रख दिया जाय तो इनमें शिथिलता आ जायगी। कहीं-कहीं वाक्य या वाक्यांश के आदि अथवा अन्त में एक ही शब्द या शब्द-समूह की पुनरावृत्ति से भी भाषा में अच्छी शक्ति आ जाती है। जैसे—(१) महात्मागांधी के प्रौढ़ मस्तिष्क से प्रसूत यह शिक्षा निस्संदेह हमारे बालकों का कल्याण करेगी, निस्संदेह हमारे देश को ऊँचा उठायेगी, निस्संदेह हमें निरक्षरता के अभिशाप से मुक्त करेगी। (२) जो आज उत्कर्ष के शिखर पर चढ़ा हुआ है, वह कल अपकर्ष के गर्त में गिर जायगा। जो आज अधोगति के अंधकूप में पड़ा हुआ है वह कल ऊर्ध्वगामी होगा। जो आज भूख से तड़पता फिरता है वह कल भोजन से छक जायगा। जो आज समृद्धि के समुद्र में सैर कर रहा है वह कल दाने-दाने को तरसेगा।

मुहावरों और लोकोक्तियों के प्रयोग से भाषा रोचक हो जाती है। जैसे—विदेशी भाषा पर पूर्ण अधिकार प्राप्त करना टेढ़ी खीर है। यह वाक्य 'विदेशी भाषा पर पूर्ण अधिकार प्राप्त करना कठिन काम है' इस वाक्य से कहीं अधिक रोचक है। अतः लेख में इनका प्रयोग करना चाहिए। इस सम्बन्ध में यह ध्यान रहे कि अन्य भाषाओं

से अनुवाद करके मुहावरे अथवा लोकोक्तियाँ न रक्खी जायँ, क्योंकि ऐसा करने से भाषा का रूप विकृत हो जाता है। जैसे—अँगरेजी के मुहावरे 'To Put the cart before the horse' के हिन्दी-अनुवाद 'घोड़े के सम्मुख गाड़ी रखना' का प्रयोग कितना हास्यास्पद होगा। लक्षणा शक्ति का प्रयोग भी भाषा की रोचकता में वृद्धि करता है। जैसे—प्रेम अन्धा होता है। इसके स्थान पर यदि हम कहें 'प्रेम में मनुष्य को कर्तव्य अकर्तव्य का ज्ञान नहीं रहता' तो यह वाक्य फीका हो जाता है। भाषा में यत्र-तत्र विनोद का पुट अवश्य रहे। इससे हृदय की कली-कली खिल जाती है और मन नहीं ऊबता। स्मरण रहे कि विनोद कुरुचि उत्पादक अथवा मर्यादा-विरुद्ध न हो।

निबन्ध का सौन्दर्य अलङ्कारों के प्रयोग से बढ़ जाता है, पर उनकी भरमार अच्छी नहीं। जहाँ जो अलंकार स्वतः विचार-प्रवाह में आ जायँ उन्हीं को निबन्ध में स्थान दिया जाय। सिर खुजला-खुजलाकर रचना में अलंकार बिछाना ठीक नहीं। उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक आदि सादृश्य मूलक अलंकार भावों को स्पष्टता प्रदान करते हैं। उनके प्रयोग में भाषा में लालित्य एवं रमणीयता आ जाती है। जैसे—'जब साहित्यकार के हृदय-समुद्र में बाह्य परिस्थितियों द्वारा मंथन होता है तब भाव-लहरें उठने लगती हैं।'

निबन्ध में यथास्थान उदाहरण देकर विचारों को स्पष्ट और पुष्ट करना चाहिए। जहाँ कोई सूक्ष्म विचार प्रकट करना हो वहाँ उदाहरण अवश्य दिया जाय, अन्यथा

विचार की व्यंजना ठीक न हो सकेगी और पाठक उसे हृदयङ्गम न कर सकेगा। जहाँ विचार साधारण हो वहाँ उसकी अभिव्यक्ति के लिए उदाहरण की आवश्यकता नहीं होती, पर उसकी पुष्टि में यदि कोई उदाहरण दे दिया जाय तो निबन्ध की शोभा में वृद्धि हो जायगी।

निबन्ध में कहीं-कहीं किसी कवि या लेखक की ऐसी उक्ति दी जा सकती है जो विषय पर ठीक लागू होती है। हाँ, इस प्रकार की उक्तियों की संख्या अधिक न हो, क्योंकि निबन्ध में निबन्ध लिखनेवाले के विचारों की ही प्रधानता रहनी चाहिए। पर साहित्यिक लेखों में विचारों की पुष्टि के लिए प्रमाण-स्वरूप स्थान-स्थान पर कवि या लेखक की उक्तियाँ देनी पड़ती हैं। अतः इस प्रकार के लेखों के लिए इस नियम को शिथिल करना पड़ता है। उक्ति सदैव ऐसे उपयुक्त स्थल पर रक्खी जाय जहाँ वह ठीक खप जाय।

## प्रस्तावना

शैली में निबन्ध के प्रारम्भ करने का ढंग विशेष महत्त्व रखता है। निबन्ध का प्रारम्भ है भी कठिन कार्य। इसमें सफलता प्राप्त करने के लिए अभ्यास की आवश्यकता है। कोई ऐसा नियम नहीं है जो इसके लिए बतलाया जा सके। केवल अभ्यास से इस कला में कुशलता प्राप्त की जा सकती है। आरम्भ आकर्षक होना चाहिए जिससे पढ़नेवाला निबन्ध की ओर आकृष्ट हो। यदि ऐसा न होगा तो पाठक का मन पहले से ही मुरझा जायगा

और वह निबन्ध को अन्त तक पढ़ने के लिए इच्छुक न होगा। अतएव प्रारम्भ में लेखक को विशेष सावधानी की आवश्यकता है। आरम्भ की भाषा खूब फड़फड़ाती हुई हो। कई प्रकार से निबन्ध का आरम्भ किया जाता है। कोई लेखक विषय की परिभाषा देता है। कोई लेखक किसी उक्ति का प्रयोग करता है। कोई लेखक किसी दृश्य को उपस्थित करता है। कोई लेखक विषय से सम्बन्धित कुछ बातों का उल्लेख करता है। कोई लेखक किसी समस्या को लेकर आगे बढ़ता है। अपनी योग्यता के अनुसार लेखक इनमें से किसी एक का आश्रय ग्रहण करता है। प्रारम्भ करने का ढङ्ग लेखक पर तो निर्भर रहता ही है, पर विषय पर भी बहुत कुछ अवलम्बित होता है।

## उपसंहार

जिस प्रकार निबन्ध का प्रारम्भ करना कठिन है उसी प्रकार उसकी समाप्ति भी सरल नहीं। अतः लेखक को इसकी रचना में भी विशेष सतर्क रहना चाहिए। यदि निबन्ध को एकदम समाप्त कर दिया जायगा तो पाठक को एक धक्का सा लगेगा और उसका सब आनन्द किरकिरा हो जायगा। इसलिए उपसंहार ऐसा लिखा जाय कि पाठक अबोध रूप से निबन्ध का रसास्वादन करता हुआ अन्त तक पहुँच जाय जहाँ उसे सर्वाधिक आनन्द की प्राप्ति हो। इस प्रकार के उपसंहार के लिए कोई नियम नहीं बतलाया जा सकता। पर कुछ स्थूल बातें ध्यान में रखनी चाहिएँ। निबन्ध के अन्त में उसका सारांश दिया जाय अथवा अपनी सम्मति प्रगट की जाय अथवा किसी कवि या लेखक की उक्ति दी जाय अथवा विषय

का भविष्य बतलाया जाय अथवा विषय का महत्त्व प्रदर्शित किया जाय अथवा सुधार के लिए अपील की जाय। स्मरण रहे कि अन्तिम पैराग्राफ लिखने में जितनी चतुराई से काम लिया जायगा उतना ही अच्छा प्रभाव पाठक पर पड़ेगा। अतः उपसंहार बहुत सोच-समझकर लिखना चाहिए।

अन्त में यही कहना है कि निबन्ध-लेखन एक कला है। इसमें कुशल बनने के लिए अध्ययन, निरीक्षण और अभ्यास की आवश्यकता है। विद्यार्थी को चाहिए कि वह विभिन्न विषयों की पुस्तकें खूब पढ़े, अपनी ज्ञानेन्द्रियाँ को सजग रखकर प्रत्येक वस्तु, प्रत्येक बात, प्रत्येक घटना का निरीक्षण करे और निबन्ध लिखने का अभ्यास करे। वह प्रति माह कम से कम दो निबन्ध लिख कर किसी योग्य व्यक्ति को दिखा दिया करे। अच्छा हो यदि वह किसी विषय पर निबन्ध लिखने के पूर्व उसके लिए इधर-उधर से सामग्री एकत्रित करे। प्रस्तुत पुस्तक से विद्यार्थी-गण तभी सच्चा लाभ उठा सकते हैं जब वे इसमें से किसी निबन्ध को पढ़कर और फिर अन्य पुस्तकों एवं पत्र-पत्रिकाओं से सहायता लेकर उसे अपनी भाषा में लिखें। यह पुस्तक उनको आधार का काम देगी। आजकल देखा जाता है कि विद्यार्थी निबन्ध लिखने से बहुत जी चुराते हैं। फलतः वे परीक्षा-भवन में बैठ कर बहुत बुरा निबन्ध लिखते हैं और बहुत कम अंक पाते हैं। यहाँ तक कि बहुत से विद्यार्थी अच्छा निबन्ध न लिख सकने के कारण ही परीक्षा में अनुत्तीर्ण होते हैं और इस प्रकार अपने वर्ष भर के परिश्रम पर पानी फेरते हैं।

---

# हिन्दी-साहित्य में गोस्वामी तुलसीदास का स्थान

( १ ) प्रस्तावना—आविर्भाव के समय हिन्दुओं की दशा
( २ ) प्रचलित सभी काव्य-पद्धतियों पर रचना
( ३ ) प्रचलित दोनों काव्य-भाषाओं में रचना
( ४ ) मानव-जीवन की विविध दशाओं का प्रत्यक्षीकरण
( ५ ) प्रकृति-चित्रण
( ६ ) मनुष्य की विविध मुद्राओं का चित्रण
( ७ ) काव्य के बाह्याङ्ग का सुन्दर रूप
( ८ ) प्रबन्ध-पटुता
( ९ ) केशव, जायसी और सूर के साथ तुलना
( १० ) उपसंहार—सारांश

भारतवर्ष में मुसलमानों का आधिपत्य पूर्णतः स्थापित हो जाने पर हिन्दुओं के हृदय में गौरव तथा आत्माभिमान के भाव नहीं रह गए। कट्टर एवं धार्मिक असहिष्णु मुसलमान हिन्दुओं के धर्म पर आक्षेप करते थे, उन पर अत्याचार करते थे और पराधीन हिन्दू दीन बने हुए सब कुछ सह लेते थे। वस्तुतः हिन्दुओं का जीवन निराशामय था। उसमें उनके लिए कोई माधुर्य नहीं रह गया था। संसार में उनके आँसु पोंछने वाला कोई नहीं था। गज की एक ही पुकार पर पैदल दौड़ आने वाला ईश्वर भी अब उनकी सहस्रों पुकारों को नहीं सुनता था। हिन्दुओं की ऐसी दुर्दशा के समय गोस्वामी तुलसीदास का भारतवर्ष में आविर्भाव हुआ जिन्होंने हिन्दू-जनता के भग्न होते हुए

हृदय को सँभाला और दुष्ट-दलनकारी भगवान् राम का शील-सौन्दर्य शक्ति-समन्वित रूप दिखला कर उनके जीवन को सरस बना दिया। साथ ही अपनी अलौकिक प्रतिभा द्वारा हिन्दी-साहित्य को प्रौढ़ता की चरमकोटि पर पहुँचा दिया, उसके कलेवर को देदीप्यमान रत्नों से अलंकृत किया।

हिन्दी-साहित्य में जिस उच्च आसन पर गोस्वामीजी आसीन हैं वहाँ तक आज तक किसी की पहुँच नहीं हुई है। अपनी सर्वतोमुखी प्रतिभा द्वारा उन्होंने हिन्दी-काव्य की प्रचलित सभी रचना-शैलियों में राम-चरित्र की सुधा-धारा प्रवाहित करके उनमें पूर्ण सफलता प्राप्त की है। उनके समय में काव्य-रचना की पाँच प्रधान शैलियाँ प्रचलित थीं—(१) वीरगाथा-काल की छप्पय-पद्धति, (२) कबीरदास की नीति-सम्बन्धी बानी की दोहा-पद्धति, (३) जायसी की दोहा-चौपाई-पद्धति, (४) विद्यापति और सूरदास की गीत-पद्धति और (५) गंग आदि भाटों की कवित्त-सवैया-पद्धति। इन पाँचों शैलियों में उनकी वाणी का संचार हुआ है। वीर-गाथा-काल की छप्पय-पद्धति पर यद्यपि उन्होंने अधिक रचना नहीं की तथापि जो कुछ की है वह उनकी तत्सम्बन्धी निपुणता प्रदर्शित करने के लिए पर्याप्त है। उनकी 'कवितावली' में छप्पय-पद्धति देखी जाती है। वहीं से निम्नांकित छप्पय दिया जाता है—

कतहुँ विटप भूधर उपारि परसेन बरक्खत।
कतहुँ बाजि सों बाजि मर्दि गजराज करक्खत॥

तरल चोट चटकन चकोट अरि उर सिर वज्जत।
विकट कटक बिद्दरत बीर वारिद जिमि गज्जत॥
लंगूर लपेटन पटकि भट, 'जयति राम जय' उच्चरत।
तुलसीस पवननंदन अटल जुद्ध क्रुद्ध कौतुक करत॥

कबीरदास की दोहा-पद्धति पर तो पूरी 'दोहावली' है और 'रामचरित-मानस' में भी कुछ दोहे हैं। नमूने देखिए—

एक भरोसो, एक बल, एक आस विश्वास।
एक राम-घनश्याम हित, चातक तुलसीदास॥
उरबी परि कुलहीन होइ, ऊपर कला प्रधान।
तुलसी देखु कलाप गति, सावन धन पहिचान।

(दोहावली)

कामिहि नारि पियारि जिमि, लोभिहि प्रिय जिमि दाम।
तिमि रघुनाथ निरंतर प्रिय, लागहु मोहिं राम॥

(रामचरितमानस)

जायसी की दोहा-चौपाई-पद्धति पर गोस्वामीजी का 'राम-चरित-मानस' बहुत प्रसिद्ध है। यहाँ तक कि प्रत्येक हिन्दू उसे अपना धार्मिक ग्रन्थ मान कर उसका आदर करता है। उसमें से चौपाई का एक उद्धरण देखिए—

कंकन किंकिन नूपुर धुनि सुनि,
कहत लखन सन राम हृदय गुनि
मानहु मदन दुन्दुभी दीन्हीं,
मनसा विश्व विजय कहँ कीन्हीं।

विद्यापति और सूरदास की गीत-पद्धति पर गोस्वामीजी ने 'गीता-वली', 'कृष्ण-गीतावली' और 'विनय-पत्रिका' की रचना की है। गीतावली का निम्नांकित पद देखिए, जिसमें भाव की व्यजंना अत्यन्त मार्मिक है—

मेरो सब पुरुषारथ थाको।
विपति बँटावन बन्धु-बाहु बिनु करौं भरोसो काको ?
सुनु सुग्रीव साँचेहू मोपर फेर्यो बदन बिधाता।
ऐसे समय समर-संकट हौं तज्यो लखन सो भ्राता॥
गिरि कानन जैहैं शाखामृग हौं पुनि अनुज संघाती।
ह्वै है कहा बिभीषन की गति, रही सोच भरि छाती॥
तुलसी सुनि प्रभु बचन भालु कपि सकल बिकल हिय हारे।
जामवन्त हनुमन्त बोलि तब औसर जानि प्रचारे॥

गंग आदि भाटों की कवित्त-सवैया-पद्धति पर गोस्वामीजी की 'कवितावली' है। इसमें से एक सवैया और एक कवित्त देखिए—

दूलह श्री रघुनाथ बने, दुलही सिय सुन्दर मन्दिर माहीं।
गावति गीत सबै मिलि सुन्दरि, बेद जुआ जुरि विप्र पढ़ाहीं॥
राम को रूप निहारति जानकी कङ्कन के नग की परछाहीं।
यातें सबै सुधि भूल गई, कर टेकि रही पल टारति नाहीं॥

× × × ×

बालधी बिसाल बिकराल ज्वाल-जाल मानो,
लङ्क लीलिबे को काल रसना पसारी है।
कैधौं व्योमबीथिका भरे हैं भूरि धूमकेतु,
बीररस बीर तरवारि सी उघारी है॥

तुलसी सुरेस-चाप, कैधौं दामिनी कलाप,
कैधौं चली मेरु तें कृसानु-सरि भारी है ।
देखे जातुधान जातुधानी अकुलानी कहैं,
कानन उजार्यो अब नगर प्रजारी है ॥

हिन्दी के अन्य किसी भी कवि को हम इस प्रकार भिन्न-भिन्न शैलियों में रचना करते हुये नहीं पाते ।

जिस प्रकार काव्य की प्रचलित सभी पद्धतियों पर गोस्वामीजी ने अपना रचना चमत्कार दिखलाया है उसी प्रकार काव्य की प्रचलित दोनों भाषाओं—व्रजभाषा और अवधी—में उनकी काव्य-श्री दिखलाई पड़ी है । व्रजभाषा और अवधी पर जैसा समान और विस्तृत अधिकार गोस्वामीजी का था वैसा अधिकार आज तक किसी अन्य कवि का नहीं देखा गया है । सूर और जायसी सरीखे श्रेष्ठ कवि भी केवल एक ही भाषा पर अधिकार रखते थे । न सूर अवधी लिख सकते थे और न जायसी व्रजभाषा उनकी भाषा सर्वत्र प्रौढ़, परिस्कृत और सुव्यवस्थित है । उसमें रसानुकूल शब्द योजना देखी जाती है । एक उदाहरण लीजिए ।

कंकन किंकिनि नूपुर धुनि सुनि ।
कहत लखन सन राम हृदय गुनि ॥
मानहुँ मदन दुन्दुभी दीन्हीं ।
मनसा विश्व विजय कहँ कीन्हीं ॥

विषय की दृष्टि से भी गोस्वामीजी के सम्मुख हिन्दी का कोई भी कवि नहीं खड़ा रह सकता । मानव-जीवन

की जितनी अधिक दशाओं का समावेश उन्होंने अपनी कविता में किया है उतनी का किसी अन्य कवि ने नहीं। मानव-अन्तःकरण की सूक्ष्म से सूक्ष्म वृत्ति का उद्‌घाटन उन्होंने किया है। यहां तक कि कुछ ऐसी दशाओं का भी दर्शन कराया गया है जिनका अभी तक नामकरण तक नहीं हुआ है। वीरगाथा-काल के कवि केवल उत्साह को, भक्तिकाल के कवि केवल ज्ञान अथवा लोकोत्तर प्रेम को और रीति काल के कवि केवल दाम्पत्य प्रेम को लेकर चले हैं। हिन्दी के अन्य सभी कवियों का क्षेत्र संकुचित रहा है, गोस्वामीजी के समान विस्तृत नहीं। विस्तृत क्षेत्र में कार्य करते हुये भी गोस्वामीजी ने कहीं भी अपनी रचना में शिथिलता नहीं आने दी है। उन्होंने जिस सिद्धहस्तता के साथ शृङ्गार रस का वर्णन किया है उसी के साथ वीर का। जिस कौशल के साथ करुण रस का चित्रण किया है उसी के साथ भयानक का। जिस पटुता के साथ बीभत्स रस का रूप खड़ा किया गया है उसी के साथ रौद्र का। शान्त, अद्भुत तथा हास्य रस भी उनकी रचनाओं में अपने भव्य रूप दिखलाते हैं। छोटे-छोटे भाव तो अगणित हैं, कहाँ तक बतलाए जायँ। सभी रसों के नमूने दिखलाना तो इस छोटे से निबन्ध के बूते की बात नहीं, तो भी बीभत्स तथा अद्भुत रस के नमूने यहां दिखलाए जाते हैं—

ओझरी की झोरी कांधे, आंतनि की सेल्ही बाँधे,
मूंड के कमण्डलु, खपर किये कोरि कै।
जोगिनी झुटुंग झुंड झुंड बनी तापस सी,
तीर तीर बैठीं सो समर सरि खोरि कै।

सोनित सों सानि सानि गूदा खात सतुआ से,
प्रेत एक पियत बहोरि घोरि घोरि कै ।
(वीभत्स रस)

लीन्हों उखारि पहार बिसाल, चल्यो तेहि काल, बिलंब न लायो ।
मारुतनन्दन मारुत को मन को खगराज को वेग लजायो ॥
तीखी तुरा तुलसी कहतो पै हिये उपमा को समाउ न आयो ।
मानो प्रतच्छ परब्बत की नभलीक लसी कपि यों धुकि धायो ॥
(अद्भुत रस)

शृङ्गार का वर्णन जनकपुर की वाटिका में राम-जानकी-मिलन के अवसर पर अथवा रावण द्वारा सीता-हरण पर, करुण का वर्णन दशरथ के विलाप-रूप में अथवा लक्ष्मण के शक्ति लगने के अवसर पर, हास्य का वर्णन नारद-मोह के प्रसङ्ग में, वीर का वर्णन राक्षसों के वध के अवसर पर, रौद्र का वर्णन जनक के परितापयुक्त वचन कहने पर अथवा परशुराम-संवाद में, भयानक का वर्णन हनुमान द्वारा लङ्का दहन पर और शान्त का वर्णन प्रधानतः उत्तरकाण्ड में तुलसीदासजी ने किया है ।

कहीं-कहीं एक से अधिक भावों की साथ-साथ मार्मिक अभिव्यंजना करके गोस्वामीजी ने कमाल किया है । ऐसे स्थल देखते ही बनते हैं । भरतजी रामचन्द्रजी से मिलने चित्रकूट जा रहे हैं । निकट पहुँचने पर राम लक्ष्मण को देख कर उनकी जो दशा हो जाती है उसका वर्णन कितना भव्य है, देखिए—

"मन अगहुँड़ तनु पुलक सिथिल भयो,
नलिन नयन भरे नीर ।
गड़त गोड़ मानों सकुच पंक महँ,
कढ़त प्रेम-बल धीर ॥

संकोच और प्रेम का इतना उत्कृष्ट समन्वय अन्यत्र कहाँ मिलेगा ? भावसंधि का इतना सुन्दर उदाहरण अन्यत्र कहाँ मिलेगा ?

बाह्य-दृश्य चित्रण की दृष्टि से भी गोस्वामीजी हिन्दी के अन्य कवियों से ऊंचे उठे हुये हैं । यद्यपि उनका अधिकतर प्रकृति-चित्रण अन्य कवियों का सा ही साधारण है तथापि कहीं-कहीं उन्होंने संश्लिष्ट योजना द्वारा प्राकृतिक दृश्यों के ऐसे सजीव चित्र खींचे हैं कि वे उनको अन्य कवियां से ऊँचा उठाकर संस्कृत के कालिदास, वाल्मीकि आदि कवियों के समकक्ष रख देते हैं । उनके चित्रकूट के दृश्य ऐसे ही हैं । देखिये—

सोहत स्याम जलद मृदु घोरत धातु-रंगमगे सृंगनि ।
मनहुँ आदि अंभोज विराजत सेवित सुर-मुनि-भृंगनि ॥
सिखर-परस घन घटहिं मिलति वग-पाँति सो छवि कवि वरनी ।
आदि वराह विहरि वारिधि मनो उठ्यो है दसन धरि धरनी ॥

वास्तव में प्रकृति के जिन रूपों के साथ उनके हृदय ने सामंजस्य स्थापित किया उन्हीं के प्रत्यक्षीकरण में उन्होंने अनुपम कौशल दिखलाया है ;

भिन्न-भिन्न कार्यों में संलग्न मनुष्यों की मुद्राओं का चित्रण करने से दृश्य अधिक जीता-जागता हो जाता है। इस बात की ओर गोस्वामीजी के अतिरिक्त अन्य कवियों ने कम ध्यान दिया है। गोस्वामीजी भौं पर हाथ रक्खे हुए कभी बाहर कभी भीतर जाने वाली शवरी की मुद्रा का कैसा सुन्दर चित्रण करते हैं, देखिए

छन भवन छन बाहर बिलोकति पन्थ भू पर पानि कै।

उन्होंने रूप चित्रण में तो कमाल किया है, देखिए—

"सुखमा-सुरभि-सिंगार-छीर दुहि,
मयन अमियमय कियो है दही री।
मथि माखन सिय राम सँवारे
सकल भुवन छवि मनहुँ मही री॥
तुलसिदास जोगी देखत सुख सोभा
अतुल न जाति कही री।
रूप रासि विरची विरंचि मनो
सिला लवनि रति-काम लही री॥"

कविता के बाह्य अङ्ग का जैसा सुन्दर रूप गोस्वामीजी की रचना में मिलता है वैसा अन्यत्र नहीं। उक्ति का अनूठापन, भाषा, अलंकार सभी उनके काव्य-सौन्दर्य को बढ़ाने वाले हैं। उनका-सा उक्ति-वैचित्र्य सूर के अतिरिक्त अन्य कवि की रचना में नहीं पाया जाता। इसके उदाहरण रावण-अङ्गद-संवाद में तथा पुष्प-वाटिका-प्रसंग में सखियों की उक्तियों में मिलते हैं। देखिए—

पुनि आउब एहिं बिरिआँ काली।
अस कहि मन बिहंसी इक आली॥"

सीताजी को घर लौट चलने के लिए संकेत करने वाली यह कैसी गूढ़ एवं चातुर्यपूर्ण उक्ति है ! उनकी सी प्रौढ़, सुव्यवस्थित एवं परिष्कृत भाषा घनानन्द के अतिरिक्त अन्य कवि की नहीं। अलंकारों की योजना उन्होंने ऐसे मार्मिक ढङ्ग से की है कि वे सर्वत्र भावों या तथ्यों की व्यंजना में भी सहायक हुए हैं। केशव के समान पांडित्य-प्रदर्शनार्थ या विहारी के समान शब्द-चमत्कार दिखाने के लिये अलंकारों का कहीं भी प्रयोग नहीं हुआ है।

गोस्वामीजी की प्रबन्ध-पटुता उनकी सब से बड़ी विशेषता है जो हिन्दी के कदाचित किसी भी कवि में वैसी नहीं पाई जाती। इसी प्रबन्ध-पटुता के कारण उनका 'रामचरितमानस' आज हिन्दू-जनता का कंठहार हो रहा है। हमारे यहाँ हिन्दी में प्रधान प्रबन्ध-काव्य रचयिता दो ही हुये है—जायसी और तुलसी। कहने की आवश्यकता नहीं कि जायसी में हमारे गोस्वामीजी की सी प्रबन्ध-काव्य रचने की कुशलता नहीं देखी जाती। 'रामचरितमानस' में राम-कथा आदि से अन्त तक अबाध-गति से प्रवाहित होती है और उसमें भिन्न-भिन्न घटनाएँ शृङ्खला की कड़ियों की भांति एक दूसरी से जुड़ी हुई हैं। कहीं भी कथा में शिथिलता नहीं आई है। जायसी के 'पदमावत' में कई स्थलों पर कथा में शिथिलता आ गई है और उसका सम्बन्ध-निर्वाह भी अच्छा नहीं हुआ है। चरित्र-चित्रण भी प्रबन्ध-पटुता का एक अंश है। गोस्वामीजी ने दशरथ, राम, लक्ष्मण रावण, हनुमान, भरत, सीता, कैकेयी, मंथरा, कौशल्या,

मन्दोदरी आदि, पात्र-पात्रिओं के बड़े सुन्दर चित्र खींचे हैं। विषम परिस्थितियों में पात्र-पात्रियों को डाल कर उनके चरित्र की विशेषताओं का उद्घाटन करना सफल महाकवि का ही काम है। गोस्वामी जी इस कला में कितने निपुण थे यह निम्नांकित उदाहरण से प्रकट हो जायगा—

अस कहि फिरि चितए तेहि ओरा।
सिय मुख ससि भए नयन चकोरा॥
भए विलोचन चारु अचंचल।
मनहुँ सकुचि निमि तजे दृगंचल॥"

यहाँ कवि ने पुष्पवाटिका में रामचन्द्र जी का आकर्षण सीताजी के प्रति दिखाया है। वे टकटकी लगाकर सीताजी के मुख को देखने लगते हैं। उनका यह कृत्य मर्यादा की दृष्टि से कुछ खटकता है, क्योंकि किसी स्त्री की ओर निहारना भारतीय संस्कृति के विरुद्ध है। इसके अतिरिक्त छोटे भाई की उपस्थिति में ऐसी हरकत और भी बुरी लगती है। इस प्रकार कवि ने उन्हें नीचे गिरा दिया, ऐसा प्रतीत होता है। पर क्या गोस्वामी जी द्वारा यह संभव था? क्या वे अपने इष्टदेव का ऐसा पतन दिखा सकते थे? कदापि नहीं। आगे चलकर रामचन्द्र जी द्वारा सफाई देखिए—

जासु विलोकि अलौकिक सोभा।
सहज पुनीत मोर मनु छोभा॥
सो सब कारन जान विधाता।
फरकहिं सुभद अङ्ग सुनु भ्राता॥

रघुबंसिन्ह कर सहज सुभाऊ ।
मनु कुपन्थ पगु धरइ न काऊ ॥
मोहि अतिसय प्रतीत मन केरी ।
जेहिं सपनेहु पर नारि न हेरी ॥

राम की इस युक्ति से स्थिति स्पष्ट हो जाती है, दोष का निवारण हो जाता है और उनका चरित्र सूर्य की भाँति उज्ज्वल चमकने लगता है। इस प्रकार कवि ने राम को कठिन परिस्थिति में डालकर उनके आचरण का भव्य रूप प्रदर्शित किया है। यह है उनकी प्रतिभा। यह है उनकी दक्षता।

तुलसीदासजी से तुलना के लिये केशव, जायसी, और सूर को लोग प्रायः रक्खा करते हैं। केशव की तो तुलना तुलसी से किसी प्रकार नहीं की जा सकती। कहाँ तुलसी सूर्य और कहाँ केशव दीपक! मानव-अन्तःकरण प्रकृति-चित्रण, रचना-शैली, चरित्र-चित्रण सभी दृष्टियों से तुलसी केशव की अपेक्षा बहुत अधिक बढ़े चढ़े हैं। केशव हृदय-हीन थे और तुलसी सहृदय। जायसी और तुलसी हिन्दी में दो ही श्रेष्ठ प्रबन्धकार कवि हुये हैं। पर प्रबन्ध-पटुता, भाषा, मानव-हृदय का विस्तृत अध्ययन, बाह्यदृश्य-चित्रण और चरित्र-चित्रण इन सभी दृष्टियों से तुलसीदासजी जायसी से कहीं श्रेष्ठ हैं। जायसी के 'पद्मावत' में न तो पात्रों के चरित्र का विकास ही देखा जाता है और न हृदय के विविध भावों का प्रत्यक्षीकरण ही। उसमें तो दाम्पत्य रति की ही प्रधानता पाई जाती है। पर गोस्वामीजी के 'रामचरित-

मानस' में भरत, लक्ष्मण, राम, सीता, दशरथ, कैकेयी, मंथरा आदि पात्र-पात्रियों का चरित्र मनोवैज्ञानिक ढङ्ग से चित्रित हुआ है और उसमें हृदय के सभी भावों को स्थान मिला है। बाह्यदृश्य-चित्रण तो जायसी का बहुत बुरा हुआ है। प्रायः वस्तुओं की नामावली दे दी गई है अथवा प्रकृति को उद्दीपन-रूप में उपस्थित किया गया है। भाषा भी जायसी ने बोलचाल की अवधी रक्खी है। पर गोस्वामीजी ने ठेठ और साहित्यक अवधी दोनों का अच्छा प्रयोग किया है। प्रबन्ध-पटुता भी गोस्वामीजी की सी जायसी में नहीं मिलती जैसा कि ऊपर बतलाया जा चुका है। अतःनिस्सन्देह गोस्वामीजी जायसी से उच्च पद के अधिकारी हैं।

अब सूर को लीजिए। सूर और तुलसी का जोड़ा हिन्दी-साहित्य में प्रसिद्ध है। प्रतिभा की दृष्टि से हम दोनों कवियों में कोई अन्तर नहीं कर सकते। पर इसमें सन्देह नहीं कि तुलसीदासजी का क्षेत्र विस्तृत है और सूरदास का संकुचित। यदि तुलसी ने काव्य के दोनों क्षेत्रों—प्रबन्ध और मुक्तक—में अपनी वाणी का संचार किया है तो सूर ने केवल मुक्तक-क्षेत्र में। यदि तुलसी ने मानव हृदय के भावों का समष्टि रूप अपनी कविता में प्रदर्शित किया है तो सूर ने केवल एक भाव प्रेम ( वात्सल्य और दाम्पत्य ) को स्थान दिया है। यदि तुलसी ने समस्त प्रचलित काव्य-शैलियां और काव्य-भाषाओं पर अपना अधिकार प्रदर्शित किया है तो सूर ने केवल गीत-शैली और ब्रज-भाषा को चुना है। इसके अतिरिक्त सूर के काव्य में लोकपक्ष का अभाव पाया

जाता है। उन्होंने अपने उपास्यदेव कृष्ण के लोकपक्ष को जनता के सम्मुख प्रतिष्ठित नहीं किया है, पर तुलसी के काव्य में लोकपक्ष की प्रधानता है। उनके राम दुष्ट-दलन, संसार-रक्षक राम हैं, ब्रज-वनिताओं से घिरे हुए उन्हीं के साथ क्रीड़ाएं करते हुए कृष्ण नहीं। अतः विस्तार एवं प्रभाव की दृष्टि से तुलसी ही सूर से ऊंचे ठहरते हैं।

सारांश यह है कि हिन्दी-साहित्य में गोस्वामीजी का स्थान सर्वोच्च है। इन्हीं एक कवि ने हिन्दी-साहित्य को उन्नति के शिखर पर पहुँचा दिया, इसमें सन्देह नहीं। तुलसी-सा कवि पाकर हिन्दी-साहित्य कृतकृत्य हो गया, हिन्दी-कविता सुशोभित हुई। किसी ने ठीक ही कहा है—

"कविता करके तुलसी विलसे
कविता लसी पा तुलसी की कला।"

---

## वर्त्तमान हिन्दी-कविता की प्रवृत्तियाँ

(१) प्रस्तावना—समयानुसार हिन्दी कविता का रूप परिवर्तन
(२) वर्त्तमान हिन्दी-कविता की विषय-सम्बन्धी प्रवृत्तियाँ

(क) करुणा की प्रवृत्ति (ख) राष्ट्रीयता और स्वतन्त्रता के उद्गार (ग) शृङ्गारी पुट (घ) छायावाद का आधिक्य (ङ) प्रकृति के प्रति अनुराग (च) राम-कृष्ण की भक्ति (छ) प्रगतिवाद (ज) मुक्तकों की भरमार

( ३ ) वर्तमान हिन्दी-कविता की शैली-सम्बन्धी प्रवृत्तियाँ

( क ) खड़ी-बोली का आधिक्य ( ख ) कल्पना की प्रधानता ( ग ) अलंकारों का सुन्दर प्रयोग ( घ ) नवीन छन्द-विधान ( ङ ) व्याकरण की दुर्दशा ( च ) प्रगीतात्मक शैली की ओर झुकाव

( ४ ) उपसंहार—स्वतन्त्र विकास में हिन्दी-कविता का महत्व

संसार परिवर्तनशील है। सभी सांसारिक वस्तुएँ समयानुसार परिवर्तित होती रहती हैं। कविता ही को देखिए। समय की प्रवृत्तियों के अनुकूल प्रत्येक भाषा की कविता में रूपान्तर देखा जाता है। हिन्दी-कविता की धारा ईसा की ग्यारहवीं शताब्दी से अखंड रूप से प्रवाहित हो रही है। इस धारा ने समयानुसार अनेक रूप परिवर्तित किए हैं। वीरगाथा-काल में यह वीर-रस मय रही, रीतिकाल में यह शृङ्गारमय रही और आज यह अपना और ही वेश बदले हुए हैं। हमें यहाँ पर इसकी वर्तमान प्रगति और प्रवृत्तियों का ही विवेचन करना है।

किसी व्यक्ति-विशेष के सुख-दुःख की भावनाएँ उसकी सामाजिक, राजनैतिक आदि परिस्थितियों पर बहुत कुछ अवलम्बित रहती हैं। प्रतिनिधि कवियों की रचनाओं पर उनकी छाप रहती है। वर्तमान काल में अङ्गरेज़ी-शिक्षा के प्रचार से लोगों में देश-प्रेम और स्वतन्त्रता की भावनाएँ जाग्रत हो गई हैं पर राजनैतिक वातावरण उनके प्रतिकूल है। पश्चिम के सामाजिक विचारों से वे प्रभावित हो चुके हैं पर अपने समाज की रूढ़ियों के कारण विवश हैं। उनकी आर्थिक

स्थिति भी संतोष-जनक नहीं है। राजनीति के क्षेत्र में समाज दासत्व की बेड़ियों से जकड़ा हुआ स्वतन्त्रता का स्वप्न देख रहा है। इन सब परिस्थितियों ने लोगों के जीवन को नीरस बना दिया है। इस नीरसता का रूप हमारी कविता में स्पष्टतः दृष्टिगत होने लगा है। प्रायः प्रत्येक कवि की रचना वेदना, करुणा, निराशा आदि भावों से ओत-प्रोत होने लगी है। देखिए बाबू मैथिलीशरण गुप्त स्त्री-जाति की दीनता पर कारुण्य-पूर्ण विचार प्रकट करते हुए क्या कहते हैं—

अबला जीवन हाय ! तुम्हारी यही कहानी ।
अंचल में है दूध और आंखों में पानी ॥

श्रीमती महादेवी वर्मा की तो वेदना चिर-सहचरी ही हो गई है। वे कहती हैं—

मेरी आहें सोती हैं
इन ओठों की ओटों में ।
मेरा सर्वस्व छिपा है
इन दीवानी चोटों में ॥

पं० सुमित्रानन्दन पन्त तो जीवन की सरसता के लिये दुःख का होना आवश्यक समझते हैं। देखिये—

बिना दुख के सब सुख निस्सार,
बिना आँसू के जीवन भार ।

इसी प्रकार प्रसाद जी, कौशलेन्द्रजी, माखनलालजी चतुर्वेदी, भगवतीचरणजी वर्मा आदि कवियों की कविताओं में भी करुणा का साम्राज्य देखा जाता है।

इस स्वातन्त्र्य-युग में देशोद्धार तथा स्वतन्त्रता की लहर उठना स्वाभाविक ही है। भारतवर्ष में अगणित वीर देशोद्धार का बाना धारण किये मातृभूमि पर अपने जीवन का बलिदान चढ़ा रहे हैं! राष्ट्रीय जागृति के लक्षण सर्वत्र दिखलाई देते हैं। ऐसे वातावरण में कवियों की वाणी भी राष्ट्रीयता के रंग में रँगी हुई देखी जाती है। देखिये माखनलालजी चतुर्वेदी पुष्प-रूप में किस प्रकार अपनी अभिलाषा प्रकट कर रहे हैं—

मुझे तोड़ लेना वनमाली,
उस पथ में देना तुम फेंक।
मातृभूमि पर शीश चढ़ाने,
जिस पथ जावें वीर अनेक॥

श्रीमती सुभद्राकुमारी चौहान की जालियाँवाले बाग में वसन्त, विजयी मयूर, विजया-दशमी, विदाई, स्वदेश के प्रति शीर्षक कविताएँ राष्ट्रीयता से भरी हुई हैं। विजया-दशमी की चार पंक्तियाँ देखिए—

पन्द्रह कोटि असहयोगिनयाँ
दहला दें ब्रह्मांड सखी।
भारत-लक्ष्मी लौटाने को
रच दें लंका-कांड सखी॥

श्यामनारायन पाण्डेय की 'हल्दी घाटी' स्वतन्त्रता से ओत प्रोत है। उसमें स्वतन्त्रता की अलख जगाने वाले वीर महाराणा प्रताप के गौरव तथा हल्दीघाटी के अमर युद्ध का सजीव वर्णन है। कुछ पंक्तियाँ देखिए—

रक्षा की तलवार उठाकर,
समर किया लाखों से ।
पोंछ दिया आँसू प्रताप ने,
माता की आँखों से ॥
निकल रही जिसकी समाधि से,
स्वतन्त्रता की आगी ।
यहीं कहीं पर छिपा हुआ है,
वह स्वतन्त्र वैरागी ॥"

मैथलीशरण जी गुप्त, वियोगीहरिजी, प्रसादजी, बालकृष्णजी शर्मा आदि की रचनाएँ भी देश-प्रेम का मधुर राग अलापती हैं ।

साथ ही कुछ कवि अब भी पुरानी लकीर को ही पीटते चले आ रहे हैं । अभी उनका जी नायक-नायिकाओं से नहीं भरा । रीति काल की जिन अश्लील रचनाओं ने समाज के रूप को विकृत कर दिया था वे आज भी यत्र-तत्र दृष्टिगोचर होती हैं । पर समय के प्रभाव से उनका बोल बाला नहीं । आधुनिक समाज में ऐसी कविताएँ अधिक दिन तक नहीं रह सकतीं, वरन् शीघ्र ही बरसाती मेंढकों की भाँति काल के गर्भ में विलीन हो जायँगी । कविता में रति-भाव की व्यंजना करना बुरा नहीं; परन्तु इसका अनौचित्य खटकता है । जीवन में इसकी प्रधानता होते हुये भी इसके द्वारा मर्यादा उल्लंघन होना समाज के लिये हितकर नहीं है । आजकल का समय हमें कर्मवीर बनने का पाठ पढ़ा रहा है । हमें अपनी दशा सुधारने और मातृभूमि का उद्धार करने के

लिए उद्योगी तथा कर्मण्य होना चाहिए। ऐसी परिस्थिति में प्रेम का विलासमय रूप अङ्कित करना समाज को और भी अधःपतित करना है।

प्रेम के लोकोत्तर रूप को लेकर कविता में उसकी अभिव्यंजना करना वर्त्तमान काल का प्रधान लक्षण है। कविगण परोक्ष सत्ता के प्रति प्रेम की व्यंजना करते हुये देखे जाते हैं। उनकी वाणी में अलौकिक प्रेम की विकलता ही अधिक देखी जाती है। वे अपने प्रियतम या प्रियतमा ईश्वर के साक्षात्कार के अभाव में तड़पते हुए पाये जाते हैं। इस प्रकार की रचनाओं को रहस्यवाद या छायावाद के नाम से सम्बोधित किया जाता है।

छायावाद का प्रयोग दो अर्थों में होता है। एक तो रहस्यवाद के अर्थ में, दूसरे प्रतीकात्मक शैली के रूप में। प्रतीकात्मक शैली में प्रस्तुत के स्थान पर किसी अप्रस्तुत का वर्णन छायारूप में होता है। वर्त्तमान काल में प्रसादजी, पंतजी, निरालाजी, डा० रामकुमार वर्मा और महादेवीजी छायावादी कवियों में प्रमुख हैं। निरालाजी की छायावादी कविता की एक पंक्ति लीजिए—

एक दिन थम जायगा रोदन तुम्हारे प्रेम अंचल में।

प्रसादजी की भी कुछ छायावादी पंक्तियाँ देखिए—

भरा नैनों में मन में रूप।
किसी छलिया का अमल अनूप॥
जल-थल, मारुत व्योम में जो छाया है सब ओर।
खोज खोज कर खो गई मैं पागल-प्रेम-विभोर॥

आजकल की छायावादी रचनाओं में प्रायः प्रेमी हृदय की आर्द्रता और गम्भीरता वैसी नहीं देखी जाती जैसी जायसी और कबीर की रहस्यवादी उक्तियों में देखी जाती है। आजकल की छायावादी रचनाएँ कभी-कभी कल्पना-प्रसूत भी देखी जाती हैं जो हृदय पर वैसा प्रभाव नहीं डालतीं। वास्तव में हृदय से निकलने वाली कविता ही हृदय में प्रवेश करती है। जायसी की यह उक्ति—

पिउ हिरदय में भेंट न होई।
को रे मिलाव कहौं केइ गोई॥

पाठक के हृदय को स्पर्श किए बिना नहीं रह सकती।

वर्त्तमान हिन्दी-कविता में प्राकृतिक वर्णनों की प्रचुरता भी देखी जाती है। आजकल हमारे कवि प्रकृति से अनुराग करने लगे हैं। आलंकारिक रूप में प्रकृति का प्रयोग बहुत प्राचीन काल से होता आया है। प्राचीन कविगण प्राकृतिक वस्तुओं का उपयोग प्रायः अलंकार-सामिग्री के रूप में करते थे। इसके अतिरिक्त उद्दीपन विभाग के रूप में भी प्रकृति काव्य में प्रयुक्त होती था। कुछ इने-गिने कवियों को छोड़ कर प्रकृति को काव्य का वर्णनीय विषय किसी ने नहीं बनाया। कारण स्पष्ट है। हिन्दी के प्राचीन कवियों के हृदय में प्रकृति के प्रति कोई अनुराग न था। आजकल अङ्गरेजी-साहित्य के सम्पर्क से हमारे कवि प्रकृति-चित्रण की ओर उन्मुख हुए है। प्रसादजी, पंतजी, महादेवीजी, गुप्तजी, उपाध्यायजी, पं० रामचन्द्र शुक्ल आदि ने प्रकृति का अच्छा चित्रण किया है। गुप्तजी की ये चार पंक्तियां देखिए, जिनमें उन्होंने एक पक्षी का बड़ा स्वाभाविक चित्र खींचा है—

फैलाये यह एक पञ्ज, लीला किये,
छाती पर भर दिये, अङ्ग ढीला किये।
देखो ग्रीवा भंग-संग किस ढंग से,
देख रहा है हमें विहंग उमंग से॥

'ग्राम-श्री' शीर्षक कविता से पंतजी की ये चार पंक्तियाँ भी देखिए—

"फैली खेतों में दूर तलक
मखमल की कोमल हरियाली,
लिपटीं जिससे रवि की किरणें
चाँदी की सी उजली जाली"

वर्त्तमान कवियों में भी राम-कृष्ण की भक्ति के प्रति प्रेम बना है। समाज में बहुत कुछ परिवर्त्तन हो जाने पर भी कविगण राम और कृष्ण को अपनी कविता के विषय बनाये हुए हैं। उनको इन अवतारों की लीलाओं के वर्णन में आनन्द आता है। यद्यपि प्राचीन काल में अनेक कवियों ने राम और कृष्ण पर रचनायें की तो भी ये विषय आज तक अपनी नवीनता और आकर्षण बनाए हुए हैं। गुप्तजी ने 'पंचवटी' एवं 'साकेत' राम-सम्बन्धी और 'द्वापर' कृष्ण-सम्बन्धी रचनायें की हैं। उपाध्यायजी का 'प्रियप्रवास' कृष्ण-सम्बन्धी रचना है। इनके अतिरिक्त इस प्रकार की अन्य रचनायें भी हुई हैं।

इधर कुछ दिनों से हमारे कवि समाजवाद की ओर अग्रसर हुए हैं। अतीन्द्रिय जगत की सैर करने वाली छायावादी कविता पर अब समाज की वास्तविकता की

और उन्मुख हो रही है। कवियों को रचनाओं में पूँजीवाद के विरुद्ध आवाज उठाई जा रही है, किसान-मजदूर-आन्दोलन को स्थान मिल रहा है। किस प्रकार जमींदार और पूँजीपति क्रमशः कृषकों और श्रमिकों का आर्थिक शोषण करते हैं, उनका रक्त चूस-चूसकर तिजोरियाँ भरते हैं, उनकी पसीने की कमाई से स्वयं तो मखमल के गद्दों पर पड़े हुए विलास-सागर में विमग्न रहते हैं; किन्तु उन बेचारों को दिन रात पिसते रहने पर भी पेट भरने के लिये पर्याप्त रोटियाँ और शरीर ढकने के लिये पर्याप्त वस्त्र भी नहीं प्रदान करते, इसका चित्र समाजवादी कवियों की रचनाओं में देखा जाता है।

इस प्रकार की कविताएँ 'प्रगतिवादी' कहलाती हैं। प्रगतिवाद को प्राचीन कविता का प्रतिक्रिया-स्वरूप समझना चाहिए। अब तक कविता में प्रायः उच्च श्रेणी के लोगों का जीवन प्रतिपादित होता था, निम्न श्रेणी के मनुष्यों के जीवन को उसमें स्थान नहीं मिलता था। अब कवियों का ध्यान इस ओर आकृष्ट हुआ है। वे किसानों और मजदूरों के जीवन को अपनी कविता का विषय बनाने लगे हैं। किसानों एवं मजदूरों के जीवन की साधारण से साधारण वस्तु उनकी कविता में स्थान पाने लगी है। श्री भगवतीचरण वर्मा की 'भैंसागाड़ी' शीर्षक कविता की कुछ पंक्तियाँ देखिए—

"हिलती डुलती, हँफती कँपती,
कुछ रुक रुककर कुछ सिहर सिहर,
चरमर-चरमर—चूँ—चरर—मरर
जा रही चली भैंसागाड़ी।"

दिनकरजी की एक रचना देखिए—

श्वानों को मिलता दूध वस्त्र भूखे बालक चिल्लाते हैं।
माँ की हड्डी से चिपक ठिठुर जाड़ों की रात बिताते हैं॥
युवती के लज्जा वसन बेंच जब ब्याज चुकाये जाते हैं।
मालिक जब तेल फुलेलों पर पानी सा द्रव्य बहाते हैं॥"

'साहित्य समाज का दर्पण है'—उक्ति के अनुसार समाजवादी भावनाओं का चित्रण कविता में होना ही चाहिए; पर 'प्रगतिवाद' के नाम से कुत्सित, निकृष्ट और कभी-कभी वीभत्स रचनाओं को प्रोत्साहन मिलने से कला के 'सत्यं, शिवं, सुन्दरं' आदर्श को अवश्य धक्का लगेगा। कला यथार्थ जीवन की विवेचना अवश्य करे; किन्तु असुन्दर एवं अशिव का प्रतिपादन न करे।

वर्त्तमान हिन्दी-कविता प्रबन्ध-काव्य से मुख मोड़कर मुक्तक की ओर अग्रसर हो रही है। आजकल मुक्तकों की भरमार देखी जाती है। प्रायः कविगण छोटे-छोटे विषयों को लेकर पद्यात्मक निबन्ध लिखते हैं; जैसे—झरना, आँसू, फूल, विषाद, वसंत, छाया, बालापन, निद्रा, ताँडव, मिलन आदि। यह समय का प्रभाव है। आजकल कवियों में प्रबन्ध-पटुता की कमी देखी जाती है। जो इने-गिने प्रबन्ध-काव्य हैं वे भी कुछ-न-कुछ अंशों में असफल हैं। मानव-कार्य-क्षेत्र जटिल हो जाने के कारण आजकल कवित्व-शक्ति के विकास के लिए समुचित स्थान ही नहीं रह गया है।

यह तो हुई वर्त्तमान-कविता के विषय की बात। अब उसकी शैली को लीजिए। शैली में भाषा, कल्पना

छन्द, व्याकरण आदि का प्रधान स्थान है। वर्तमान कविता का पद-विन्यास कोमल और अत्यन्त सुन्दर होता है। पर उसमें लाक्षणिकता लाने के लिए अँगरेजी भाषा का पल्ला पकड़ा जा रहा है। अङ्गरेजी भाषा की लाक्षणिक पदावलियां का ज्यों का त्यों अनुवाद रख कर आजकल के कवि अपनी रचनाओं को सजाने लगे हैं; जैसे पंतजी ने Innocent eyes पदावली का अनुवाद 'अजान-नयन' करके निम्नाङ्कित पंक्तियों में रख दिया है,—

कान से मिले अजान नयन।
सहज था सजा सजीला तन॥

रत्नाकरजी ने भी Vacant looks के लिए 'चख रीतें' प्रयोग किया है। देखिए—

इमि बिलखत बतरात चकित चितवत चखरीतैं।

इसी प्रकार Dreamy Splendour के लिए 'स्वप्निल आभा' और Golden dream के लिए 'स्वर्णस्वप्न' प्रयोग कवियों ने किए हैं। हिन्दी में लाक्षणिक शक्ति अँगरेजी से कम नहीं है। फिर क्या आवश्यकता है कि हम लाक्षणिक पदावलियों के लिए किसी विदेशी भाषा का आश्रय ग्रहण करें? हिन्दी को लाक्षणिक पदावलियों के प्रयोग के सम्बन्ध में यह ध्यान रहे कि वे अस्वाभाविक होकर खिलवाड़ न हो जायँ। अभिलाषाओं का सोना और जगना तो स्वाभाविक पदावलियाँ हैं पर उनका करवटें बदलना भद्दापन दिखाता है। प्रसादजी की इन पंक्तियों को देखिए—

अभिलाषाओं की करवट, फिर सुप्त व्यथा का जगना।
सुख का सपना हो जाना, भीगी पलकों का लगना॥

वर्तमान हिन्दी कविता की भाषा प्रधानतः खड़ी बोली है। हाँ, ब्रजभाषा का भी कोई-कोई कवि प्रयोग करता है पर ऐसे कवियों की संख्या बहुत थोड़ी है। वास्तव में ब्रजभाषा के दिन अब नहीं रहे हैं। उसकी धारा तो रत्नाकरजी के साथ ही रत्नाकर में विलीन हो गई, यदि ऐसा कहा जाय तो अनुचित न होगा। आजकल की कविता में प्रायः खड़ी बोली का बड़ा ही अव्यवस्थित तथा अपरिष्कृत रूप देखा जाता है। परन्तु बाबू मैथिलीशरण और ठाकुर गोपालशरणसिंह सरीखे कवियों की रचनाओं में खड़ी बोली अपना व्यवस्थित और विशुद्ध रूप भी दिखा रही है।

वर्तमान हिन्दी-कविता में अँगरेजी कविता के अनुकरण से कल्पना का प्राधान्य देखा जाता है। आजकल भाव-प्रधान कविताओं की कमी है और बुद्धिप्रधान कविताओं की प्रचुरता। कल्पना काव्य की सहायता अवश्य कर सकती है, पर वह काव्य का सब कुछ नहीं हो सकती। अलंकारादि के रूप में वह भावों की व्यञ्जना अधिक मार्मिक कर सकता है, किन्तु वह काव्य का साध्य नहीं हो सकती। भाषा के साथ खिलवाड़ करके वह चमत्कार-विधान भले ही कर दे परन्तु सच्ची कविता की उत्पत्ति नहीं कर सकती। आज-कल के हिन्दी-कवि कल्पना के पीछे बुरी तरह पड़े हैं। पंतजी की 'छाया' शीर्षक कविता की कुछ पंक्तियाँ देखिए—

तरुवर की छायानुवाद-सी,
उपमा-सी, भावुकता-सी,
अविदितभावाकुल-भाषा-सी
कटी-छटी नव-कविता-सी।

चमत्कार-विधान जिसको 'अभिव्यञ्जनावाद' कहते हैं वर्तमान काव्य की प्रधान प्रवृत्ति है। 'अभिव्यञ्जनावाद' में उक्ति के चमत्कार को ही कविता माना जाता है, उक्ति द्वारा व्यञ्जित भाव को नहीं। आजकल के अधिकांश कवियों का लक्ष्य मानव-जीवन का चित्रण न करके मस्तिष्क को खरोंच-खरोंच कर अनूठी उक्तियाँ कह देना मात्र है। हमारे पूर्वजों ने काव्य का लक्ष्य मानव-जीवन के मार्मिक चित्रण द्वारा आत्मा की उच्चता रक्खा है। पश्चिमवालों की भाँति 'कला-कला ही के लिए' सिद्धान्त हमारे यहाँ कभी नहीं माना गया है। हमारे यहाँ काव्य-कला को साध्य न मानकर उसको साधन मात्र माना गया है। वास्तव में चमत्कृत करने वाली उक्ति को ही कविता समझ बैठना भारी भूल है। काव्य का कार्य चमत्कार उत्पन्न करना नहीं बल्कि भावों के रूप में जीवन का चित्रण है। कविता का प्राण भाव है, कल्पना नहीं।

आजकल की कविता में अलङ्कारों का सुन्दर प्रयोग होता है। कविगण प्रायः मूर्त उपमेय साहृश्य के लिए अमूर्त उपमानों का उपयोग करते हैं। जैसे—'शैशव की स्मृति सी सुकुमार' (पंत)। इसी प्रकार सूक्ष्म भावों की मूर्त्तोपमा भी देखी जाती है जैसे—विषाद को इन पंक्तियों में मूर्तिमान माना गया है—

कौन, प्रकृति के करुण काव्य सा, वृक्ष पत्र की मधु छाया में।
लिखा हुआ सा अचल पड़ा है, अमृत सदृश नश्वर काया में॥ (प्रसाद)

स्वाभाविकता भी वर्तमान कविता में प्रयुक्त अलंकारों की एक विशेषता है। देखिए निम्नांकित पंक्तियों में पंतजी

लहर का सादृश्य नवोढ़ा नायिका से दिखलाते हुए कैसी स्वाभाविक अलंकार-योजना करते हैं—

नवोढ़ा-बाल-लहर, अचानक उपकूलों के,
प्रसूनों के ढिंग रुक कर सरकती है सत्वर।

वर्तमान हिन्दी-कविता में विभिन्न प्रकार के छंदों का प्रयोग हो रहा है और नए-नए छंदों की उत्पत्ति भी हो रही है। बहुत-सी रचनाएँ भिन्न-तुकांत छंदों में की जा रही हैं। पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय ने 'प्रियप्रवास' नामक प्रबन्ध-काव्य भिन्न-तुकांत छंदों में ही लिखा है। इधर कुछ दिनों से बँगला के अनुकरण पर हमारी वर्तमान कविता छंद से मुक्त होने का प्रयास कर रही है। छंद रूपी बंधन तोड़कर आजकल की कविता स्वच्छन्द रूप से विचरण करना चाहती है। पर यह अच्छा नहीं। छंद से कविता में मधुरता आ जाती है, कविता संगीतमय हो जाती है। कविता को छंद से अलग कर देने से उसकी प्रभावोत्पादिकता में भारी कमी आ जायगी। निरालाजी की 'जूही की कली' शीर्षक छन्द-मुक्त कविता शुष्क और गद्य-सी प्रतीत होती है। कुछ पंक्तियाँ देखिए :—

विजन-वन वल्लरी पर,
सोती थी सुहाग भरी स्नेह स्वप्न मग्न,
अमल-कोमल तनु तरुणी जूही की कली,
दृग बन्द किए शिथिल पत्रांक में,

कुछ कवि आजकल व्याकरण की भी उपेक्षा कर रहे हैं। पंतजी तो शब्दों से स्त्रीलिङ्ग-पुल्लिङ्ग का पचड़ा ही हटाना चाहते हैं। वे 'व्याकरण की लोहे की कड़ियाँ'

तोड़ने के पक्षपाती हैं। 'प्रभात' शब्द पुल्लिङ्ग होते हुए भी पंतजी की दृष्टि में स्त्रीलिङ्ग है। इसी प्रकार अन्य कई प्रयोग भी व्याकरण से अनुमोदित नहीं हैं। विराम चिन्हों की आजकल बड़ी दुर्दशा है कोई कवि पूर्ण विराम (।) के स्थान पर सम्बोधन का चिन्ह (!) लगा देता है, तो कोई आवश्यकता न होने पर भी डैश (—) का प्रयोग कर देता है। जैसे—

इन ललचाई आँखों ने—
देखा है कौन खजाना ?

वर्तमान हिन्दी-कविता पाश्चात्य लिरिक ( lyric ) शैली का अनुकरण कर रही है। पंतजी, महादेवीजी, निरालाजी, प्रसादजी आदि लिरिक अर्थात् प्रगीतात्मक शैली को अपनाए हुए हैं।

अन्त में हमें यही कहना है कि वर्तमान हिन्दी कविता कुछ अंशो में दूसरों का अनुचित अनुकरण कर रही है। यह हमारी कविता को शोभा नहीं देता। अनुकरण सदैव अच्छी बातों का होना चाहिए। जिन बातों का अनुकरण करने से हमारी कविता का रूप विकृत होता जा रहा है, उसकी शक्ति कम होती जा रही है, वह अपने उद्देश्य से परे होती जा रही है, उनको त्यागने में ही हमारा कल्याण है। अपनी कविता का स्वतंत्र विकास करने में ही हमारा महत्व है

---

# हमारी शिक्षा और उसका माध्यम

(१) प्रस्तावना—भारतवर्ष में विदेशी शिक्षा-माध्यम
(२) अँगरेजी द्वारा शिक्षा-प्रचार से हमारे देश को हानियाँ—
(क) भारतीय सभ्यता और संस्कृति पर कुठाराघात (ख) ज्ञानोपार्जन और ज्ञान-प्रचार में रुकावट
(३) मातृ-भाषा द्वारा शिक्षा-प्रचार से लाभ—
(क) समय की बचत (ख) योग्यता में वृद्धि (ग) देश भर का शीघ्र सुशिक्षित हो सकना (घ) मातृ-भाषा के साहित्य का भरा-पूरा हो जाना (ङ) भारतीय सभ्यता एवं संस्कृति की संरक्षा
(४) उपसंहार—मातृ-भाषा को शिक्षा-माध्यम बनाने से देश और समाज की उन्नति

यह हमारा दुर्भाग्य है कि हमारी आवश्यकताओं की पूर्ति प्रायः विदेशी वस्तुओं से की जाती है, हमको विदेशी रङ्ग में रँग जाता है, सब प्रकार से हमारा सम्बन्ध विदेशी वस्तुओं से जोड़ा जाता है। शिक्षा को ही ले लीजिए। हमारे देश में शिक्षा मातृ-भाषा द्वारा नहीं दी जाती। उसका माध्यम विदेशी भाषा अङ्गरेजी है। संसार में भारतवर्ष के अतिरिक्त शायद ही ऐसा सभ्य देश हो जहाँ विदेशी भाषा में शिक्षा दी जाती हो। यह बात समझ में नहीं आती कि कोई देश किस प्रकार विदेशी भाषा को शिक्षा का माध्यम बनाकर उन्नति कर सकता है, ज्ञान-प्रसार में किस प्रकार विदेशी भाषा मातृ-भाषा की अपेक्षा अधिक सफल हो सकती है। जिस भाषा को बालक बचपन में अपनी माता से सीखता है

कर देता है। अतः साहित्य की जीवन से पृथक् कोई सत्ता नहीं हो सकती। वह जीवन से पैदा होता है और जीवन के लिए ही पैदा होता है। उसके द्वारा जीवन की विभिन्न समस्याओं का विवेचन और दशाओं का उद्घाटन किया जाता है।

लोक-प्रिय साहित्य के लिए यह वांछनीय है कि उसमें मानव-जीवन की नीति तथा मर्यादा समन्वित झाँकी हो। नीति और मर्यादा को जीवन से अलग नहीं किया जा सकता। अतएव नीति और मर्यादा रहित साहित्य उसी प्रकार त्याज्य है जिस प्रकार नीति और मर्यादा रहित जीवन। जो साहित्यकार अपनी रचना में 'How to live' अर्थात् जीवन किस प्रकार व्यतीत करना चाहिए, यह नहीं बतलाता उसका प्रयास निष्फल है। जो साहित्कार अपनी रचना में नीति और मर्यादा का ध्यान नहीं रखता वह किस प्रकार समाज का हित-साधन कर सकता है? इस प्रकार की साहित्य-रचना से किस लोकोपकार की सम्भावना की जा सकती है? कहने की आवश्यकता नहीं कि इस प्रकार का साहित्य तो मानव-समाज को रसातल ले जायगा। विश्व में आज तक जिन साहित्यकारों की पूजा हो रही है, उन सभी के साहित्य में पूत भावनाएँ भरी हुई हैं। गोस्वामी तुलसीदास के 'रामचरितमानस' में नीति और मर्यादा का भव्य रूप मन को मुग्ध करने वाला है।

लोक-प्रिय साहित्य देश और काल का प्रतिनिधित्व भी करे वह सार्वभौमिक एवं चिरस्थायी हो, पर उसमें रचना-स्थल और रचना-काल की विशेषताएँ भी झलकें। दूसरे

शब्दों में हम यों कह सकते हैं कि वह अन्तर्देशी होते हुए भी देशी हो तथा सर्वसामयिक होते हुए भी सामयिक हो। तभी वह समाज का ठीक चित्र उपस्थित कर सकता है। ऐसा न हो कि हमारे अठारहवीं शताब्दी के साहित्य में मोटर, बिजली का पंखा, टैलीफोन आदि का उल्लेख हो। हमारा शृङ्गारी साहित्य सत्रहवीं और अठारहवीं शताब्दी की अकर्मण्यता का सच्चा और सजीव परिचय कराता है। हमारा वर्तमान साहित्य भारतवर्ष की दासता, बेकारी, फूट और सामाजिक कुरीतियां जन्य अशान्ति का दिग्दर्शन करा रहा है। उसमें राजनैतिक, सामाजिक एवं आर्थिक आन्दोलनों की छाया देखी जाती है। उसमें वेदना, करुणा, निराशा आदि की व्यञ्जना का प्राचुर्य है। यदि कोई कहता है—

सुरसरि औ अंत्यज दुहूँ, अच्युत-पद-संभूत,
भयौ एक क्यो छूत औ दूजौ रह्यौ अछूत ?

तो कोई कहता है—

अबला जीवन हाय ! तुम्हारी यही कहानी,
अंचल म है दूध और आँखों में पानी।

लोक-प्रिय साहित्य के लिए यह आवश्यक है कि उस पर सभ्यता एवं संस्कृति की छाप हो। जिस जाति से सम्बन्धित वह साहित्य हो उसी जाति की सभ्यता और संस्कृति के दर्शन उसमें हों, उसी की रहन-सहन, उसी की वेश-भूषा, उसी की रीति-नीति, उसी का धर्म, उसी का आचार, उसमें भरा हुआ हो। इस संबंध में इस बात का ध्यान रहे कि साहित्यकार जाति-विशेष के सामान्य जीवन के आधार पर सभ्यता का निरूपण करे, उसके किसी एक अङ्ग के जीवन के आधार पर नहीं।

जैसे भारतीय साहित्यकार यदि अपने साहित्य में सह-शिक्षा ( Co-education ) को स्थान दे तो यह भारतीय सभ्यता के विरुद्ध होगा, क्योंकि यद्यपि भारतीय समाज के शिक्षित वर्ग के एक भाग में यह प्रथा प्रचलित है, तथापि पूर्ण भारतीय समाज में प्रचलित नहीं। अतः इस प्रथा को भारतीय सभ्यता के विरुद्ध समझा जायगा। इसी प्रकार मिस्टर, मिसेज, मिस, प्रोफेसर, होस्टल, क्लब, ड्राइङ्ग रूम, टैनिस, मैच, सिनेमा, मोटर पर हवाखोरी इत्यादि से सम्बन्धित जीवन-चित्र सामान्य भारतीय जीवन से अलग हट कर बिल्कुल यूरोपीय रहन-सहन के साँचे में ढले हुए हैं। यह ठीक है कि अँग्रेजी सभ्यता के प्रभाव से एक बहुत छोटे से वर्ग के लोगों के जीवन का यह भी पक्ष हो गया है, पर यह सामान्य पक्ष नहीं है। इसीलिए भारतीय साहित्य में उक्त जीवन-चित्रों का समावेश देश के असली सामाजिक और घरेलू जीवन को दृष्टि से ओझल करके भारतीय सभ्यता पर कुठाराघात करेगा।

साहित्य के भाव और कल्पना दो मूल तत्व हैं। इनमें प्रधानता भाव की है। यदि हम चाहें तो भाव को साहित्य का प्राण कह सकते हैं। पर कल्पना भी आवश्यक है। लोक-प्रिय साहित्य में भाव और कल्पना दोनों का समुचित योग होना चाहिए। आजकल विलायती साहित्य में भाव को हटाकर कल्पना को प्रधान स्थान दिया जा रहा है। वहाँ उत्कृष्ट साहित्य वही समझा जाता है जिसमें कवि अपनी कल्पना द्वारा वस्तुओं का काल्पनिक चित्र खींच दे। कहने की आवश्यकता नहीं कि इस प्रकार का साहित्य अधिक दिन तक जीवित नहीं रह सकता और उसे लोक-

प्रियता का पद कदापि नहीं प्राप्त हो सकता। शेक्सपियर का साहित्य जो आज तक जन-समाज में आदर पा रहा है। इसका कारण यही है कि उसमें जीवन के विविध पक्षों का भावात्मक चित्र अंकित है। वह हृदय पर चोट करता है। उसमें कल्पना का भी उपयोग हुआ है, परन्तु वह भाव की सहायिका होकर आई है; अपनी स्वतन्त्र सत्ता प्रदर्शित करती हुई नहीं।

साहित्य को लोक-प्रिय होने के लिए वास्तविकता की रक्षा भी करनी चाहिए। उसे असलियत के क्षेत्र से बाहर नहीं निकलना चाहिए। असलियत से यह मतलब नहीं कि साहित्य एक प्रकार का इतिहास बन जाय और उसमें प्रत्येक बात की सत्यता का ध्यान रक्खा जाय। उसका अभिप्राय केवल यह है कि साहित्य निराधार न हो। उसमें जो कुछ कहा गया हो वह मानवीय मनोविकारों और प्राकृतिक नियमों के आधार पर कहा गया हो। स्वाभाविकता से उसका लगाव न छूटा हो क्यों स्वाभाविकता का ही प्रभाव पड़ता है, अस्वाभाविकता का नहीं। गर्ज यह कि साहित्य में असम्भव बातों को स्थान न दिया जाय जिससे वह जीवन क्षेत्र से अलग खड़ा हुआ तमाशा न हो जाय।

सादगी साहित्य को लोक-प्रियता प्रदान करने के लिए नितान्त आवश्यक है। सादगी से केवल यही अभिप्राय नहीं है कि साहित्य की भाषा सरल और सुबोध हो, वरन् उसके भाव एवं विचार भी सुस्पष्ट होने चाहिये। भाषा में क्लिष्टता और अटपटापन न हो। भाव और विचार ऐसे सूक्ष्म और दुरुह न हों कि उनका मतलब

समझ ही में न आवे अथवा कठिनाई से समझ में आवे। दुनियाँ में आज तक जितने अच्छे-अच्छे कवि हुए हैं, दुनियाँ में आज तक जिन कवियों का आदर है, उनकी साहित्य रचना सादगी के गुण से विभूषित देखी जाती है। वस्तुतः सादगी से मुख मोड़कर कोई साहित्य अपने उद्देश्य की पूर्ति में सफल नहीं हो सकता। यदि साहित्य को समाज का कल्याण करना है, यदि साहित्य को समाज की गंदगी का परिष्कार करना है, तो यह आवश्यक है कि उसकी आवाज मनुष्य-मनुष्य तक पहुँचे। यह तभी सम्भव है जब साहित्य सरल हो, जिससे प्रत्येक व्यक्ति उसको पढ़ सके और समझ सके।

उपर्युक्त बातों पर ध्यान रखकर जो साहित्य तैयार होगा वह अवश्य लोक-प्रिय होगा, वह अवश्य जन-समाज में आदर पायगा। उसका निर्माता अपना ही नहीं वरन् लोक का कल्याण करने में समर्थ होगा, इसमें संदेह नहीं।

---

## बेसिक शिक्षा

( १ ) प्रस्तावना—वर्तमान शिक्षा-पद्धति से असन्तोष
( २ ) बेसिक शिक्षा का आविर्भाव
( ३ ) बेसिक शिक्षा की प्रधान विशेषताएँ—
(क) अनिवार्य प्रारम्भिक शिक्षा (ख) शिक्षा का माध्यम—हिन्दुस्तानी (ग) शिक्षा में घरेलू उद्योग-धन्धों को स्थान (घ) समन्वय ( Correlation ) के सिद्धान्त द्वारा शिक्षा-प्रदान (ङ) ग्रामीण और नागरिक शिक्षा की एकरूपता

( ४ ) पाठ्यक्रम की कुछ उल्लेखनीय बातें—
( क ) अँगरेजी का बहिष्कार ( ख ) नागरिक शास्त्र को स्थान
( ग ) सामान्य विज्ञान को स्थान ( घ ) ललित कलाओं को स्थान

( ५ ) उपसंहार—बेकारी और ग्रामीण अशिक्षा के निराकरण का अमोघ साधन

वर्तमान काल में हमारे देश में जिन अनेक बातों से असन्तोष फैला हुआ है उनमें एक शिक्षा-पद्धति भी है। आजकल हमारी शिक्षा-पद्धति के विरुद्ध देश के कोने-कोने में आवाज उठाई जा रही है। प्रत्येक व्यक्ति जानता है कि उससे समाज को कितनी हानि हुई है, इससे देश कितना अधःपतित हुआ है। शिक्षित बेकारों की भीषण समस्या का उत्तरदायित्व भी इसी पर है। इसके दो प्रधान दोषों ने भारतीय समाज का कलेवर खोखला कर दिया है। प्रथम दोष इसकी अव्यावहारिकता है। द्वितीय दोष इसके माध्यम का विदेशी तथा विजातीय होना है। वही शिक्षा जन-समाज में आदरणीय समझी जायगी जिसका जीवन से सम्बन्ध होगा, जो मनुष्य को जीवन के लिए तैयार करेगी, जो जीवन की सबसे बड़ी आवश्यकता—जीविका—की पूर्ति करेगी। जो शिक्षा जीवन से दूर खड़ी होकर केवल पुस्तकगत ज्ञान ही प्रदान करेगी वह कभी विद्यार्थी-वर्ग का हित न कर सकेगी। जब तक शिक्षा द्वारा जीविका का प्रश्न हल नहीं होता तब तक उसके अन्य गुण व्यर्थ हैं। अतः औद्योगिक शिक्षा शिक्षा का प्रधान अंग होना चाहिए। माध्यम-सम्बन्धी दोष भी कम हानिकारक नहीं है। इससे ज्ञान-प्रसार में तो रुकावट होती ही है पर सबसे बड़ी हानि यह होती है कि लोग अपनी सभ्यता एवं संस्कृति

से हाथ धो बैठते हैं और विदेशी सभ्यता एवं संस्कृति के अनुकरण में ही अपना अहोभाग्य समझते हैं। वर्तमान शिक्षा-पद्धति के उपर्युक्त दोषों से आज हमारा जीवन कटु तथा नीरस हो गया है और हम मानसिक दासत्व के गर्त में डूबे हुए हैं।

विश्व-वन्द्य महात्मा गांधी की दृष्टि इस कलुषित शिक्षा पर बहुत दिनों से पड़ रही थी। किन्तु वे उपयुक्त समय की प्रतीक्षा कर रहे थे। कांग्रेस मंत्रि-मंडलों की स्थापना हो जाने पर महात्माजी ने अपने शिक्षा-सुधार-सम्बन्धी विचारों को 'हरिजन' नामक पत्र द्वारा जनता के सम्मुख उपस्थित करना आरम्भ किया। उन्हीं दिनों नवभारत विद्यालय, वर्धा की रजत-जयन्ती मनाने का आयोजन हुआ। इस सुअवसर पर विद्यालय की प्रबन्ध-समिति ने गांधीजी के शिक्षा-सम्बन्धी विचारों पर मनन करने के लिए एक अखिल भारतवर्षीय शिक्षा-सम्मेलन किया। यह सम्मेलन गांधीजी के सभापतित्व में २२ और २३ अक्टूबर १९३७ ई० को वर्धा में हुआ। इसमें देश के प्रसिद्ध शिक्षा-शास्त्री तथा सात सूबों के कांग्रेसी शिक्षा-सचिव सम्मिलित हुए। फलतः एक शिक्षा-योजना का सूत्र-पात हुआ जिसे 'वर्धा-शिक्षा-योजना' कहते हैं। संयुक्त-प्रान्तीय सरकार ने इस शिक्षा-योजना के आधार पर अपने प्रान्त के लिए उपयुक्त शिक्षा-पद्धति की रूप-रेखा तैयार करने के लिए आचार्य नरेन्द्रदेव के सभापतित्व में एक कमेटी बनाई। इस कमेटी ने प्रान्तीय आवश्यकताओं के अनुसार इस शिक्षा-योजना में थोड़ा-बहुत उलट-फेर करके उसे संयुक्तप्रान्त के लिए स्वीकार किया और उसे 'बेसिक शिक्षा' के नाम से विभूषित किया।

बेसिक शिक्षा में घरेलू उद्योग-धंधों को ग्रहण किया गया है । सच पूछिए तो नवीन शिक्षा रूपी काया का मेरुदंड ही उद्योग को माना गया है । आजकल के शिक्षा-शास्त्री प्रारम्भिक शिक्षा में उद्योग को सर्वोच्च स्थान देते हैं । उनकी धारणा है कि बालकों के शारीरिक, मानसिक एवं आत्मिक विकाश के लिए इसका बड़ा महत्व है । यह तो हुआ उद्योग का शिक्षा-सम्बन्धी महत्व । अब जीविका-सम्बन्धी महत्व लीजिए । विभिन्न उद्योग-धंधों को सीखकर बालक बड़ा होने पर उन्हें जीविकोपार्जन का साधन बना सकता है । बेसिक शिक्षा में गृहीत उद्योग-धन्धे दो भागों में विभाजित किए गए हैं—अनिवार्य उद्योग और वैकल्पिक उद्योग । अनिवार्य उद्योगों के अन्तर्गत खेतीबारी और कताई को रक्खा गया है । वैकल्पिक उद्योगों के अन्तर्गत (१) गत्ते, लकड़ी और धातु का काम (२) चमड़े का काम (३) मिट्टी का काम (४) चटाई और टोकरी बनाने का काम (५) कागज बनाने का काम (६) सीना-पिरोना आदि गृहस्थी के काम (केवल बालिकाओं के लिए) इत्यादि धंधे रक्खे गए हैं । विद्यार्थियों को वैकल्पिक उद्योगों में से केवल किसी एक का ज्ञान प्राप्त करना पड़ेगा । अनिवार्य उद्योगों का चुनाव मानव-जाति की प्रारम्भिक आवश्यकताओं का ध्यान रखकर किया गया है । मनुष्य मात्र को भोजन और वस्त्र की सबसे पहले आवश्यकता होती है । अतः खेती बारी और कताई का ज्ञान प्राप्त करना प्रत्येक बालक-बालिका के लिए अनिवार्य है । इसके अतिरिक्त भारत की समृद्धि की दृष्टि से भी उक्त धन्धे अत्यन्त आवश्यक हैं । ये हमारे देश के परम्परागत राष्ट्रीय धंधे हैं इन्हीं धंधों से एक दिन भारत की समृद्धि-पताका विश्व भर में फहरा रही थी ।

उद्योग-धंधों के ज्ञान के अतिरिक्त अन्य विषयों का उनके अनुबन्ध (Correlation) द्वारा पढ़ाना बेसिक शिक्षा की सबसे बड़ी विशेषता है। अनुबन्ध क्या है ? 'अनुबन्ध' का शाब्दिक अर्थ है 'बन्धन' या 'सम्बन्ध'। बेसिक शिक्षा में इसका यह अर्थ है कि बालक-बालिकाओं को उन उद्योग-धन्धों द्वारा गणित, भूगोल, इतिहास, भाषा आदि मानसिक विषयों का ज्ञान कराया जाय जिन्हें वे नित्यप्रति स्कूल में सीखते हैं। ऐसा करने की आवश्यकता है ? क्या इन उद्योगों को तथा गणित आदि मानसिक विषयों को पृथक् पृथक् नहीं पढ़ा सकते ? एक को दूसरे से सम्बन्धित करने की क्या आवश्यकता है ? बाल-मनोविज्ञान हमें यह बतलाता है कि बालक स्वभावतः ऐसे कार्य को पसन्द करता है जिसमें उसके हाथों का उपयोग हो और ऐसे कार्य से दूर भागता है जिसमें केवल मस्तिष्क का उपयोग हो, हाथों का नहीं। दूसरे शब्दों में हम यह कह सकते हैं कि बालक उद्योगों में रुचि रखता है और मानसिक विषयों में अरुचि। परन्तु उसके समुचित एवं पूर्ण विकास के लिए मानसिक विषयों की नितान्त आवश्यकता है। ऐसी दशा में हम अनुबन्ध द्वारा ही मानसिक विषयों को रुचिकर रूप प्रदान करके बालक को उनका ज्ञान करा सकते हैं। यह किस प्रकार होगा, इसे समझने के लिए एक उदाहरण लेना उचित होगा। कताई के उद्योग में कातकर अटेरन पर सूत लपेट कर तार गिनवाना दो दिन के कते हुए तारों को जुड़वाना, दो दिन के कते हुए तारों का अन्तर निकलवाना आदि द्वारा गणित की प्रारम्भिक क्रियाएँ रोचक ढंग से सिखलाई जा सकती हैं। इसी प्रकार भाषा, भूगोल, इतिहास आदि विषयों का ज्ञान कराया जा सकता है।

उद्योग के अतिरिक्त बालक के घरेलू या सामाजिक वातावरण से भी अनुबन्ध किया जा सकता है। इस अनुबन्ध-पद्धति द्वारा शिक्षा-प्रदान में जहाँ बालक रोचकता का अनुभव करेगा, वहाँ वह जो कुछ सीखेगा उसे भली भाँति समझ जायगा और उसकी शिक्षा का सम्बन्ध उसके दैनिक जीवन से हो जायगा। कहने की आवश्यकता नहीं कि आधुनिक शिक्षा का विद्यार्थी के दैनिक जीवन से कोई सम्बन्ध नहीं है। विद्यार्थी स्कूल में जो कुछ सीखता है वह स्कूल की चहार दीवारी तक ही सीमित रह जाता है, दैनिक जीवन में उसका कुछ भी उपयोग नहीं होता। पहाड़ी के निकट का निवासी बालक भूगोल की पुस्तक में पहाड़ी की परिभाषा पढ़ लेने पर भी यह नहीं जान पाता कि वह स्वयं एक पहाड़ी के निकट रहता है।

बेसिक शिक्षा के पाठ्यक्रम में अङ्गरेजी को कोई स्थान नहीं मिला है। अङ्गरेजी एक विदेशी एवं विजातीय भाषा है। प्रत्येक भारतीय को सर्वप्रथम अपनी मातृ-भाषा सीखनी चाहिए। तत्पश्चात् उसे राष्ट्रभाषा का ज्ञान प्राप्त करना चाहिए। फिर यदि वह चाहे तो किसी विदेशी भाषा को सीख सकता है। पर अब तक मातृ-भाषा और राष्ट्रभाषा की शिक्षा की कुछ भी सुव्यवस्था न थी। उसका स्थान अङ्गरेजी ने हड़प लिया था। अतः बेसिक शिक्षा से अङ्गरेजी का बहिष्कार किया गया है। इसके अतिरिक्त एक क्लिष्ट विदेशी भाषा का बोझ बालकों पर लादना सर्वथा अनावश्यक है।

बेसिक शिक्षा के पाठ्यक्रम में नागरिक शास्त्र की शिक्षा का भी विधान है। वास्तव में इसकी हमारे देश में सबसे

बड़ी आवश्यकता है । प्रचलित शिक्षा में यह सबसे बड़ी कमी है कि वह बालक-बालिकाओं को नागरिक के अधिकार एवं कर्तव्यों से कुछ भी परिचय नहीं कराती ।

सामान्य-विज्ञान का अध्ययन भी बेसिक शिक्षा की एक विशेषता है । विज्ञान की जो शिक्षा आजकल स्कूलों में दी जाती है उसका दैनिक जीवन से कुछ भी सम्बन्ध नहीं, वह दैनिक जीवन की उपयोगिता के बाहर की वस्तु है । पर बेसिक शिक्षा का सामान्य विज्ञान जीवन में घुला-मिला विज्ञान है, जिसका ज्ञान विद्यार्थी उद्योगों अथवा घरेलू वातावरण द्वारा प्राप्त करते हैं ।

ललित कलाएँ बेसिक शिक्षा में महत्वपूर्ण स्थान रखती हैं । ये संगीतकला, चित्रकला, नृत्यकला, मूर्तिकला और वस्तुकला हैं । विद्यार्थी को इनमें से किसी एक का ज्ञान प्राप्त करना अनिवार्य है । प्रत्येक नागरिक को किसी-न-किसी कला का ज्ञाता होना चाहिए क्योंकि मनोरंजनार्थ कला का ज्ञान अपेक्षित है ।

सारांश यह है कि पाठ्यक्रम की दृष्टि से, शिक्षा-प्रणाली की दृष्टि से, मनोविज्ञान की दृष्टि से, बेसिक शिक्षा सचमुच बड़ी ही अच्छी शिक्षा है । इससे बेकारी की भीषण समस्या तो सुलझेगी ही, साथ में ग्रामीण अशिक्षा का निराकरण भी होगा । प्रत्येक बालक कोई-न-कोई उद्योग सीख जायगा जिसे वह अपनी जीविका-उपार्जन का साधन बना सकेगा । आजकल ग्रामीण अशिक्षा का एक प्रधान कारण

यह है कि शिक्षा अरुचिकर है और उसके द्वारा ग्रामीण आवश्यकताओं की पूर्ति नहीं होती। ग्रामीण जनता का मुख्य व्यवसाय कृषि है। बेसिक शिक्षा में कृषि को सर्व-प्रथम स्थान मिला है। अतः माता-पिता अपने बालकों को सहर्ष इस शिक्षा की प्राप्ति के लिए स्कूल भेजेंगे, क्योंकि उनके बालक पढ़कर उनके उद्योग को वैज्ञानिक ढङ्ग से कर सकेंगे। इसके अतिरिक्त बालकों को हाथ के काम से प्रेम होने के कारण स्कूल घर के समान प्यारा लगेगा, आज-कल की भाँति कारागृह की भाँति नहीं जहाँ उन्हें डण्डों की मार खानी पड़ती है। अतः ऐसी उत्तम शिक्षा से हमें पूर्ण लाभ उठाना चाहिए और इसके प्रचार में तन, मन और धन से प्रयत्नशील होना चाहिए। महात्मा गांधी के प्रौढ़ मस्तिष्क से प्रसूत यह शिक्षा निस्सन्देह हमारे बालकों का कल्याण करेगी, निस्सन्देह हमारे देश को ऊँचा उठायेगी, निस्सन्देह हमें निरक्षरता के अभिशाप से मुक्त करेगी।

---

## गांधीवाद की रूप-रेखा

( १ ) प्रस्तावना—गाँधीवाद का महत्व

( २ ) गाँधीवाद का साधनात्मक रूप

( क ) सत्य ( ख ) अहिंसा ( ग ) ब्रह्मचर्य ( घ ) अस्तेय और अपरिग्रह ( ङ ) ईश्वर में अटल विश्वास ( च ) सेवा

( ३ ) गाँधीवाद का व्यावहारिक रूप—

( क ) स्वराज्य ( ख ) सत्याग्रह ( ग ) खादी ( घ ) सामाजिक भेद-भाव का निराकरण ( ङ ) धर्म और राजनीति का समन्वय

( ४ ) उपसंहार—गाँधीवाद का भविष्य

आज जब विश्व में चारों ओर अशान्ति के बादल उमड़ रहे हैं, आज जब विश्व में चारों ओर हिंसा-दानवी का ताण्डव-नृत्य हो रहा है, आज जब विश्व में चारों ओर दीन-दुखियों को अत्याचार एवं अन्याय के कोल्हू में कुचला जा रहा है, गांधीवाद अपना निर्मल शुभ्र आलोक फैलाकर मानव-जाति को शान्तिदेवी के मन्दिर का मार्ग दिखला रहा है। केवल इतना ही नहीं, वह उसे ऊँचा उठाकर मुक्ति-पथ का पथिक भी बनाना चाहता है। आजकल भौतिकवाद का बोलबाला है। विशेषतः पाश्चात्य देश तो इसके प्रवाह में बेतरह प्रवाहित हो रहे हैं। वहाँ आत्मा भुला दी गई है। विज्ञान के दिन दूने रात चौगुने उत्थान ने आत्मा की विनाशकारी शक्तियों को जन्म दिया है। 'खाओ, पीओ और मौज उड़ाओ' की ध्वनि से आज विश्व प्रति-ध्वनित हो रहा है। गांधीवाद को इसका प्रतिक्रिया स्वरूप समझना चाहिए। हम कहना चाहें तो उसे आत्मवाद का प्रतीक भी कह सकते हैं। उसका उद्देश्य मानव-जाति को उच्च नैतिक और आध्यात्मिक सतह पर ले जाना है। इस बीसवीं शताब्दी में गांधीवाद को एक नवीन युग का पथ-प्रदर्शक समझना चाहिए जिसमें मानव-जाति, मानव-जाति ही क्यों समस्त प्राणी-समाज, प्रेम के साथ सुख और शान्तिमय जीवन व्यतीत कर सकेगा। गांधीवाद की उत्पत्ति यद्यपि भारतवर्ष में हुई है, तथापि उसके प्रभाव से विश्व भर प्रभावित हो रहा है। यहाँ तो अधिकांश लोग अपने जीवन को तदनुसार गढ़ ही रहे हैं, अन्य देश भी शनैः शनैः उसका अनुकरण करते जा रहे हैं।

गांधीवाद के दो रूप हैं—साधनात्मक और व्यावहारिक। साधनात्मक रूप के छः प्रधान अंग हैं—सत्य, अहिंसा, ब्रह्मचर्य, अस्तेय, अपरिग्रह, ईश्वर में अटल विश्वास और सेवा। सत्य गांधीवाद के अनुसार एक दैवी-गुण है। वह न केवल मनुष्यों के शब्दों और कार्यों में प्रकट होना चाहिए, बल्कि अन्तरात्मा में भी उसका प्रकाश होना चाहिए। झूठ न बोलना ही सत्य पालन के लिए पर्याप्त नहीं, यद्यपि यह उसका एक आवश्यक अंग अवश्य है। सत्य ही ईश्वर है। सत्य के अतिरिक्त अन्य कोई ईश्वर नहीं। अतः सत्य की आराधना ईश्वर की आराधना है। मनुष्य-मात्र को सदैव मन, वचन और कर्म से सत्य की आराधना करनी चाहिए। क्षण भर भी सत्य से परे होने पर मनुष्य ईश्वर से दूर जा पड़ता है और परिणाम-स्वरूप उसका आत्मिक पतन होता है।

अहिंसा का साधारण अर्थ है, किसी जीव को कष्ट न देना। किन्तु गांधीवाद के अनुसार उसका अर्थ इससे विस्तृत तथा व्यापक है। अहिंसा केवल आचरण का स्थूल नियम नहीं है, बल्कि मन की एक वृत्ति है। जिस वृत्ति में द्वेष की कहीं गंध न हो उसे अहिंसा समझना चाहिए। इसके अतिरिक्त उसके अन्तर्गत दूसरों के साथ हित करना भी सम्मिलित है। यदि कोई व्यक्ति हमारे साथ दुर्व्यवहार करता है तो उसके प्रति अपने हृदय में बुरी भावना न लाना ही अहिंसा नहीं है, वरन् अधिक से अधिक कष्ट उठाकर उसके हृदय पर आधिपत्य कर लेना भी अहिंसा है जिससे वह हमारे साथ दुर्व्यवहार करना छोड़ दे। इस प्रकार अहिंसा के अन्तर्गत प्रेम-व्यवहार भी आ

जाता है। वह केवल निवृत्ति अथवा निष्क्रिया नहीं, बल्कि प्रवृत्ति अथवा प्रक्रिया है। 'अहिंसा परमो धर्मः' एक प्राचीन पवित्र उक्ति है। निस्संदेह अहिंसा परम धर्म है। इसकी साधना से मन के विकार भस्म हो जाते हैं, मन पर अधिकार हो जाता है।

ब्रह्मचर्य का अर्थ है ब्रह्म अथवा परमेश्वर की ओर जाना अर्थात् अपने मन और इन्द्रियों को ईश्वर की ओर ले जाना। पर साधारण तौर पर इसका अर्थ है संभोग-लिप्सा पर विजय। वास्तव में वीर्य-रक्षा और काम-विजय द्वारा मनुष्य ईश्वरोन्मुख होता है। अतः दोनों अर्थों में कोई विशेष अन्तर नहीं है। गांधीवाद का विश्वास है कि ब्रह्मचर्य सत्य और अहिंसा के पालन में सहायता करता है। जो मनुष्य ब्रह्मचारी नहीं वह न तो अहिंसा धर्म का पालन कर सकता है और न सत्य व्रत का। सत्य साध्य है और अहिंसा एवं ब्रह्मचर्य उसके साधन हैं। इन दोनों से मन तथा इन्द्रियों पर विजय प्राप्त की जाती है और मन तथा इन्द्रियों की विजय से सत्य रूप परमेश्वर की प्राप्ति होती है। ब्रह्मचर्य की साधना के लिए जिह्वा पर अधिकार करना होगा, स्वाद पर विजय प्राप्त करनी होगी। इस व्रत के व्रती को आहार केवल शरीर-रक्षा की दृष्टि से करना चाहिए स्वादेन्द्रिय की परितृप्ति के लिए नहीं। गांधीवाद के अनुसार ब्रह्मचर्य कायिक ही नहीं, मानसिक भी होना चाहिए। अर्थात् यही पर्याप्त नहीं है कि मनुष्य संभोग-कार्य से शरीर को तो बचाए, पर मन में विषय-चिन्तन करे। उसे तो पाखंडी कहा जायगा। आवश्यकता इस बात की है कि ब्रह्मचारी अष्ट मैथुनों से

सदैव बचे। विवाहित स्त्री-पुरुष दोनों एक दूसरे के इच्छानुसार केवल संतानोत्पत्ति के लिए ही भोग करें, अन्यथा पूर्ण संयम से रहें।

अस्तेय भी गांधीवाद का एक तत्व है। इससे अभिप्राय यह है हम केवल उतनी ही वस्तुओं का उपभोग करें जितनी हमारे लिए नितान्त आवश्यक हैं। उनसे अधिक पर हमारा कोई अधिकार नहीं है, चाहे वे हमारी ही क्यों न हों। अधिक पर अधिकार समझना चोरी है। अपरिग्रह अस्तेय से मिलता जुलता है। दोनों में थोड़ा भेद है। अपरिग्रह का अभिप्राय है कि जो आज हमारे लिए आवश्यक नहीं है उसका भविष्य की चिन्ता रखकर संग्रह नहीं करना चाहिए। जिस वस्तु की जब निश्चित रूप से आवश्यकता होगी तब वह अवश्य प्राप्त हो जायगी। पर अपरिग्रह का यह अर्थ लेना गलत है कि मनुष्य अपने पास आई हुई वस्तुओं का परित्याग कर दे। प्रत्युत् वह उनकी रक्षा करे और जिन्हें उनकी आवश्यकता हो उन्हें उनका उपयोग करने दे।

गांधीवाद का ईश्वर में अटल विश्वास है। उसके निकट ईश्वर एक परम महत्व और वास्तविकता की वस्तु है जिसके बिना हम क्षण भर भी जीवित नहीं रह सकते। इस सम्बन्ध में गांधीजी ने स्वयं जो कहा है उसे देखिए -

"यह युक्ति या तर्क का विषय कभी नहीं बन सकता। यदि आप मुझे औरों की युक्ति द्वारा विश्वास करा देने को कहें तो मैं हार मानता हूँ, परन्तु मैं आपसे

इतना कहे देता हूँ कि आप और मैं इस कमरे में बैठे हैं, इस सचाई से भी अधिक मुझे उसकी सत्ता का निश्चय है। मैं यह भी कहता हूँ कि मैं बिना हवा और पानी के जी सकता हूँ; परन्तु उसके बिना नहीं। आप मेरी आँखें निकाल लें, मैं मरूँगा नहीं। आप मेरी नाक काट लें, मैं मरूँगा नहीं। परन्तु ईश्वर में मेरे विश्वास को उड़ा दें तो मैं मरा ही पड़ा हूँ।"

इस प्रकार की अटूट भक्ति होने के कारण उन्होंने उपासना पर भी जोर दिया है।

गांधीवाद में सेवा का महत्वपूर्ण स्थान है। गांधीजी ने कहा है, "मेरे लिए मुक्ति का मार्ग तो अपने देश और मनुष्य-मात्र की निरन्तर सेवा करते रहना ही है।" गांधीवाद मानव-जीवन का साफल्य मनुष्य-मात्र की सेवा में समझता है। मनुष्य की उत्पत्ति इसीलिए नहीं हुई है कि वह अपना ही हित-साधन करे, औरों के लिए कुछ न करे। उसका कर्तव्य है कि वह दीन-दुखियों, पीड़ितों और अनाथों की सेवा करे और उनकी दशा सुधारे। यही उसके लिए मुक्ति का मार्ग है, क्योंकि मनुष्य-मात्र की सेवा ईश्वर की सेवा ही है। गांधीजी के जीवन पर दृष्टि-पात करने से ज्ञात होता है कि वह सेवा का एक वृहत् इतिहास है। उनका जीवन तो मनुष्य-मात्र की सेवा पर उत्सर्ग हो गया था।

यहाँ तक तो गांधीवाद के साधनात्मक रूप की चर्चा हुई। अब उसके व्यावहारिक रूप की ओर आइए। इसके

अन्तर्गत स्वराज्य, सत्याग्रह, खादी, सामाजिक भेद-भाव का निराकरण और धर्म तथा राजनीति का समन्वय है। गांधीवाद की दृष्टि में स्वराज्य का अर्थ है राम-राज्य अर्थात् धर्म का राज्य जिस पर सबका अधिकार हो। उसमें एक ओर अगणित सम्पत्ति और दूसरी ओर करुणाजनक दारिद्र न होगा। उसमें कोई भूखा न मरेगा। उसका आधार पशु-बल न होगा, वरन् नैतिक बल होगा। वह प्रेम और न्याय पर अवलम्बित होगा। उसमें जनता स्वाधीनता के साथ जीवन व्यतीत करेगी। भारतवर्ष में इसी प्रकार के राज्य की स्थापना के लिए गांधीजी प्राणपण से प्रयत्नशील थे।

इसके लिए उन्होंने सत्याग्रह का सहारा लिया था। गांधीवाद के अनुसार सत्याग्रह अत्याचार एवं अन्याय के दमन का अमोघ अस्त्र है। सत्याग्रह का अर्थ है सत्य का आग्रह करते हुए अधर्म का विरोध करना। समस्त विश्व सत्य की सुदृढ़ नींव पर ठहरा हुआ है। प्रत्येक व्यक्ति के हृदय में सत्य विराजमान है। सत्याचरण द्वारा सुषुप्त सत्य जाग्रत किया जा सकता है। सत्य के जाग्रत होने पर अन्तःकरण शुद्ध हो जाता है और वह अधर्म का अन्त करता है। कैसा ही स्वार्थान्ध, कैसा ही अधम, कैसा ही क्रूर मनुष्य क्यों न हो सत्याग्रह के समक्ष उसकी स्वार्थान्धता, अधमता और क्रूरता चूर-चूर हो जायगी। कहने की आवश्यकता नहीं कि सत्याग्रह स्वतः अहिंसात्मक है। हिंसा द्वारा सत्य का आग्रह कैसा? पशु-बल द्वारा हृदय परिवर्तन कैसा? युद्ध के इतिहास में सत्याग्रह ने नवीन युग का सूत्रपात्र किया है। अब तक कहीं-कहीं कतिपय लोगों ने निजी

जीवन में ही इसका भला प्रयोग किया हो, किन्तु राजनैतिक क्षेत्र मे तो यह एक नवीन वस्तु है, जिसको विश्व भर टकटकी लगाकर देख रहा है। गांधीजी ने इस अमोघ अस्त्र द्वारा ब्रिटिश शासन को जर्जरित करके उसका अन्त कर डाला।

गांधीवाद खादी का उपासक है। उसकी दृष्टि में खादी वह रसायन है जिसके सेवन से भारत-माता पुष्टता प्राप्त करेगी। यह दरिद्रता के लिए रामवाण है, आर्थिक पराधीनता के लिये तीक्ष्ण छैनी है, बेकारी के लिए दुधारी तलवार है। यह आर्थिक शोषण का अन्त करनेवाली विष-वटी है। यह भारतीय स्वाधीनता का प्रतीक है। भारतीय गुलामी का उत्तरदायित्व मशीनों द्वारा हमारे घरेलू उद्योग-धन्धों का गला घुटने पर है। मशीनों ने गरीबों का रक्त चूसा है और पूंजीपतियों की तिजोरियां भरी हैं। एक समय था जब यहाँ बढ़िया कपड़ा तैयार होता था, अच्छे से अच्छे खिलौने बनते थे, सुन्दर से सुन्दर चित्रकारी होती थीं। एक समय था जब यहाँ दूध-घी की नदियाँ बहती थीं, धन-धान्य से प्रत्येक घर भरा-पूरा था। पर आज यह सब नहीं है। आज तो चारों ओर दाने-दाने को तरसने वाले दिखलाई पड़ते हैं। खादी ही उनकी पोषिका है, खादी ही उनकी अन्नपूर्णा देवी है।

गाँधीवाद प्रेम और समानता की नींव पर खड़ा हुआ है। समाज में किसी प्रकार का भेद-भाव वह नहीं चाहता। वह चाहता है कि स्त्रियों को उठाकर पुरुषों के बराबर पर लाया जाय, राष्ट्र को टुकड़े-टुकड़े करने वाले हिन्दू-

मुस्लिम धार्मिक द्वेषों का अन्त किया जाय और हिन्दू-धर्म को अस्पृश्यता के सामाजिक कलंक से मुक्त किया जाय।

गाँधीवाद में धर्म और राजनीति का सुन्दर समन्वय है। साधारणतः राजनीति धर्म से पृथक्, पृथक् ही नहीं, विरुद्ध समझी जाती है। राजनीतिज्ञ लोग प्रायः धर्म की गहराई में नहीं जाते, क्योंकि राजनीतिज्ञों के सामने राजनैतिक आधिपत्य और निर्धन तथा निर्बल मनुष्यों का आर्थिक शोषण आदि जो लक्ष्य रहते हैं वे धार्मिक लक्ष्यों से इतने भिन्न हैं कि वे लोग उनका चिन्तन ही नहीं कर सकते। पर गांधीजी का जीवन तो धर्म की दृढ़ भित्ति पर खड़ा हुआ था। उनकी धार्मिक भावना ही ने उन्हें राजनीति की ओर प्रेरित किया उन्होंने स्वयं लिखा है—

"जिसे सत्य की सर्वव्यापक विश्व-भावना को अपनी आँख से प्रत्यक्ष देखना हो उसे निम्नतम प्राणी को आत्मवत् प्रेम कर सकना चाहिए। और जिस व्यक्ति को यह महत्वाकांक्षा होगी वह जीवन के किसी भी क्षेत्र से अपने को पृथक् नहीं रख सकेगा। यही कारण है कि मेरी सत्य-भक्ति मुझे राजनीति के क्षेत्र में खींचलाई है, और मैं बिना तनिक भी संकोच के तथा पूर्ण नम्रता से कह सकता हूँ कि जो लोग यह कहते हैं कि धर्म का राजनीति से कुछ सम्बन्ध नहीं, वे नहीं जानते कि धर्म का अर्थ क्या है। राजनीति धर्म की सेविका है, धर्म-रहित राजनीति मृत्यु का जाल है, क्योंकि उससे आत्मा का हनन होता है।"

सारांश यह है कि गांधीवाद आदि से अन्त तक धर्म-

प्राण है। उसका साध्य सत्य है जिसकी साधना के समस्त मार्ग पुनीत, निर्मल एवं उच्च हैं। आज गांधीजी हमारे बीच नहीं है, यह हमारा दुर्भाग्य है। पर उनके सिद्धांत हमारी अमूल्य निधि हैं। वे सदैव इसमें दिव्य शक्ति का संचार करते रहेंगे। वे सदैव हमारा पथ प्रदर्शन करते रहेंगे। गांधीवाद का भविष्य बड़ा उज्ज्वल है। उसने सारे विश्व में एक क्रान्ति मचादी है। उसका प्रभाव विश्वव्यापी है। हमें तो ऐसा प्रतीत होता है कि गान्धीवाद एक सुवर्ण युग का निर्माण करेगा जिसमें प्रेम समानता और सेवा का साम्राज्य होगा, जिसमें मानवता का कंकाल पुनः पुष्ट हो कर दिव्य प्रभा से भर जायगा, जिसमें अहिंसा का मंजु घोष घर-घर फैल जायगा।

---

## भारतवर्ष की आर्थिक उन्नति में कलों का योग

( १ ) प्रस्तावना—भारतवर्ष की प्राचीन और अर्वाचीन आर्थिक दशा
( २ ) कलों द्वारा भारतीय आर्थिक दशा में सुधार
( ३ ) स्वदेशी वस्तुओं के प्रेम के अभाव के कारण भारतीय आर्थिक उन्नति में कमी
( ४ ) स्वदेशी वस्तुओं को सरकार का संरक्षण प्राप्त न होने का भारतीय आर्थिक दशा पर प्रभाव
( ५ ) कलों के प्रचार से घरेलू उद्योग-धन्धों पर कुठाराघात
( ६ ) उपसंहार—सारांश

भारतवर्ष का अतीत अत्यन्त उज्ज्वल है। क्या लौकिक, क्या पारलौकिक, दोनों क्षेत्रों में हमारा देश उन्नति के शिखर

पर आरूढ़ था। धन धान्य की प्रचुरता के कारण यह सोने की चिड़िया कहलाता था और इसमें दूध-घी की नदियाँ बहती थीं। फ्रांसीसी यात्री वर्नियर ने प्राचीन भारत की समृद्धि के सम्बन्ध में इस प्रकार लिखा है—"यह हिन्दुस्तान एक ऐसा अथाह गड्ढा है जिसमें संसार का अधिकांश सोना और चाँदी चारों ओर से अनेक मार्गों से आ-आकर इकट्ठा होता है और जिससे बाहर निकलने का उसे एक भी रास्ता नहीं मिलता।" इससे प्राचीन भारत की आर्थिक स्थिति का, प्राचीन भारत की समृद्धि का, प्राचीन भारत के वैभव का, पता चलता है। निस्संदेह प्राचीन भारत संसार में सब से अधिक धनाढ्य था। यहाँ बहुत से उद्योग-धन्धे प्रचलित थे जिनके द्वारा विदेशों का धन इस देश में खिंचा चला आता था। एक वह समय था और एक यह समय है जब यहाँ से उद्योग धन्धों की कमी के कारण देश का अधिकांश धन विदेशों को चला जाता है। एक वह समय था जब इस देश में इतना बारीक कपड़ा हाथ से बनता था कि उसका थान का थान अँगूठी में होकर निकल सकता था। एक वह समय था जब हमारी सभी आवश्यक वस्तुएँ इसी देश में तैयार हो जाती थीं, हमें कभी किसी वस्तु के लिए विदेशों का मुँह नहीं ताकना पड़ता था। प्रत्युत् अन्य देश हमारा ही मुँह ताकते थे। पर आज तो महान अन्तर देखा जाता है आज तो हमारे अनेक भाई दाने-दाने को तरसते हैं। यद्यपि विज्ञान की उन्नति से हमारे देश में कलों का प्रचार हो गया है और प्रायः सभी क्षेत्रों में उनका प्रसार बढ़ता जा रहा है, तथापि देश की आर्थिक स्थिति पहले जैसी नहीं हो पाई है। हाँ, उसमें कुछ सुधार अवश्य हुआ है।

जब तक भारतवर्ष में मशीनों का प्रचार नहीं हुआ था और यहाँ के निवासी घरेलू उद्योग-धन्धों को भूले हुए थे तब तक हमारी प्रायः सभी आवश्यकताओं की पूर्ति विदेशी वस्तुओं द्वारा होती थी। देश की आर्थिक दशा बहुत बिगड़ गई थी। प्रतिवर्ष देश के करोड़ों रुपये विदेशों में चले जाते थे। जब से कलों का प्रचार हुआ है तब से भारतवर्ष की आर्थिक दशा में सुधार होना आरम्भ हो गया है। देश का अधिक रुपया देश में ही रहने लगा है। कलों द्वारा धीरे-धीरे हमारी सभी आवश्यक वस्तुओं के निर्माण का प्रबन्ध होता जा रहा है। जिस दिन हमारा देश अपनी खपत की वस्तुओं के लिए विदेशों का दरवाज़ा न खटखटायगा, उस दिन भारत की लक्ष्मी पुनः भारत को लौट आयँगी, उस दिन पुनः देश धन-धान्य सम्पन्न हो जायगा।

कलों से भारतवर्ष की जो आर्थिक उन्नति हुई है यह और भी कहीं अधिक होती, यदि यहाँ के निवासी स्वदेशी वस्तुओं के प्रेमी होते। हममें से अधिकांश स्वदेशी वस्तुओं के स्थान पर विदेशी वस्तुओं को अपनाते हैं, विदेशी वस्तुओं का खरीदना अधिक पसन्द करते हैं। क्यों? कारण या तो यह होता है कि स्वदेश निर्मित वस्तु विदेश निर्मित वस्तु की अपेक्षा अधिक मूल्यवान होती है अथवा देखने में कम सुन्दर लगती है, अथवा प्रयोग में कम उत्तम होती है। ऐसे लोग इन तुच्छ बातों का तो ध्यान रखते हैं पर राष्ट्र का हित नहीं देखते। वे यह नहीं सोचते कि विदेशी वस्तुओं को अपनाकर हम अपना रुपया, अपनी लक्ष्मी स्वयं देश के बाहर भेजते हैं, हम अपने आप अपने पैर

कुल्हाड़ी मारते हैं। यदि ऐसे लोग सद्बुद्धि से काम लें और सोचें कि स्वदेशी वस्तुओं को अपनाने से अपना धन अपने देश में ही रहेगा और हमारे भाइयों का पेट पलेगा, तो फिर देश का कल्याण न हो जाय, तो फिर देश की आर्थिक उन्नति में आशातीत वृद्धि न हो। भारतवर्ष के अतिरिक्त शायद ही कोई अन्य देश ऐसा हो जहाँ के निवासी अपने थोड़े से स्वार्थ में अंधे होकर स्वदेश-निर्मित वस्तुओं का निरादर करें। यह हमारे लिए कितने दुःख और लज्जा की बात है। यह देखा जाता है कि एक इँगलैण्ड निवासी इँगलैण्ड की बनी हुई वस्तुएँ खरीदता है और एक जापान-निवासी जापान की बनी हुई। इसी मनोवृत्ति के कारण अँगरेजों और जापानियों ने अपने-अपने देश को समृद्ध बना लिया है। क्या हम भारतीयों को इन लोगों के उदाहरण से शिक्षा नहीं ग्रहण करनी चाहिए? क्या हम लोगों को इनका अनुकरण नहीं करना चाहिए।

भारतवर्ष की आर्थिक स्थिति सुधारने में कलों से और भी अधिक सहायता प्राप्त होती, यदि हमारी सरकार आयात और निर्यात पर ऐसा कर लगाती जो हमारे देश के लिए हितकर होता। यदि हमारी सरकार स्वदेशी माल को संरक्षण प्रदान करे तो फिर कोई कारण नहीं कि यहाँ विदेशी माल की खपत हो, क्योंकि फिर विदेशी माल प्रतियोगिता में ठहर ही नहीं सकेगा। जब स्वदेशी माल की अपेक्षा विदेशी माल का मूल्य अधिक होगा तब फिर उसे कौन खरीदना चाहेगा? फलतः स्वदेशी माल की खपत में वृद्धि हो जायगी और इस प्रकार देश की लक्ष्मी

की रक्षा हो सकेगी। पर क्या विदेशी सरकार से यह आशा की जा सकती है ?

वर्तमान स्थिति में भी कलों से भारतवर्ष की आर्थिक उन्नति हो रही है और भविष्य में भी होगी, इसमें संदेह नहीं। परन्तु क्या यह आर्थिक उन्नति सार्वजनिक है ? क्या इससे देश के समस्त निवासियों को लाभ पहुँचा है ? क्या कलों ने धनवान और दरिद्र दोनों प्रकार के व्यक्तियों को सुख पहुँचाया है ? क्या दरिद्र भारतीयों की दशा किसी प्रकार भी कलों से सुधरी है ? कहने की आवश्यकता नहीं कि कलों ने पूँजीपतियों की ही हित-साधना की है, उन्हीं के कोश को भरा है। उन्होंने अपनी पूँजी की सहायता से बड़े-बड़े कारखाने खोलकर जनता के धन का अपहरण किया है, सार्वजनिक सम्पत्ति को लूटा है। बेचारे गरीबों की तो कलों ने रोटियाँ छीन ली हैं। उनके प्रचार से भारतवर्ष में दरिद्रों और बेकारों की संख्या में पर्याप्त अभिवृद्धि हुई है। कलों के प्रयोग से पूर्व गरीब मनुष्य कुछ-न-कुछ उद्योग करके अपना पेट पालते थे। कोई चरखा चलाकर अपनी जीविका उपार्जन करता था तो कोई कपड़ा बुनकर। कोई तेल-इत्र बनाकर अपने परिवार का खर्च चलाता था तो कोई खिलौने बनाकर। कोई कागज बनाकर अपनी रोटी की समस्या हल करता था तो कोई तरह तरह के रंग बनाकर। कोई गाड़ियों से बोझा ढोकर अपने परिवार का पालन-पोषण करता था तो कोई गुड़-खाँड़ बनाकर। पर आजकल कलों के कारण ये सब धन्धे छूट गए हैं। कलें एक मनुष्य की अपेक्षा कई गुना कार्य कर डालती हैं। अतः कल-निर्मित वस्तुएँ हाथ-निर्मित

वस्तुओं की अपेक्षा बहुत सस्ती पड़ती हैं फिर हाथ की बनी हुई वस्तुओं को कौन खरीदे ? यही कारण है कि गरीब लोगों को अपने घरेलू धन्धे छोड़ देने पड़े हैं और वे भूखे मर रहे हैं। यह देखा जाता है कि आजकल सड़कों पर जल छिड़कने के लिए म्यूनिसिपैलिटियाँ मोटर रखती हैं। एक मोटर सारे नगर की सड़कों पर जल छिड़कने के लिए पर्याप्त होती है। पहले जल छिड़कने का कार्य बैलगाड़ियाँ करती थीं और नगर के विस्तार के अनुसार बीस से पच्चीस तक मनुष्यों की जीविका चलती थी। इसी प्रकार मोटर लौरियों के अभाव में पहले अनेक इक्के-ताँगेवालों का पेट पलता था। आटा पीसनेवाली बिजली की चक्कियों के अभाव में अनेक विधवाओं तथा गरीब स्त्रियों को रोटियाँ मिलती थीं। गर्ज यह कि दरिद्र बनाने अथवा बेकार करने का उत्तरदायित्व बहुत कुछ कलों पर है। हम यह कह सकते हैं कि कलों ने गरीबों की जेबों से रुपये निकाल कर अमीरों की जेबों में भर दिये हैं, और इस प्रकार गरीबों का जीवन दुःखी बना दिया है। कुछ लोग कहेंगे कि कलों ने अनेक भूखों को कार्य देकर सुखी भी बनाया है। ठीक है, पर उन लोगों की अपेक्षा जिन्होंने कलों से जीविका प्राप्त की है उन लोगों की संख्या बहुत अधिक है जिनकी जीविका कलों ने छीन ली है।

सारांश यह है कि कलों के प्रचार से भारतवर्ष की आर्थिक उन्नति तो हुई है, देश का बहुत-सा रुपया बाहर जाने से रुक गया है, पर इस आर्थिक उन्नति का सम्बन्ध पूँजीपतियों से है, सर्व साधारण से नहीं। धनिकों को

कलों से लाभ पहुँचा है और गरीबों को हानि। धनिकों को कलों से जीवन-दान मिला है और गरीबों को मृत्यु-दण्ड। धनिकों को कलों से समृद्धि का शिखर प्राप्त है और गरीबों को आपत्ति का अंधकूप।

---

## हिन्दी पर विदेशी भाषाओं का प्रभाव

( १ ) प्रस्तावना—जातियों के सम्पर्क से भाषाओं पर प्रभाव
( २ ) मुसलमानों के सम्पर्क का हिन्दी पर प्रभाव
( ३ ) फारसी का हिन्दी-साहित्य के भाव-क्षेत्र पर प्रभाव—
( क ) नाजुकता की प्रवृत्ति ( ख ) दूर की सूझ ( ग ) वीभत्सता का समावेश
( ४ ) सूर और तुलसी का इस प्रभाव से मुक्त रहना
( ५ ) फारसी का हिन्दी-भाषा पर प्रभाव
( ६ ) फारसी का हिन्दी के छन्द-विधान पर प्रभाव
( ७ ) फारसी का हिन्दी की रचना-शैली पर प्रभाव
( ८ ) अँगरेजों के सम्पर्क का हिन्दी-गद्य पर प्रभाव—
( क ) नाटक ( ख ) उपन्यास ( ग ) कहानी और ( घ ) समालोचना
( ९ ) अँगरेजी का हिन्दी-पद्य पर प्रभाव
(१०) अँगरेजी का हिन्दी-भाषा पर प्रभाव
(११) उपसंहार—कुप्रभाव को रोकने की आवश्यकता

जब दो जातियों का सम्पर्क होता है तब उनमें पारस्परिक आदान-प्रदान होने लगता है। एक जाति की संस्कृति, सभ्यता, रहन-सहन, भाषा, साहित्य आदि का दूसरी जाति

की संस्कृति, सभ्यता, रहन-सहन, भाषा, साहित्य आदि पर प्रभाव पड़ता है। इतिहास इस कथन की पुष्टि करता है। मुसलमानों और अँग्रेजों के संसर्ग से हिन्दुओं पर पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। मुसलमानों से जहाँ हमने पायजामा पहिनना तथा आदावअर्ज करना सीखा और पर्दे की कुप्रथा को ग्रहण किया है वहाँ उनकी भाषा फारसी और उसके साहित्य से भी बहुत कुछ लिया है। अँग्रेजों से जहाँ हमने कोट-पैण्ट पहिनना और चाय पीना सीखा है वहाँ उनकी भाषा अँग्रेजी उसके साहित्य की बहुत-सी विशेषताओं को भी अपना लिया है। कहने की आवश्यकता नहीं कि मुसलमान और अँगरेज भी हमसे प्रभावित हुए हैं और हो रहे हैं। इस प्रकार प्रभाव-चक्र सदैव घूमता रहता है।

मुसलमानों के आक्रमण के समय मध्यदेश की भाषा शुद्ध हिन्दी थी उसमें जहाँ तहाँ प्राकृत एवं अपभ्रंश की भी छाप रहती थी। मुसलमानों के यहाँ आ बसने पर हिन्दी भाषा एवं साहित्य दोनों पर गहरा प्रभाव पड़ा। फारसी ने हिन्दी को खूब प्रभावित किया; क्या भाव, क्या भाषा, क्या रचना-शैली सभी फारसी रंग में रँग गए।

भाव-क्षेत्र में फारसी-प्रभाव ने तीन प्रधान रूप धारण किए। हिन्दी-काव्य के कोमलता के भाव ने नाजुकता का रूप धारण किया। कोमलता की पराकाष्ठा को नाजुकता कहते हैं। नाजुकता का इतना अधिक प्रभाव पड़ा कि हिन्दी के कवियों ने बुरी तरह उसका पल्ला पकड़ा। आज तक वही प्रभाव चला आ रहा है। जायसी, बिहारी-मैथिलीशरण गुप्त आदि अनेक कवियों ने बहुत सुन्दर ढंग

से इस भाव का अभिव्यंजन किया है । जायसी का एक नमूना देखिये—

मकरि क तार तेहि कर चीरू ।
सो पहिरै छिरि जाइ सरीरू ॥

इस उक्ति को कुछ लोग कदाचित् अस्वाभाविक कहेंगे क्योंकि मकड़ी के तार से बने हुए वस्त्र से शरीर कभी नहीं छिल सकता । ठीक है, परन्तु उन्हें यह न भूल जाना चाहिए कि कविता रस के उद्रेक के लिए अतिरंजना का सहारा लेती है । कवि के 'मुखचन्द्र' कहने पर भी तो उस पर यही दोष लगाया जा सकता है । मुख वस्तुतः चन्द्रमा कभी नहीं हो सकता । अतः स्पष्ट है कि कवि कुछ-न-कुछ अतिरंजना अवश्य करता है। काव्य का इसी में महत्व है । हाँ एक बात है, कवि की अतिरंजना मजाक की हद तक न पहुँच जाय । विहारी का भी इस भाव का एक नमूना लीजिए—

छाले परिबे के डरन सकै न हाथ छुवाइ ।
झिझकत हिये गुलाब के झवा झवावति पाइ ॥

वर्तमान कवि मैथिलीशरणजी गुप्त 'साकेत' में सीताजी का चित्रण करते हुए कहते हैं—

रुकने झुकने में ललित लंक लच जाती ।
पर अपनी छवि में छिपी आप बच जाती ॥

'लंक का लच जाना' नाजुकता की ओर संकेत करता है। सीताजी सरीखी सती साध्वी महिला को साधारण नायिका के रूप में चित्रित करना उचित नहीं है ।

फारसी-प्रभाव का दूसरा रूप दूर की सूझ है । फारसी साहित्य में दूर की सूझ बहुत पाई जाती है, जमीन और

आसमान के कुलाबे मिलाए जाते हैं। वियोगिनी की आहों से आकाश का नीला हो जाना, वियोगिनी के आँसुओं से समुद्र का खारा हो जाना, विरह की अग्नि से सुलगते हुए शरीर के धुँए से कौओं का काला हो जाना इत्यादि भावनाएँ फारसी साहित्य की हैं जिनको हिन्दी-वालों ने अपना लिया है। जायसी की नागमती भौंरे अथवा कौवे से अपने प्रियतम के पास समाचार भेजती हुई कहती है—

पिउ सों कहेहु सँदेसड़ा, हे भौंरा हे काग।
सो धनि विरहै जरि मुई तेहि के धुआँ हम लाग॥

कहने की आवश्यकता नहीं कि इस प्रकार की उक्तियों में सच्चे काव्य के दर्शन नहीं हो सकते, इसमें अस्वाभाविकता ने मजाक का रूप धारण कर लिया है, काव्य को विकृत कर दिया है। बिहारी ने भी विरह-वर्णन में दूर की सूझ का बहुत प्रयोग किया है। जायसी में तो यह प्रवृत्ति अधिक नहीं पाई जाती। यत्र तत्र ही उन्होंने इस भद्दी रुचि का परिचय दिया है, पर बिहारी का तो विरह-वर्णन इससे ओत-प्रोत है। देखिए—

इत आवत चलि जात उत, चली छ सातक हाथ।
चढ़ी हिंडोरे सी रहै, लगी उसासनि साथ॥

एक स्थान पर तो बिहारी माह के महीने में वियोगिनी की आहों से लू तक चला देते हैं।

फारसी का तीसरा प्रभाव वीभत्सता का समावेश है। फारसी-साहित्य में कोमल भावनाओं के साथ वीभत्सता का संसर्ग खटकता है। जैसे—शृङ्गार-रस के वर्णन में नायिका की नजर से नायक के शरीर में घाव हो जाना अथवा नायक के वियोग में नायिका का सूखकर हड्डियों की ठठरी

बन जाना । इस प्रकार की उक्ति से प्रेम की कोमल भावना पर एकदम कुठाराघात होता है । अच्छा हुआ वीभत्सता का प्रभाव हिन्दी के अधिक कवियों पर नहीं पड़ा । कुछ थोड़े से कवियों की रुचि ही इस कुरुचि-पूर्ण प्रवृत्ति की ओर गई । जायसी तो मुसलमान थे ही । अतः वे इससे बच ही न सके । उन्होंने इसको अपने काव्य में कई जगह स्थान दिया है । जैसे—

हाड़ भए सब किंगरि, नसें भईं सब ताँति ।

यहाँ पर हाड़ों का किंगरि हो जाना या नसों का ताँत हो जाना वीभत्सता का संचारक है ।

हिन्दी के श्रेष्ठ कवियों—सूर और तुलसी—पर फारसी की उक्त प्रवृत्तियों का कुछ भी प्रभाव न पड़ा । उनकी रचनाओं में कहीं भी नाजुकता, दूर की सूझ अथवा वीभत्सता का नमूना देखने को नहीं मिलता । कहना न होगा कि सूर और तुलसी का हृदय हिन्दू-संस्कृति में पूर्णतः रँगा हुआ था । उन पर और कोई विदेशी रंग नहीं चढ़ सकता था । यही कारण है कि उनके काव्य की अन्तरात्मा शुद्ध भारतीय है । हाँ, काव्य के बाह्यरूप पर अवश्य विदेशी प्रभाव पड़ा था या यह कहना अधिक बुद्धि-संगत होगा कि उन्होंने जान-बूझकर अपनी कविता के बाहरी रूप में फारसी झलक दिखलाई, उसमें फारसी शब्दों को प्रयुक्त किया । ऐसा करना उस समय की दशा के अनुसार आवश्यक था । जिस समय सूर और तुलसी का आविर्भाव हुआ उस समय हिन्दी-भाषा बहुत कुछ फारसी साँचे में ढल चुकी थी । मुसलमानों के शासन के कारण फारसी मिश्रित हिंदी का जन-समुदाय में प्रचार था । शुद्ध हिंदी

को समझने या बोलनेवाले थोड़े थे। इन महात्माओं का उद्देश्य अपनी वाणी को प्रत्येक मनुष्य के हृदय तक पहुँचाना था। अतः ये फारसी मिश्रित बोलचाल का रूप लेकर आगे बढ़े।

जिस प्रकार फारसी का हिंदी-साहित्य के भाव-क्षेत्र पर प्रभाव पड़ा है उसी प्रकार भाषा पर भी उसका गहरा प्रभाव पड़ा है। हिन्दी के पद्य-साहित्य में तो भाषात्मक प्रभाव शब्दों तक ही परिमित रहा है पर गद्य-साहित्य में वह वाक्य-विन्यास में भी प्रविष्ट हो गया है। कुछ कवियों ने अपनी रचनाओं में फारसी के शब्दों का पर्याप्त प्रयोग किया है। पद्माकर की कविता का यह नमूना देखिए—

> गुलगुली गिलमैं, गलीचा है, गुजीजन है,
> चाँदनी है, चिक है, चिरागन की माला है।

इस प्रकार फ़ारसी-शब्दों के बाहुल्य से भाषा का स्वरूप विकृत हो गया है। गद्य में जहाँ तशरीफ, जिंदगी कौम, मकसद आदि शब्दों का प्रयोग होने लगा है वहाँ 'क्या पड़ी है आपको', 'नौकर से कहा उसने,' 'जाइए आप' सरीखे वाक्य भी देखने को मिलते हैं।

भाषा के अतिरिक्त फारसी के बह्रों का भी हिन्दी-ने सहारा लिया है। खुसरो, नजीर (अकबराबादी), इंशाअल्लाखाँ, भारतेन्दु हरिश्चन्द्र आदि ने फारसी के छन्दों में रचनाएँ की हैं। नजीर का कृष्णलीला का यह पद्य देखिए—

वाँ कृष्ण मदनमोहन ने जब सब ग्वालों से यह बात कही।
औ पापी से झठ गेंद डँडा उस कालीदह में फेंक दई॥
यह लीला है उस नन्दललन मनमोहन जसुमति-छैया की।
रख ध्यान सुनो दंडवत करो, जय बोलो कृष्ण कन्हैया की॥

भारतेन्दुजी से लेकर आज तक कविगण बह्रों का प्रयोग करते चले आ रहे हैं।

रचना-शैली में जो चुलबुलाहट, विनोद, व्यंग्य और वक्रता आजकल के कतिपय लेखकों में मिलती है उसका बहुत कुछ श्रेय फारसी को है। फारसी या उर्दू के संसर्ग के ही कारण हिन्दी में ये विशेषताएँ आई हैं। प्रायः देखा जाता है कि जो लेखक उर्दू या फारसी-साहित्य का ज्ञान रखते हैं उनकी हिंदी में ये गुण विद्यमान रहते हैं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि क्या भाव, क्या भाषा, क्या छंद, क्या रचना शैली, हिन्दी के सभी अंगों पर फारसी का गहरा प्रभाव पड़ा है।

हिंदी पर अँगरेजी का भी कम प्रभाव नहीं पड़ा है। अँगरेजों के प्रोत्साहन और सहायता से हिन्दी-गद्य का विकास हुआ है। उसने अँगरेजी-गद्य का अनुसरण करके उसी के अनुरूप शरीर-रचना की है।

पहले नाटक को लीजिए। गद्य के इस अंग पर अँगरेजी का पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। हमारे यहाँ नाटकों में रस को प्रधानता दी गई थी। अँगरेजी नाटकों में अंतः

प्रकृति के विश्लेषण द्वारा चरित्र-चित्रण को प्रधानता दी गई है । आजकल के हिन्दी-नाटक अँगरेजी के नाटकों की इस प्रवृत्ति से प्रभावित देखे जाते हैं उनमें रस के साथ साथ मानव-प्रकृति को भी समान स्थान दिया जाने लगा है । बाबू जयशङ्कर 'प्रसाद' के नाटक इसके ज्वलंत उदाहरण हैं । इसके अतिरिक्त हमारे प्राचीन नाटक सुखान्त होते थे, दुःखान्त नहीं । सुख-दुःख के घात प्रतिघात अवश्य दिखाए जाते थे, परन्तु उन सबका अवसान आनन्द में हो जाया करता था । पर आजकल अँगरेजी नाटकों के अनुकरण पर दुःखान्त नाटक भी हिन्दी में लिखे जाने लगे हैं । इसके अतिरिक्त अब हिन्दी-नाटकों में नान्दी, मंगलाचरण, प्रस्तावना, गर्भाङ्क, विष्कंभक, प्रवेशक आदि भी नहीं होते । यह भी पाश्चात्य प्रभाव है । अँगरेजी साहित्य के अनुकरण पर ही अब हमारे यहाँ एकांकी नाटकों की रचना होने लगी है ।

उपन्यास-क्षेत्र में भी अँगरेजी का बहुत प्रभाव देखा जाता है । संस्कृत के 'कादम्बरी', 'दशकुमार-चरित' आदि पुराने कथात्मक गद्य-प्रबन्धों की भाँति के उपन्यासों का आजकल अभाव है । आजकल के उपन्यासों का ढाँचा बिल्कुल अँगरेजी ढंग का है । इसके अतिरिक्त वे भारतवर्ष के वास्तविक और स्वाभाविक जीवन को चित्रित नहीं करते वरन् अँगरेजी शिक्षित छोटे से समाज के ही जीवन का रूप हमें दिखाते हैं । यह अच्छा नहीं है । हिन्दी के उपन्यासों को अँगरेजी से प्रभावित होकर इस प्रकार भारतीय संस्कृति का गला नहीं घोंटना चाहिए । नाटक की भाँति 'वास्तविकतावाद' की लहर उपन्यास को भी स्पर्श कर रही है ।

कहानी नामक गद्य के अंग का विकास भी अँगरेजी कहानियों के आधार पर हुआ है, संस्कृत के 'हितोपदेश' अथवा 'राजतरंगिणी' के ढंग पर नहीं। आजकल की कहानियों में प्रायः सादे ढंग को कुछ घटनाएँ पाठक के सम्मुख रक्खी जाती हैं जैसा कि अँगरेजी कहानियों में होता है।

निबन्ध लिखना तो हमने बहुत कुछ अँगरेजी-साहित्य से ही सीखा है। अँगरेजी-साहित्य निबन्धों से भरा-पूरा है। हिन्दीवालों ने इससे बहुत लाभ उठाया है। अब धीरे-धीरे हमारे यहाँ भी अच्छे-अच्छे निबन्ध लिखे जाने लगे हैं। स्वर्गीय पं० रामचन्द्र शुक्ल एक प्रौढ़ निबन्ध-लेखक थे। उनके निबन्ध अँगरेजी के उत्कृष्ट निबन्धों से टक्कर लेने योग्य हैं।

समालोचना भी अँगरेजी की देन है। पहले हमारे यहाँ समालोचना का प्रचार न था। संस्कृत के आचार्य किसी पुस्तक की समालोचना न देकर लक्षण-ग्रन्थों में श्रेष्ठ काव्य-रचनाओं को रस, अलंकार, ध्वनि आदि के उदाहरणों के रूप में और निकृष्ट रचनाओं को दोष के उदाहरणों में दे दिया करते थे। कभी-कभी किसी कवि या लेखक की प्रशंसा एकाध श्लोक द्वारा भी कर दी जाती थी। पुस्तकाकार समालोचना का चलन हमारे यहाँ न था। अँगरेजी में इस प्रकार की आलोचना का रिवाज है। अतः अँगरेजी के सम्पर्क में आने पर उसकी इस विशेषता का हिन्दी पर खूब प्रभाव पड़ा। आजकल हिन्दी में भी पुस्तकाकार समालोचनाएँ बहुत देखी जाती हैं। यह

अँगरेजी का ही प्रसाद है कि आज हिन्दी में कवि या लेखक की अन्तःप्रकृति की छान-बीन करनेवाली समालोचनाओं का भी सूत्रपात हो गया है ।

अब पद्य को लीजिए । अँगरेजी कविता की प्रवृत्तियों से हमारी आधुनिक कविता पूर्णतः प्रभावित हुई है । आजकल अँगरेजी में प्रायः प्रगीतात्मक शैली में कविता हो रही है । हिन्दी में भी कविता के लिए वर्तमान काल में यही शैली अपनाई जा रही है । पं० सुमित्रानंदन पंत, पं० सूर्यकान्त निराला, श्रीमती महादेवी वर्मा प्रभृति कवि इसी शैली में रचना करते हैं । इसके अतिरिक्त अँगरेजी कविता अभिव्यंजनावाद के प्रवाह में प्रवाहित हो रही है । उसी की नकल करती हुई हिन्दी कविता भी अभिव्यंजनावादी हो रही है। 'कला कला ही के लिए' वाद को भी अँगरेजी-कविता से हिन्दी कविता ग्रहण कर रही है । छायावाद भी अँगरेजी कविता की देन है । हिन्दीवालों ने इसे बँगलावालों से और बँगलावालों ने इसे अँगरेजी कविता से लिया है । हिन्दी की प्राचीन कविता में 'रहस्यवाद' का मौलिक एवं स्वतंत्र रूप मिलता है, परन्तु आजकल का छायावाद उससे भिन्न है । अँगरेजी-कविता की भाँति हिन्दी-कविता भी छन्द-बन्धन से मुक्त होने का प्रयत्न कर रही है और अब वह प्रगतिवाद के प्रवाह में बहने लगी है ।

हिन्दी भाषा पर भी अँगरेजी का पर्याप्त प्रभाव पड़ा है । अँगरेजी के अगणित शब्द हिन्दी ने पचा लिए हैं । शब्दों ही तक न रहकर हिन्दी के लेखक तथा कवि अँगरेजी की लाक्षणिक पदावलियों का भी अक्षरशः अनु-

वाद करके अपनी भाषा में रखने लगे हैं। यह प्रवृत्ति अच्छी नहीं है। ऐसा करने से हमारी भाषा की स्वाभाविकता नष्ट हो जायगी। वास्तव में किसी भी भाषा के मुहावरे या लाक्षणिक पद किसी अन्य भाषा में अनुवादित नहीं हो सकते। 'Dreamy splendour' का अनुवाद 'स्वप्निल आभा' और 'Golden dream' का अनुवाद 'स्वर्ण स्वप्न' करके इन्हें हिन्दी में खपाने का प्रयत्न कभी सफल नहीं हो सकता। भाषा इन शब्दों को कभी नहीं पचा सकती।

इस प्रकार हम देखते हैं कि हिन्दी-भाषा और उसके साहित्य पर फारसी तथा अँगरेजी का पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। इन दोनों भाषाओं के अतिरिक्त अरबी, तुर्की, पुर्तगीज, फ्रैंच आदि भाषाओं का भी उस पर प्रभाव पड़ा है। पर यह प्रभाव शब्दों की संख्या परिवर्द्धित करने तक ही सीमित रहा है। विदेशी प्रभाव के सम्बन्ध में इतना जान लेना चाहिए कि हम सदैव नीर-क्षीर विवेक से किसी विदेशी भाषा की अच्छाइयों को ग्रहण करने और बुराइयों को अपनी भाषा में प्रविष्ट न होने देने के लिए सतर्क रहें। तभी हमारी भाषा और साहित्य का कल्याण हो सकता है, तभी हमारा साहित्य संसार में उच्च स्थान पाने का अधिकारी हो सकता है।

---

## विद्यार्थी जीवन और संयम

( १ ) प्रस्तावना—विद्यार्थी-जीवन का महत्व
( २ ) विद्यार्थी-जीवन में संयम की आवश्यकता और उसके भेद—

( क ) शारीरिक संयम ( ख ) मानसिक संयम

( ३ ) विद्यार्थी-जीवन में संयम-प्राप्ति के साधन—

( ४ ) विद्यार्थी-जीवन में संयम की महत्ता—

( क ) शारीरिक स्वास्थ्य की उपलब्धि ( ख ) मानसिक स्वास्थ्य की प्राप्ति ( ग ) ज्ञानोपार्जन में सहायता ( घ ) आत्म-संस्कार का श्रीगणेश

( ५ ) उपसंहार—भारतीय विद्यार्थियों में असंयम

विद्यार्थी-जीवन वह साँचा है जिसमें नागरिक ढलते हैं। यह वह जीवन है जिसमें मानसिक और आत्मिक उत्थान का सूत्रपात होता है। यह वह जीवन है जिसमें सुधार एवं संस्कृति का श्रीगणेश होता है। यह वह जीवन है जिसमें भावी जीवन के लिए सम्बल एकत्रित किया जाता है। मानव-जीवन का अन्य कोई अंग इसकी समता नहीं कर सकता। इसका महत्व, इसका गौरव, कौन नहीं जानता? इसकी महत्ता के कारण ही प्राचीन काल में विद्यार्थियों का बड़ा सम्मान होता था। राजा-महाराजा तक उनको मस्तक नवाते थे और उन्हें आता हुआ देखकर उनके अभिनंदनार्थ सिंहासन छोड़ देते थे। धन-धान्य से विद्यार्थियों की सहायता की जाती थी। वर्तमान काल में भी विद्यार्थी-जीवन को आदर की दृष्टि से देखा जाता है, उसके महत्व को स्वीकार किया जाता है। आजकल धनिकों और सरकार की ओर से विद्यार्थियों के लिए छात्र-वृत्ति की व्यवस्था की जाती है. समाज में भी उनका आदर होता है और उन्हें समाज के प्राण समझा जाता है।

ऐसे महत्वपूर्ण विद्यार्थी-जीवन की सफलता के लिए संयम नितान्त आवश्यक है। संयम के अभाव में विद्यार्थी के लिए आगामी-जीवन का मार्ग परिष्कृत करना कठिन ही नहीं, असंभव है। उसके बिना मानसिक तथा आत्मिक उत्थान का स्वप्न स्वप्न ही रह जाता है। उसके बिना सच्ची विद्या नहीं प्राप्त की जा सकती। उसके बिना नागरिकता के गुणों की प्राप्ति टेढ़ी खीर है। संयम के दो अङ्ग हैं--शारीरिक संयम और मानसिक संयम। शारीरिक संयम से तात्पर्य खान-पान, आहार-विहार, निद्रा-जागरण सम्बन्धी नियंत्रण है। मानसिक संयम का अभिप्राय चित्तवृत्तियों, इच्छाओं और वासनाओं का निरोध है।

शारीरिक संयम की प्राप्ति के लिए विद्यार्थी का अपने शरीर पर अधिकार होना चाहिये, जिह्वा आदि इन्द्रियों पर अधिकार होना चाहिए। वह रसना का दास बनकर मिर्च-मसालेदार एवं चटपटे खाद्य पदार्थों का सेवन न करे और न मिष्टान्न तथा पक्वान्न का ही आश्रय ग्रहण करे, वरन् शीघ्र पचनेवाला पुष्टिकर और सादा भोजन करे। मस्तिष्क की शक्ति और रुधिर की समुचित वृद्धि के लिए रोटी, दाल, भात, शाक, फल और दुग्ध से बढ़कर लाभदायक अन्य भोजन नहीं है। शाक पत्तोदार हो तो अत्युत्तम है। खटाई, लाल मिर्च और मसालों का जहाँ तक हो सके कम प्रयोग किया जाय। शराब, अफीम, भाँग चाय आदि मादक वस्तुओं से सर्वदा बचा जाय। सारांश यह है कि स्वाद के चक्कर में पड़कर उत्तेजक पदार्थों का सेवन न किया जाय, प्रत्युत् सात्विक

भोजन किया जाय जिससे शरीर में उत्तेजना उत्पन्न न हो। इसके अतिरिक्त विद्यार्थी को अल्पाहारी भी होना चाहिए। जिह्वा के संयम का एक दूसरा पहलू भी है, जिसका तात्पर्य वाचनिक संयम है। विद्यार्थी को चाहिए कि वह मिष्टभाषी हो, अध्यापकों के प्रति विनम्र तथा सम्मान-सूचक वाणी का प्रयोग करे और किसी को अपशब्द न कहे। जिह्वा के साथ-साथ विद्यार्थी का निद्रा पर भी आधिपत्य हो। उसकी निद्रा श्वान-निद्रा हो। उसमें इच्छानुसार जगने और सोने की शक्ति हो। वह कम सोने वाला हो तभी वह विद्योपार्जन में सफल हो सकेगा।

शारीरिक संयम के लिए समय का प्रतिपालन नितान्त आवश्यक है। समय के प्रतिपालन बिना जीवन नियमित नहीं बनाया जा सकता। जीवन के नियमित बिना शारीरिक संयम की प्राप्ति आकाश-कुसुम ही है। जो व्यक्ति कभी १० बजे भोजन करता है और कभी १२ बजे, कभी सायंकाल ५ बजे शौच को जाता है और कभी ७ बजे, कभी रात्रि को ६ बजे सो जाता है और कभी १२ बजे, कभी प्रातःकाल ४ बजे सोकर उठता है और कभी ७ बजे वह कैसे संयमी हो सकता है? अतः विद्यार्थी को समय के प्रतिपालन का विशेष ध्यान रखना चाहिए।

अब मानसिक संयम को लीजिए। इसकी प्राप्ति के लिए एक साधन तो यह है कि विद्यार्थी अपने मस्तिष्क को सदैव किसी न किसी कार्य में संलग्न रक्खे; शून्य मस्तिष्क विकारों की ओर उन्मुख होता है। कहा भी

है—An idle mind is a devil's work-shop अर्थात् शून्य मस्तिष्क शैतान की कार्यशाला है। दूसरा साधन है सत्संग। सत्संग की महिमा अपार है। पारस पत्थर का सत्संग लोहे को भी स्वर्ण में परिवर्तित कर देता है सत्संग से वासनाओं का दमन होता है। तीसरा साधन है एकाग्रता। इससे चित्त को किसी एक ही स्थान पर स्थिर करने की शक्ति प्राप्त होती है। जो विद्यार्थी पुस्तकों के मनन द्वारा एकाग्रता के गुण को प्राप्त कर लेता है वह स्वतः ही मानसिक संयम की ओर अग्रसर होता है। पर जो विद्यार्थी अपने मन पर नियंत्रण नहीं रखता, जो विद्यार्थी अपने मन को नहीं रोक सकता वह विद्या नहीं प्राप्त कर सकता। जो कभी इच्छा होने पर सिनेमाहॉल जायगा, कभी मेले की सैर करने दौड़ेगा, कभी नाच देखने जायगा, कभी ताश, शतरंज आदि खेलों में भाग लेगा, कभी गप-शप उड़ायगा, कभी तमाशा देखने जायगा, वह क्या पढ़ेगा? कहने का तात्पर्य यह नहीं कि विद्यार्थियों को उक्त बातों से कोई सम्बन्ध ही नहीं रखना चाहिए, बल्कि यह है कि उन्हें इन बातों में अपना कम से कम समय लगाना चाहिए, जिससे विद्याध्ययन में बाधा न उपस्थित हो।

संयम की प्राप्ति से विद्यार्थियों को बहुत लाभ पहुँचेगा। उन्हें शारीरिक स्वास्थ्य उपलब्ध होगा, उनके शरीर में कोई रोग घर न कर सकेगा। प्रायः देखा जाता है कि उन्हीं मनुष्यों के शरीर रुग्ण होते हैं जो खान-पान, आहार-विहार और निद्रा-जागरण में असंयम रखते हैं अथवा समय का पालन करते हुए नियमित

जीवन नहीं व्यतीत करते । अतः जो विद्यार्थी शारीरिक
संयम का तिरस्कार करेगा वह सदैव रोगाक्रान्त रहेगा
और विद्योपार्जन करना उसके लिए टेढ़ी खीर हो जायगा।

'Sound mind in a sound body' के अनुसार शारीरिक स्वास्थ्य मानसिक स्वस्थता का उत्पादक होता है । जिसका शरीर नीरोग होगा उसका मस्तिष्क भी ठीक कार्य करेगा । अर्थात् शारीरिक संयम से मस्तिष्क का भी हित होता है । पर वस्तुतः मानसिक कल्याण की पूर्णता मानसिक संयम से ही संभव है । मानसिक संयम द्वारा विद्यार्थी अपने मन पर विजय प्राप्त कर सकेगा । फिर उसका मन बुरी बुरी बातों की ओर उन्मुख न होगा । फिर उसमें कुविचार उत्पन्न न होंगे । फिर उसका मस्तिष्क उत्थान की ओर अग्रसर होगा । फिर उसकी बुद्धि निर्मल हो जायगी ।

विद्यार्थी-जीवन में संयम से ज्ञानोपार्जन में भी सहायता मिलती है । जिस विद्यार्थी का स्वास्थ्य ठीक हो, जिस विद्यार्थी का मस्तिष्क भला-चंगा हो, वह क्या कारण है कि ज्ञानोपार्जन में सफल न हो ? संयमी विद्यार्थी के लिए विश्व में ज्ञानोपार्जन के अतिरिक्त अन्य कोई आकर्षण नहीं होता । वह योगी की भाँति विद्या-प्राप्ति के व्रत में व्रती होकर सांसारिक सम्बन्धों को ठुकरा देता है । वह भगवती वीणापाणि के प्रसादार्थ निद्रा का त्याग करके पुस्तकों की आराधना में संलग्न रहता है । उसका एक मात्र लक्ष्य होता है ज्ञान का संयम । उसके लिए वह जीवन के सुखों का उत्सर्ग कर देता है और जहाँ-जहाँ उसे ज्ञान

की किरणें मिलने की आशा होती है वहाँ-वहाँ वह आलस्य का परित्याग करके उसी प्रकार दौड़ता हुआ जाता है जिस प्रकार एक क्षुधित व्यक्ति भोजन-प्राप्ति के स्थान पर। जिस विद्यार्थी में संयम नहीं होता वह न तो सुचारु रूप से विद्या प्राप्त कर सकता है और न विद्या का ठीक ठीक उपयोग कर सकता है।

संयम से आत्म-संस्कार का भी श्रीगणेश होता है। जब शरीर और मन संयमित होगा तब आत्मा स्वतः उन्नता की ओर अग्रसर होगी। विद्यार्थी-जीवन में संयम का पालन करते रहने से आत्मा निरंतर शुद्ध होती चली जाती है। कोई विद्यार्थी प्रारम्भ में कैसा ही दुष्ट क्यों न हो, कैसा ही पतित्त क्यों न हो, कैसा ही दुराचारी क्यों न हो, संयम के प्रताप से सुधरे विना नहीं रह सकता। संयम ऐसा जादू डालता है कि उसकी आत्मा आपसे आप निर्मल होने लगती है। जिस प्रकार अग्नि की ताप से शुद्ध होकर स्वर्ण का रूप निखर आता है उसी प्रकार संयम से हृदय की कालिमा नष्ट होकर उसका भव्य स्वरूप झलकने लगता है। संयमी विद्यार्थी आत्मसंस्कार रूपी सम्बल से युक्त होकर जब गार्हस्थ्य-जीवन में प्रवेश करता है तब वह सर्वदा शान्तिमय रहता है और उसके हृदय को वास्तविक आनन्द की अनुभूति होती है। आगे चलकर जब उसकी यह जीवन-यात्रा समाप्त होती है तब वह स्वर्गीय जीवन-यात्रा में भी उसी सम्बल को अक्षय निधि के सदृश जीवन-साथी पाता है।

कितने खेद की बात है कि संयम के इतने महत्वपूर्ण होने पर भी भारतीय विद्यार्थी उसका आश्रय ग्रहण नहीं करते। जो संयम तिमिराच्छन्न हृदय में आलोक का प्रसार करता है, जो संयम शरीर और मन की रक्षा करके ज्ञानोपार्जन का मार्ग परिष्कृत करता है, हमारे विद्यार्थियों को आकृष्ट नहीं करता। न उनमें जिह्वा का संयम देखा जाता है और न क्षुधा का। न उनमें शरीर का संयम देखा जाता है और न मन का। कहना न होगा कि हमारे विद्यार्थी तो संयम के उल्लंघन में अपनी शान समझते हैं। जहाँ जापानी विद्यार्थी उसके पालन में अपना गौरव समझते हैं वहाँ हमारे विद्यार्थी उसके पालन में अपनी हेटी समझते हैं। स्कूल से छुट्टी होने पर सड़क पर जाते हुए जापानी विद्यार्थियों को देखिये। यहाँ की सी धक्का-मुक्की, हू-हुल्लड़ और गाली-गलौज का वहाँ नाम-निशान भी नहीं मिलेगा। यहाँ तो क्लास से एक मिनट के लिए भी अध्यापक बाहर चला जाता है तो क्लास में तूफान आ जाता है। छोटी-छोटी बातों पर बिगड़कर विद्यार्थी हड़ताल कर देते हैं और अपने अध्यापकों से टक्कर लेने में इन्हें तनिक भी हिचकिचाहट नहीं होती। आए दिन उनकी उच्छृङ्खलता की कहानियाँ समाचार-पत्रों में प्रायः देखने को मिलती है। अभी कुछ दिन हुए गणित के क्लिष्ट पर्चे से क्रुद्ध होकर लाहौर के परीक्षार्थी परीक्षा के समय परीक्षा-भवन को छोड़कर पंजाब-विश्वविद्यालय-भवन पर घिर आए और पत्थर बरसाकर खिड़कियों को तोड़-फोड़ डाला। क्या शिक्षित कहलानेवाले व्यक्तियों का यह कार्य किसी प्रकार भी उचित कहा जा सकता है? क्या यह कार्य सभ्यता

की किसी भी कोटि में आ सकता है ? क्या भारत को इन भावी आशाओं से देश का कल्याण हो सकेगा ?

वस्तुतः भारतीय विद्यार्थी असंयम की साक्षात् मूर्ति बने हुए हैं। नियन्त्रण की भावना उन्हें स्पर्श तक नहीं कर रही है। उनके तथा राष्ट्र के हित में यह वांछनीय है कि वे संयम की उपासना करें। संयम अमृत है, असंयम विष। संयम से उत्थान होता है असंयम से पतन। संयम से सुख मिलता है, असंयम से दुःख। संयम से ईश्वर की प्राप्ति होती है, असंयम से नरक की विभीषिकाओं को।

---

## 'स्वावलम्ब की एक झलक पर न्योछावर कुबेर का कोष'

( १ ) प्रस्तावना—स्वावलम्बन की महत्ता
( २ ) स्वावलम्बन से लाभ—
( क ) उन्नति ( ख ) सुख, संतोष और शान्ति ( ग ) आत्म-संस्कार ( घ ) गौरव तथा यश
( ३ ) स्वावलम्बन से देश तथा समाज का हित
( ४ ) कतिपय स्वावलम्बी आत्माएँ
( ५ ) उपसंहार—हमे स्वावलम्बी होना चाहिए।

सचमुच स्वावलम्बन वह अद्वितीय सम्पत्ति है जिसके समक्ष कुबेर का कोष भी तुच्छ है। स्वावलम्बन वह स्वर्गीय शक्ति है जिसके सम्मुख कठिनाइयों के पर्वत चूर-चूर हो जाते हैं। स्वावलम्बन वह दिव्य गुण है जिसके सामने सफलता-देवी हाथ जोड़े हुए खड़ी रहती है। जिसमें यह

दैवी गुण है वह जल में तूँबी के सदृश सब के ऊपर रहता है। शरीर-बल, परिवार-बल, प्रभुता-बल, धन-बल, विद्या-बल, प्रभृति जितने बल हैं वे स्वावलम्बन के बल के सामने श्रीहीन हो जाते हैं। रूस, इँगलैण्ड, अमरीका आदि देश जिनके भाग्य का सितारा आज सातवें आसमान पर चमक रहा है, जो आज मनुष्य जाति के सिरताज हो रहे हैं, स्वावलम्बन के कारण ही इतने ऊँचे उठे हैं। इनके अभ्युत्थान का रहस्य स्वावलम्बन ही है। भारतवर्ष की वर्तमान अधोगति का मूल कारण स्वावलम्बन का अभाव है। हम भारतीयों में अपने पैरों पर खड़े होने की भावना ही नहीं रह गई है। आजकल हम अकर्मण्य बनकर परमुखापेक्षी हो गए हैं।

स्वावलम्बन उन्नति का सच्चा रहस्य है, अभ्युदय की दृढ़ भित्ति है, उत्थान का मूलमन्त्र है, अभिवृद्धि की अद्वितीय कुंजी है। जो मनुष्य स्वयं अपने हाथों से अपना कार्य करता है वह अवश्य ऊँचा उठता है। जो मनुष्य अन्य किसी व्यक्ति की सहायता की अपेक्षा नहीं करता, वरन् एक मात्र अपनी शक्ति एवं बल पर निर्भर होकर कर्तव्य पथ पर आरूढ़ होता है उन्नति स्वयं परिचारिका बनकर उसका मार्ग परिष्कृत करती है। "God helps those who help them-selves" के अनुसार ईश्वर भी उन्हीं की सहायता करता है जो अपनी सहायता आप करते हैं, जो निःशंक होकर भव-सागर में जीवन-नौका अपनी आप खेते हैं। इसके विपरीत जो भाग्य का आश्रय ग्रहण करते हैं और स्वयं अपने हाथ-पैर नहीं हिलाते, वे ईश्वरीय सहायता से वंचित रहते हैं। ऐसे लोग कायर मन वाले तथा आलसी

होते हैं जैसा कि लक्ष्मणजी ने इन पंक्तियों में कहा है—

कादर मन कर एक अधारा ।
दैव दैव आलसी पुकारा ॥

ऐसे लोग अपनी दशा में कुछ भी सुधार नहीं कर सकते । उन्नति का स्वप्न देखना इनके लिए व्यर्थ है । नियति ने पहले ही से इनके लिए अधःपतन का गर्त तैयार कर दिया है । उन्नति तो स्वावलम्बी व्यक्ति के ही इशारे पर नाचती है । संसार में ऐसा कौनसा कार्य है जिसे वह न कर सके ? संसार में ऐसी कौन-सी वस्तु है जिसे वह उपलब्ध न कर सके ?

जब स्वावलम्बन उन्नति की योजना करता है तब उसके द्वारा सुख की योजना होना अवश्यम्भावी है । जहाँ उन्नति होगी वहाँ सुख अवश्य रहेगा । दोनों का घनिष्ट सम्बन्ध है । स्वावलम्बन के सहारे जब किसी कार्य में सफलता प्राप्त होती है तब हृदय की कली-कली खिल जाती है, हृदय उल्लास से परिपूर्ण हो जाता है । यद्यपि सफलता मात्र आनन्द का आविर्भाव करती है, तथापि स्वावलम्बन-जन्य सफलता से जो आनन्द उत्पन्न होता है वह पहले प्रकार के आनन्द से मात्रा में कहीं अधिक और विशेषता में कहीं भिन्न होता है । वह आनन्दानुभूति अनूठी होती है जो हृदय में उत्साह का संचार करती हुई आत्मनिर्भरता की चेतना का पोषण करती है, उसे उद्दीप्त करती है । दो विद्यार्थियों को देखिए जो गणित के एक ही प्रश्न को हल करने में संलग्न हैं । पहिला किसी अन्य विद्यार्थी की सहायता से उस प्रश्न के हल करने में सफल होता है ।

दूसरा अकेला ही उसके हल में संलग्न होता है और बार-बार असफल होने पर भी उत्साह-भंग न होकर उसे हल करके ही छोड़ता है। उन दोनों के आनन्द में स्पष्ट अन्तर दृष्टिगत होगा, इसमें सन्देह नहीं। स्वावलम्बी व्यक्ति को यदि कभी असफलता का भी सामना करना पड़ता है तो उसे दुःख नहीं होता, क्योंकि उसे इस बात का सन्तोष रहता है कि उसने शक्ति भर अपना कर्तव्य किया और प्रयत्न तथा परिश्रम से मुख नहीं मोड़ा। यही आत्म-संतोष उसे शान्ति प्रदान करता है और उसकी वृत्तियों को संकुचित नहीं होने देता। जो स्वावलम्बन की शरण लेता है उसे जीवन की आवश्यकताएँ भी नहीं सतातीं। उसे न भोजन की समस्या सताती है और न वस्त्रों की। जो अपने पैरों पर खड़ा होगा, जो अपने हाथों से खूब काम करेगा, वह क्या कभी भूखा या नंगा रह सकता है? दुःखी तो वही रहेगा जो दूसरों का मुँह ताकेगा, जो अपने हाथ-पैर नहीं हिलाएगा।

स्वावलम्बन आत्म-संस्कार, आत्मशुद्धि, की सीढ़ी है। स्वावलम्बन की साधना से आत्मा इस प्रकार निखर जाती है जिस प्रकार अग्नि के ताप से स्वर्ण। 'Work is worship' के अनुसार परिश्रम ईश्वर की उपासना है। कहने की आवश्यकता नहीं कि परिश्रम और स्वावलम्बन में पारस्परिक सम्बन्ध है। स्वावलम्बन के अभाव में परिश्रम का अस्तित्व संभव नहीं, और न परिश्रम के अभाव में स्वावलम्बन का अस्तित्व ही संभव है। अतः स्वावलम्बन भी ईश्वर की उपासना ठहरता है फिर इससे आत्मा का मैल क्यों न कटेगा? आत्म-निर्भरता से

आत्म-दमन, अध्यवसाय, दृढ़ता, धैर्य, सन्तोष आदि उत्कृष्ट गुणों की प्राप्ति होती है जिससे मनुष्य अपनी आत्मा का उत्तरोत्तर विकास करता हुआ अपना कल्याण करता है। इसके विरुद्ध अकर्मण्य बने रहकर दूसरों का मुँह ताकने से आत्मा निर्बल हो जाती है, क्योंकि ऐसा करने से आत्म-सम्मान नहीं रह जाता और अपने को तुच्छ समझने की भावना पैदा होती है।

स्वावलम्बी व्यक्ति को विश्व में गौरव मिलता है, संसार में उसकी प्रशंसा होती है। वह कठिन से कठिन कार्य सम्पादन करने में कृत-कार्य होता है। अतः दुनिया उसका लोहा मानती है। वह अपने बाहु-बल एवं कार्य-साधना से अनुपम उन्नति कर दिखलाता है। इससे जन-समाज पर बड़ा प्रभाव पड़ता है और उसका चारों ओर आदर होने लगता है। माता-पिता अपने बालकों को उसका अनुकरण करने की शिक्षा देते हैं। आजीवन तो वह प्रशंसा का पात्र रहता ही है, मृत्यु पश्चात् भी उसकी यश-चन्द्रिका विश्व में अपना निर्मल तथा सुशीतल प्रकाश छिटकाती रहती है।

यह नहीं कि स्वावलम्बन से मनुष्य अपना ही भला कर सकता हो, अपना ही हित-साधन कर सकता हो, वरन् वह देश और समाज की दशा भी सुधार सकता है, देश तथा समाज का मुख भी उज्ज्वल कर सकता है। पर जो मनुष्य अपना ही हित नहीं कर सकता वह समाज अथवा देश का हित क्या करेगा? प्रत्येक देश की उन्नति का श्रेय उस देश की स्वावलम्बी आत्माओं को रहा है

और सदैव रहेगा । ये आत्माएँ ही समाज की कुरीतियों का निराकरण करती हैं, धार्मिक अन्ध-विश्वासों का अन्त करती हैं, राष्ट्र की संरक्षा के साधन जुटाती हैं । बड़े-बड़े वैज्ञानिक कौन पैदा करता है ? बड़े-बड़े सुधारक कौन उत्पन्न करता है ? बड़े-बड़े विद्वानों को कौन जन्म देता है ? बड़े-बड़े राजनीतिज्ञों का जनक कौन है ? स्वावलम्बन स्वावलम्बन, स्वावलम्बन । कहने की आवश्यकता नहीं कि इन्हीं के द्वारा समाज और देश उन्नत एवं समृद्धिशाली बनते हैं। रूस, अमरीका, इँगलैण्ड आदि देश इसके ज्वलन्त उदाहरण हैं ।

विश्व का इतिहास स्वावलम्बी आत्माओं की गौरव-गाथाओं से जगमगा रहा है । नैपोलियन के नाम को कौन नहीं जानता ? कैसी निम्न स्थिति से ऊपर उठकर वह महान् विजयी हुआ ! यूनान में क्लिन्थिस नामक एक अत्यन्त गरीब विद्यार्थी मजदूरी करके अपना निर्वाह करता था और पाठशाला की फीस भरता था । किसी से सहायता लेना उसे स्वीकार नहीं था । वह एक माली के बगीचे में पानी खींचता था और एक बुढ़िया के घर आटा पीसता था । रैमजे मैकडानल्ड भी मजदूर से इँगलैण्ड का प्रधान मंत्री बन गया । हिटलर ने स्वावलम्बन के महामंत्र से अभिमंत्रित होकर बड़ी-बड़ी शक्तियों से लोहा लिया । हमारे देश में भी छत्रपति शिवाजी ने अपने ही पैरों पर खड़े होकर मुगल-सम्राट् औरङ्गजेब को नाक चने चिनवा दिए । महात्मा गांधी को देखिए । आत्म-निर्भरता के प्रबल प्रताप से उन्होंने विश्व को हिला दिया । स्वावलम्बन की शक्ति से अद्वितीय उन्नति करके उन्होंने सारे संसार को

चकित कर दिया है। अखिल विश्व की आँखें उसकी ओर लगी हुई हैं।

सारांश यह है कि स्वावलम्बन एक महत्वपूर्ण गुण है। वह बल, गौरव, समृद्धि, सुख, शान्ति, आत्मोत्थान आदि के भवन का प्रवेश-द्वार है। हम लोगों में इस दिव्य गुण का अभाव है। हम अपने आप अपने पैरों पर नहीं खड़े होते, हम अपने आप अपनी सहायता नहीं करते। हमें सदैव दूसरों की सहायता प्राप्त करने की आकांक्षा रहती है। हमारे विद्यार्थी-गण पुस्तकों के अध्ययन में स्वयं अपनी शक्तियों का उपयोग न करके इधर-उधर नोटों (notes) और सहायक पुस्तकों का आश्रय ग्रहण करते हैं। हमारे नवयुवकों में अपने हाथ-पैरों से जीविका उपार्जन करने की भावना नहीं होती। वे अपनी जीवन-यात्रा के लिए माता-पिता से सम्पत्ति की आशा रखते हैं। हमें अकर्मण्य और आलसी बने रहकर जीवन व्यतीत करना रुचता है। संसार के मध्य अपना मार्ग आप निकालने की प्रवृत्ति हम में नहीं है। हमारा न कोई व्यक्तित्व है और न कोई उपादेयता। हमारी वर्तमान दुर्गति इसी का परिणाम है। यही कारण है कि हम पराधीन हैं, हम दरिद्र हैं। न हममें बल है और न हममें शक्ति। क्या हमारे लिए यह उचित नहीं है कि हम अब भी चेतें और अकर्मण्यता तथा दैवाधीनता का परित्याग करके स्वावलम्बन का महामंत्र जपें, जिससे हमारा देश बल, विद्या और धन से सम्पन्न हो और हम अपनी उन्नति करके स्वतन्त्र वायुमण्डल में साँस लें?

---

# अहिंसा का आदर्श और राष्ट्र की रक्षा

( १ ) प्रस्तावना—विश्व में हिंसा का ताण्डव नृत्य
( २ ) अहिंसा की महत्ता
( ३ ) अहिंसा का आदर्श
( ४ ) अहिंसा से आन्तरिक अशान्ति के समय राष्ट्र की रक्षा की संभावना
( ५ ) अहिंसा से बाह्य आक्रमणों के समय राष्ट्र की रक्षा की संभावना
( ६ ) उपसंहार—सारांश

आज विश्व में हिंसा का ताण्डव नृत्य हो रहा है। आज संसार में रण-चण्डी विकराल रूप धारण करके रक्त से सनी हुई जिह्वा चारों ओर लपलपा रही है। आज नर संहार बर्बरता की चरम-सीमा तक पहुँच गया है। आज महाकाल की ध्वंस-लीला हो रही है। आज दिगन्त-व्यापी समर प्रलय-कालीन दृश्य उपस्थित कर रहा है। आज नर-पिशाच मानव-जाति के भवन को रुधिर के प्रवाह में बहा रहे हैं। आज विश्व के कुरुक्षेत्र में असंख्य परिवारों का अस्तित्व मिट रहा है, असंख्य स्त्री-पुरुषों की जीवन लीला समाप्त हो रही है, अनेक देश पद-दलित हो रहे हैं, अनेक राष्ट्र मिट्टी में मिल रहे हैं। आज हिंसा का अखंड साम्राज्य है, आज हिंसा की दुंदुभी दिशा-विदिशाओं को प्रतिध्वनित कर रही है। इस समय अहिंसा की आवाज कौन सुनता है? उसकी शक्ति में किसे विश्वास है? आजकल तो उसका क्षीण स्वर नक्कार-खाने में तूती की आवाज हो रहा है।

पर इससे अहिंसा की महत्ता, अहिंसा का गौरव,

कम नहीं हो सकता। भले ही वर्तमान मानव-समाज उसकी उपासना न करे, भले ही खून के प्यासे नर-वेशी दानव उसको पैरों से ठुकरा दें, पर वह अपना शुभ्र आलोक सदैव विश्व में फैलाती रहेगी, वह अपना पवित्र संदेश जन-जन तक पहुँचाती रहेगी, वह मानव-जाति के उद्धार के लिए अपना कोमल कर सर्वदा आगे बढ़ाती रहेगी। 'अहिंसा परमो धर्मः' 'महाभारत' का यह सर्व विदित वाक्य है। वस्तुतः अहिंसा धर्म का सर्वोत्कृष्ट अंश है। संसार में आज तक कोई ऐसा धर्म नहीं चला है जिसने अहिंसा को अपने सिद्धान्तों में स्थान न दिया हो। क्या ईसाई-धर्म, क्या बौद्ध-धर्म, क्या जैन-धर्म, क्या वैदिक-धर्म सभी अहिंसा पर अत्यधिक जोर देते हैं; क्योंकि यह ईश्वर-प्राप्ति का सच्चा मार्ग है। ईश्वर ने सभी जीवधारियों को उत्पन्न किया है। हमें क्या अधिकार है कि अपने स्वार्थ-वश उन्हें कष्ट दें, उनकी हत्या करें? क्या हमारे इस कुकर्म से ईश्वर प्रसन्न होगा? सचमुच हिंसा करना सृष्टि-कर्ता परमात्मा को अप्रसन्न करना है। मनुष्यता की दृष्टि से इससे नीच कार्य और क्या हो सकता है कि हम निरीह, निर्दोष एवं शान्त प्राणियों का वध करें? हिंसा के तुल्य घोर पाप और क्या है? हमारी मनुष्यता इसी में है कि हम समस्त जीवधारियों के साथ प्रेम से हिल-मिलकर रहें और किसी को किसी प्रकार का कष्ट न दें। अहा! देखिए किसी ने कैसा अच्छा कहा है—

> विधि के बनाये जेते जीव हैं, जहाँ के तहाँ,
> खेलत फिरत तिन्हें खेलन फिरन देहु।

यह अहिंसा का स्थूल स्वरूप है। इसके अन्दर कर्म-

सम्बन्धी अहिंसा ही आती है। पर अहिंसा का आदर्श कर्म के अतिरिक्त मन और वचन की अहिंसा भी चाहता है। हमें आदर्श अहिंसावादी होने के लिए यही आवश्यक नहीं है कि हम अपने हाथ से किसी प्राणी को कष्ट न पहुँचावें, किसी जीवधारी के प्राण न लें. वरन यह भी आवश्यक है कि हमारे मन में किसी प्राणी के अहित की भावना न हो और हम किसी प्राणी के प्रति कटु शब्दों का प्रयोग न करें। यह देखा जाता है कि कभी कभी वाणी की हिंसा कर्म की हिंसा से कहीं आगे बढ़ जाती है, वाक्-बाण सामान्य बाण से अधिक कसक उत्पन्न कर देता है। फिर वाणी की अहिंसा के बिना अहिंसा की रक्षा कैसे हो सकती है ? विचार-सम्बन्धी अहिंसा के अभाव में भी अहिंसा का संरक्षण टेढ़ी खीर है। प्रत्येक कार्य की प्रेरणा मन से होती है। हमारा मन ही हमारे समस्त कार्यों का नियामक होता है। अतः जब तक मानसिक अहिंसा न होगी तब तक व्यावहारिक अहिंसा कहाँ से संभव होगी ? अहिंसा निष्क्रिय ही न हो, सक्रिय भी हो। यही नहीं कि हम हिंसा से केवल दूर रहें, बल्कि यह भी कि हम भलाई करते रहें। अहिंसा के प्रतीक महात्मा गांधी कहते हैं—"यदि मैं अपने विरोधी को मारूँ तो वह तो हिंसा है ही; परन्तु सच्चा अहिंसक बनने के लिए मुझे उससे प्रेम करना चाहिए और वह मुझे मारे तो भी उसके लिए प्रार्थना करनी चाहिए।" आदर्श अहिंसा की यही कसौटी है।

इस प्रकार की अहिंसा व्यक्तिगत जीवन के लिए वांछनीय है और आत्मोद्धार की साधना में संलग्न महान्

आत्माओं के लिए संभव भी है। किन्तु क्या राष्ट्र के जीवन में भी इसकी कोई उपयोगिता है ? क्या राष्ट्र की रक्षा इसके द्वारा संभव है ? गांधीवादियों का उत्तर है, "हाँ"। उनकी धारणा है कि क्या आन्तरिक अशान्ति, क्या वाह्य आक्रमण दोनों के समय अहिंसा ही किसी राष्ट्र की सच्ची रक्षा कर सकती है। प्रायः साम्प्रदायिक तथा औद्योगिक झगड़े और लूट-खसोट ही राष्ट्र में आन्तरिक अशान्ति फैला सकते हैं। सच्चे अहिंसात्मक शासन में प्रथम तो लूट-मार और पारस्परिक झगड़ों की संभावना ही नहीं, पर यदि थोड़ी देर के लिए इनका अस्तित्व मान भी लिया जाय तो अहिंसात्मक कार्य-क्रम द्वारा इनका शीघ्र अन्त हो जायगा। हमें लूट-मार रोकने के लिए पुलिस की व्यवस्था करनी होगी। किन्तु वह पुलिस वर्तमान पुलिस से सर्वथा भिन्न होगी। उसे पुलिस न कहकर सेवा-समिति कहें तो उचित होगा। वह जनता की सेवा करेगी, आजकल की भाँति जनता पर शासन नहीं। उसका कार्य सुधार करना होगा, आजकल की भाँति दंड प्रदान करना नहीं। वह जनता की सहायता तथा सहयोग से लुटेरों और डाकुओं का शीघ्र पता लगा सकेगी। फिर अहिंसात्मक कार्य-प्रणाली द्वारा उनको सद्व्यवसाय में संलग्न किया जायगा। साम्प्रदायिक झगड़ों का अन्त करने के लिए आदर्श अहिंसावादियों की सहायता ली जायगी। वे गुण्डों के सम्पर्क में आकर अपने आचरण तथा निःस्वार्थ सेवा से उन्हें सभ्य नागरिक बना सकेंगे। इसी प्रकार पारस्परिक सहानुभूति एवं मित्र-भाव उत्पन्न करके पूँजीपतियों और श्रमजीवियों के औद्योगिक झगड़ों का निपटारा किया जायगा।

पर क्या उक्त साधनों से आन्तरिक अशान्ति दूर हो जायगी ? क्या उक्त साधन शान्ति स्थापना में सफलता प्राप्त कर सकेंगे ? हाँ, यदि संसार ऊँचे धरातल पर पहुँच जाय और अधिकांश मनुष्य अहिंसा के उपासक बन जाँय तो हम अहिंसा द्वारा अशान्ति के निराकरण की आशा कर सकते हैं, क्योंकि उस दशा में साम्प्रदायिक तथा औद्योगिक झगड़े स्वयं मिट जायँगे। किन्तु वर्तमान हिंसावादी मानव-समाज में इस प्रकार की आशा दुराशा ही है। भले और बुरे तत्वों से प्रत्येक राष्ट्र का निर्माण होता है। बुरे तत्वों का दमन भय बिना नहीं हो सकता और अहिंसा के मार्ग में भय का कोई स्थान नहीं है, अतः अहिंसात्मक शासन में बुरे तत्वों का विरोध न होने से आन्तरिक अशांति का बहिष्कार कठिन ही नहीं, वरन् असंभव होगा।

अब बाह्य आक्रमणों से राष्ट्र की रक्षा की बात लीजिए। गांधीवादी महानुभाव शत्रु के आक्रमणों के उपचार के लिए भी अहिंसा की शरण लेने के पक्ष में हैं। उनके अनुसार युद्ध-काल में भी मानव-समाज के कल्याण का एक मात्र उपाय अहिंसा ही है। आक्रमणकारी शत्रु की अस्त्र-शस्त्र से सुसज्जित सेना के समक्ष लोहा लेने के लिए अहिंसा के अमोघ-शस्त्र से सुसज्जित सेना होनी चाहिए जो युद्ध की अभिनय-स्थली पर शत्रु की तलवार के सामने अपना सीना खोल दे, जिसके वीर बन्दूकों और मशीनगनों की बौछारों के सामने अटल खड़े रहें और अहिंसात्मक प्रतिरोध करते रहें। इस प्रकार के सत्याग्रह से बहुत संभव है कि निर्दोष और निहत्थे व्यक्तियों की हत्या देखकर

आक्रमणकारी शत्रु की मूलभूत मानव-भावना जाग्रत हो जाय और वह आक्रमण से निरस्त हो जाय, बहुत संभव है, कि बलिदान की दिव्य शक्ति के सन्मुख हिंसा की दानवी-शक्ति फीकी पड़ जाय और धर्म अधर्म का गला घोंटने में समर्थ हो। यदि ऐसा न भी हो और शत्रु विजयी होकर राष्ट्र का स्वामी बन बैठे तो, अहिंसावादियों का कथन है कि, जनता को उसके विरुद्ध असहयोग-आन्दोलन करना होगा। इसमें चाहे कितना ही कष्ट क्यों न उठाना पड़े, चाहे कितनों को ही फांसी पर लटकना पड़े, पर अन्त में इसके द्वारा शत्रु की पराजय अवश्यम्भावी है। जब तक शत्रु को जनता स्वीकार न करेगी तब तक वह उसे हिंसा के आधार पर किस प्रकार गुलाम बना सकेगा ? बन्दूकें और तलवारें राष्ट्र की आत्मा को नष्ट नहीं कर सकतीं। किसी राष्ट्र को कुचलकर थोड़े से समय के लिए भले ही गुलाम बना लिया जाय, किन्तु स्थायी रूप से उसे अनुशासित नहीं किया जा सकता स्वतन्त्रता की जीवित भावना पुनः सशक्त होकर उपयुक्त अवसर मिलने पर प्रज्ज्वलित हो उठेगी और अवरोधात्मक शक्तियों को चूर-चूर कर देगी।

हां, यह ठीक है पर इस प्रकार राष्ट्र की रक्षा होने में चिरकाल लगेगा और यदि आक्रमणकारी बर्बरता की मूर्ति हुआ तो राष्ट्र को अपनी स्वाधीनता से हाथ धोना ही पड़ेगा, चाहे उसकी रक्षा के लिए कितने ही अहिंसावादी माई के लाल अपने प्राण न्यौछावर क्यों न कर दें। ऐसी दशा में हिंसा-मार्ग का अवलम्बन वांछनीय है। आत्म-रक्षा के लिए यह कहीं भी वर्जित नहीं, अत्याचार के दमन

के लिए इसका कहीं भी निषेध नहीं। शास्त्र भी ऐसी अवस्था में इसका समर्थन करते हैं। पर प्रश्न उठ सकता है कि क्या हिंसा बर्बरता के आक्रमण को रोक सकती है ? क्या पोलैण्ड, फ्रांस, बेलजियम, हालैण्ड, नार्वे आदि राष्ट्र हिंसा का आश्रय-ग्रहण करने पर भी अपनी रक्षा कर सके ? यदि आक्रमणकारी अपेक्षाकृत अधिक शक्तिशाली हुआ तो हिंसा से भी स्वाधीनता की रक्षा नहीं हो सकेगी। किन्तु इसका यह अर्थ कदापि नहीं हो सकता कि हिंसा भी अहिंसा के समान ही सर्वदा राष्ट्र-रक्षा के अनुपयुक्त होगी। अहिंसा के पुजारी शक्तिशाली राष्ट्र की स्वाधीनता तो उससे कम शक्तिवाले शत्रु के हाथ भी छिन सकती है, परन्तु हिंसावादी राष्ट्र के सम्बन्ध में यह नहीं कहा जा सकता।

सारांश यह है कि अहिंसा धीमी प्रगति का पौधा है और हिंसा द्रुत प्रगति का। अहिंसा से राष्ट्र की रक्षा हो तो सकती है, किन्तु इस कार्य के सम्पादन के लिए बहुत समय और धैर्य की आवश्यकता है। इसके अतिरिक्त राष्ट्र के प्रत्येक व्यक्ति का अहिंसा में दृढ़ विश्वास भी अपेक्षित है। अहिंसा का मार्ग एक नवीन मार्ग है, एक नया प्रयोग है। भविष्य ही इसकी सफलता का निर्णायक होगा। हिंसा का मार्ग पुराना है। अतीत काल से इसके द्वारा राष्ट्र अपनी रक्षा करते आए हैं। हां, इतना अवश्य मानना पड़ेगा कि यह मार्ग मनुष्यत्व से परे है। इससे हिंसा की वृद्धि होती है, प्रतिहिंसा की भावना जाग्रत होती है और बड़े-बड़े अनर्थ होते हैं। अनेक घर-बार उजड़ जाते हैं, अनेक स्त्रियां विधवा हो जाती हैं, अनेक बालक

अभिभावक-विहीन हो जाते हैं, अनेक निरीह व्यक्ति मारे जाते हैं, अनेक घायल हो जाते हैं। ऐसी दशा में क्या अहिंसा के प्रतीक महात्मा गांधी के पथप्रदर्शन में भारतीय राष्ट्र को नवीन ज्योति मिलेगी और वह उसके सहारे स्वरक्षा का मार्ग खोज निकालेगा ? यदि यह संभव हो गया तो विश्व-शांति का नया मार्ग निकल आवेगा जो विश्व-इतिहास में एक नये युग का सूत्रपात करेगा।

---

## साहित्य में आदर्शवाद और यथार्थवाद

( १ ) प्रस्तावना—आदर्शवाद और यथार्थवाद का अर्थ
( २ ) साहित्य और उसका उद्देश्य
( ३ ) साहित्य के उद्देश्य की आदर्शवाद द्वारा पूर्ति
( ४ ) प्राचीन भारतीय साहित्य का पूर्णतः आदर्शवादी होना
( ५ ) अर्वाचीन भारतीय साहित्य का विदेशी प्रभाव के फल-स्वरूप यथार्थ-वाद की ओर झुकाव
( ६ ) उपसंहार—सारांश

इधर कुछ समय से साहित्य-क्षेत्र में एक विवाद चल पड़ा है। कुछ साहित्यिकों की धारणा है कि साहित्य आदर्शवादी होना चाहिए और कुछ चाहते हैं कि वह यथार्थवादी हो। आदर्शवादियों का कथन है कि साहित्य में जीवन और जगत में जो कुछ अच्छा है उसी को स्थान मिलना चाहिए, साहित्य-निर्माता को जीवन के कलुषित अंगों का, समाज के गर्हित रूप का, चित्रण नहीं करना चाहिए।

यदि वह ऐसा करे भी तो अंत में उसे सत् द्वारा असत् का दमन, सत् की असत् पर विजय दिखलानी चाहिए जिससे जगत में नीति और मर्यादा का अस्तित्व बना रहे। यथार्थवादियों का कहना है कि जीवन और जगत का वास्तविक स्वरूप ही अंकित होना चाहिए। साहित्यकार का कर्तव्य है कि वह अपनी कृति में जीवन का वही सामान्य रूप चित्रित करे जो संसार में देखा जाता है, एक काल्पनिक और जगत से परे रूप खड़ा करके मानव समाज को जीवन की वास्तविकताओं से पृथक् न करे। यह देखा जाता है कि सांसारिक जीवन में निराशा, कष्ट एवं पाप का साम्राज्य रहता है। फिर साहित्यकार क्यों उसमें आशा, सुख तथा पवित्रता का संचार करे ?

पूर्व इसके कि आदर्शवाद और यथार्थवाद के प्रश्न पर विचार किया जाय हमें साहित्य और उसके उद्देश्य को समझ लेना चाहिए। साहित्य जीवन की आलोचना है। उसमें जीवन का उत्थान-पतन, जीवन की अच्छाइयाँ-बुराइयाँ प्रदर्शित करके जीवन-निर्वाह के सिद्धांत निर्धारित किए जाते हैं जिससे जन-समाज का पथ-प्रदर्शन हो सके। पर कुछ लोग साहित्य को जीवन का दर्पण मानते हैं। उनके अनुसार दर्पण की भाँति साहित्य भी जीवन के सामान्य और यथार्थ स्वरूप को ही हमारे सम्मुख प्रस्तुत करे। उसमें समाज के भिन्न-भिन्न वर्गों का जीवन अपने असली रूप में देखा जाय। पर इस प्रकार के साहित्य सृजन से क्या लाभ ? यदि साहित्य का जीवन से सम्बन्ध है तो फिर जीवन-निर्वाह के प्रश्न से भी उसका सम्बन्ध होना चाहिए। यदि साहित्य जीवन को लेकर चलता है तो उसे

जीवन के सिद्धांतों को भी लेकर चलना चाहिए, अन्यथा वह 'सत्यं शिवं सुन्दरम्, नहीं हो सकेगा। क्या ऐसा साहित्य सत्य हो सकता है जो जीवन के पापमय स्वरूप का चित्रण करे? क्या ऐसा साहित्य शिव हो सकता है जो कलुषित और नीति-रहित जीवन का प्रतिपादन करे? क्या ऐसा साहित्य सुन्दर हो सकता है जो हृदय तथा मन के पवित्र भावों तथा विचारों से मुख मोड़ ले? इसमें सन्देह नहीं कि जीवन के दो पक्ष हैं—उत्कृष्ट पक्ष एवं निकृष्ट पक्ष। जीवन में आशा और निराशा, सुख और दुःख, पाप और पुण्य दोनों का स्थान है और जीवन का पूर्ण रूप देखने के लिए साहित्य में इन दोनों को ही स्थान मिलना चाहिए, परन्तु लोक-कल्याण के लिए यह नितांत आवश्यक है कि साहित्य-निर्माता पहले की दूसरे पर विजय दिखलाए। यह ठीक है कि संसार में साधारणतः ऐसा नहीं देखा जाता। हम देखते हैं कि प्रायः पापी को जीवन में सफलता मिलती है और पुण्यात्मा को असफलता, दुष्ट मौज उड़ाते हैं और सज्जनों पर दुःख के पहाड़ टूटते हैं, धूर्त समृद्धि के शिखिर पर चढ़ जाते हैं और सदाचारी योग्यता होते हुए भी अवनति के गर्त मे पड़े रहते हैं। किन्तु यह शाश्वत और पूर्ण सत्य नहीं है। साहित्य में तो शाश्वत और पूर्ण सत्य की ही रक्षा होनी चाहिए। इसी में विश्व का कल्याण है।

अतः साहित्य सदैव आदर्श की ओर झुके। उसमें नीति और मर्यादा का बोल बाला हो। उसमें मानव-जीवन का आदर्शमय लोकोपयोगी भव्य रूप खड़ा किया जाय। उसमें आत्मा को उत्तरोत्तर उच्चता की ओर अग्रसर

करने के साधन जुटाए जायँ। उसमें अनुकरणीय सिद्धान्तों की उद्भावना की जाय। उसमें आचार की गंगा बहाई जाय। परन्तु यह सब किया जाय समाज के कलुषित रूप के साथ द्वन्द्व द्वारा। तभी सर्व-साधारण पर पर्याप्त प्रभाव डाला जा सकता है। तभी सर्व-साधारण के लिये मंगल की पीयूषधारा प्रवाहित की जा सकती है। पवित्रता की आलोचना करती है मलिनता। नीति की आलोचना करती है अनीति। पुण्य का आलोचक है पाप। सदाचार का आलोचक है दुराचार। दूसरे बिना पहले की महत्ता सम्यक् रूप से प्रतिपादित नहीं की जा सकती। अतः लोकोपयोगी साहित्य-निर्माता सदैव के इन दो रूपों की विवेचना करता है। वह 'रामत्व' और 'रावणत्व' का पारस्परिक द्वन्द्व दिखलाता हुआ 'रामत्व' का झंडा ऊँचा उठाता है और जन-समाज के हृदय का उसके साथ सामंजस्य स्थापित करता है। इस प्रकार वह अपना उद्धार तो करता ही है पर साथ में समाज का भी उद्धार करता है। जिस कार्य के सम्पादन करने में सहस्रों उपदेशक कृतकार्य नहीं हो सकते उसे वह अकेला ही पूरा कर देता है।

हमारे पूर्वज इसी प्रकार के साहित्य-निर्माता थे। वे सर्वदा आदर्शवादी साहित्य का सृजन करते थे। सृष्टि में जो कुछ हो रहा है वही उनकी रचनाओं में स्थान नहीं पाता था, बल्कि कैसी परिस्थित में क्या होना चाहिये इस बात की ओर उनका विशेष ध्यान रहता था। उनकी कृतियाँ इसी जगत की होती हुई भी स्वर्ग की ओर संकेत करती थीं। उनकी वाणी इस संसार से सम्बन्ध रखती हुई भी स्वर्गीय गान गाती थी। साहित्य ही क्या हमारे यहाँ की

प्रत्येक कला आदर्शवाद की स्वर्गीय दुनिया में विचरण करती रही है। प्राचीनता के पृष्ठ-पोषक गुप्तजी ने ठीक ही कहा है—

हो रहा है जो जहाँ, सो हो रहा,
यदि वही हमने कहा तो क्या कहा,
किन्तु होना चाहिये कब क्या कहाँ,
व्यक्त करती हैं कला ही यह यहाँ,

गोस्वामी तुलसीदास प्रणीत 'रामचरितमानस' को देखिए। उसमें मानव-जीवन का सर्वोत्कृष्ट रूप देखने को मिलता है। उसमें कला का नीति और मर्यादा के साथ सुन्दर समन्वय है। इसके लिए मर्यादा-पुरुषोत्तम भगवान राम के आदर्श चरित्र से बढ़कर और आलंबन हो ही क्या सकता था? इसी आदर्श चरित्र के भीतर गोस्वामीजी ने अपनी अलौकिक प्रतिभा से मानव-हृदय की पवित्र से पवित्र वृत्ति, आचरण का उत्कृष्ट से उत्कृष्ट रूप और मर्यादा का भव्य से भव्य स्वरूप उद्घाटित किया है। उन्होंने कृपा क्षमा, सत्य, नम्रता, सुशीलता, उदारता, कृतज्ञता, वीरता, धीरता, गंभीरता, आदि गुणों का अस्तित्व राम में दिखलाया है। राम ने किस प्रकार परशुरामजी और समुद्र को क्षमा किया, किस प्रकार पवनसुत के प्रति कृतज्ञता स्वीकार की, किस प्रकार विभीषण और सुग्रीव पर कृपा की, किस प्रकार परशुरामजी के समक्ष विनम्र वचन कहे, किस प्रकार धीरता और गंभीरता के साथ वन के दुःख सहे, किस प्रकार बालि को मारकर मर्यादा की रक्षा की, किस प्रकार वीरता से दुर्धर्ष राक्षसों का वध किया, यह जानकर मन का मैल कटता है और उसमें सद्भावनाओं का संचार होता है।

राम के अतिरिक्त भरत, सीता, दशरथ, लक्ष्मण, हनुमान आदि के चरित्र भी उच्चता की ओर अग्रसर करने वाले हैं। भरतजी त्याग और भ्रातृ-प्रेम के ज्वलंत उदाहरण हैं। सीताजी पतिव्रत धर्म की जीती-जागती मूर्ति हैं। दशरथजी सत्यव्रत के साक्षात रूप हैं। लक्ष्मणजी सेवा भाव के अवतार हैं। हनुमानजी आज्ञा-पालन के पुजारी हैं। एक ओर जहाँ 'रामचरित्रमानस' में इस आदर्श समाज की प्रतिष्ठा हुई है वहाँ दूसरी ओर राक्षसी समाज का चित्र भी अंकित हुआ है। दोनों का द्वन्द्व उपस्थित करके और प्रथम द्वारा द्वितीय का सर्वनाश दिखलाकर कवि ने आदर्शवाद का नग्न रूप प्रस्तुत किया है। इससे हिन्दू-जाति का जो उपकार हुआ है उसे अंकित करना लेखनी की शक्ति के बाहर है। इस प्रकार हम देखते हैं कि हमारा प्राचीन साहित्य आदर्शवाद की गोद में खेलता रहा है। यहाँ तक कि हमारे आचार्यों ने आदर्शवाद की योजना के लिए ये दो प्रधान नियम बना दिए थे कि काव्य का नायक उत्कृष्ट गुणवाला महान् व्यक्ति हो और काव्य का अन्त नायक की कार्य-सिद्ध के साथ हो। कहने की आवश्यकता नहीं कि उत्कृष्ट नायक का कार्य भी उत्कृष्ट होगा और उसकी सिद्धि से समाज में सत् का संचार होगा।

पर हमारा आर्वाचीन साहित्य आदर्शवाद से मुख मोड़ रहा है। विदेशी प्रभाव फलस्वरूप वह यथार्थवाद की ओर झुक रहा है। हमारे आजकल साहित्यकार जहाँ पाश्चात्य साहित्य की अन्य बातों की नकल कर रहे हैं वहाँ यथार्थवाद की भी नकल कर रहे हैं। क्या नाटक, क्या उपन्यास, क्या कहानी, क्या कविता, साहित्य के सभी अंग

इससे प्रभावित हो रहे हैं । कविता की अपेक्षा कहानी, नाटक और उपन्यास पर यथार्थवाद का अधिक प्रभाव दृष्टिगत् हो रहा है । 'संन्यासी' ( पं० लक्ष्मीनारायण मिश्र कृत ) सरीखे नाटक और 'कंकाल' ( श्री जयशङ्करप्रसाद कृत ) सरीखे उपन्यास निकल रहे हैं । नकल की झोंक में हमारे साहित्कारों को यह नहीं सूझता कि यथार्थवादी साहित्य से समाज का कितना अहित होगा, समाज कितना अधःपतित होगा । नकल करना बुरा नहीं, पर नकल सर्वदा उत्कृष्ट बातों की करनी चाहिए, निकृष्ट बातों की नहीं । जिस आदर्शवाद के कारण भारतीय साहित्य को विश्व में उच्च स्थान मिला है, जिस आदर्शवाद ने हमारे साहित्य को गौरवान्वित किया है, उसका परित्याग अच्छा नहीं ।

सारांश यह है कि आदर्शवाद प्रत्येक साहित्य के लिए जीवन और शक्ति-प्रदान करने वाला रसायन है । उसके बिना साहित्य प्राण-रहित शरीर ही है । आदर्शवाद से पुष्ट होकर ही साहित्य 'सत्यं-शिवं सुन्दरम्' बनता है और लोक-हित-साधन करता है । वह मानव-समाज को जीवन-यात्रा के लिए नीति और मर्यादा के रूप में अक्षय सम्बल प्रदान करता है । अतः साहित्य और आदर्शवाद का अटूट सम्बन्ध होना चाहिए । इसी में समाज का कल्याण है ।

---

## कविता में भाव और कल्पना का स्थान

( १ ) प्रस्तावना—कविता की उपयोगिता ।
( २ ) कविता के मूलाधार—भाव और कल्पना ।

( ३ ) भाव का लक्षण ।
( ४ ) कल्पना का लक्षण ।
( ५ ) भाव और कल्पना दोनों के संयोग से कविता की उत्पत्ति ।
( ६ ) केवल एक से सफल कविता की उत्पत्ति में बाधा ।
( ७ ) उपसंहार—सारांश ।

मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है । वह सर्वदा समाज में ही रहना चाहता है । समाज से पृथक् होकर वह कदापि जीवित नहीं रह सकता । तब यह स्वाभाविक ही है कि वह अपने भावों, विचारों एवं आकांक्षाओं से समाज को प्रभावित करे और स्वयं समाज से प्रभावित होता रहे । इस प्रकार पारस्परिक विचार-विनिमय से ही साहित्य की उत्पत्ति होती है । साहित्य में कविता का सर्वोच्च स्थान है । यह वह साधन है जिसके द्वारा भिन्न-भिन्न हृदयों में पारस्परिक सम्बन्ध स्थापित किया जाता है, भिन्नता में एकता का समावेश होता है । इसके द्वारा ही समाज की स्थिति-रक्षा होती है । कविता मनुष्य के हृदय को स्वार्थ-सम्बन्धों के संकुचित घेरे से ऊपर उठाकर लोक-सामान्य भाव-भूमि पर ले जाती है । इस भूमि पर पहुँचा हुआ मनुष्य अपनी सत्ता को लोकसत्ता में लीन किए रहता है, उसकी अनुभूति सबकी अनुभूति होती है। इस अनुभूति के अभ्यास से हमारे मनोविकारों का परिष्कार होता है और शेष सृष्टि के साथ हमारे रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा और निर्वाह होता है ।

कविता के मूलाधार हैं भाव और कल्पना । दोनों के संयोग बिना कविता का जन्म ही नहीं हो सकता ।

पर इन दोनों में प्रधान स्थान किसका है और गौण किसका, यही हमें देखना है।

भाव क्या है ? सुख और दुःख की मूल अनुभूति ही विषय-भेद के अनुसार प्रेम, हास, उत्साह, आश्चर्य, क्रोध, भय, करुणा, घृणा इत्यादि मनोविकारों का जटिल रूप धारण करती है। जैसे यदि शरीर में कहीं सुई चुभने की पीड़ा हो तो सामान्य दुःख होगा, किन्तु यदि साथ ही यह ज्ञान हो जाय कि सुई चुभानेवाला कोई व्यक्ति है तो उस दुःख की भावना कई मानसिक और शारीरिक वृत्तियों के साथ संश्लिष्ट होकर उस मनोविकार की योजना करेगी जिसे 'क्रोध' कहते हैं। इसी प्रकार जिस पर अपना वश न हो ऐसे कारण से पहुँचने वाले भावी अनिष्ट के निश्चय से जो दुःख होता है उसको 'भय' संज्ञा है। हृदय भावों का अक्षय भंडार है। प्रत्येक भाव हृदय में छिपा रहता है और उपयुक्त अवसर पाकर ही हृदय-क्षीरसागर से नवनीत रूप में प्रकट होता है। हम एक दुखिया को देखते हैं और करुणा से पिघल जाते हैं। हम अपने घर में सर्प को देखकर भयभीत हो जाते हैं। हम एक फैशनेबिल बाबू को ठोकर खाकर गिरते देखकर खिलखिलाने लगते हैं। इस प्रकार जीवन में सर्वदा प्रतिक्षण हमारे हृदय में भावों की लहरें उठती और विलीन होती रहती हैं। भाव-रहित हृदय सम्भव नहीं है। हाँ, यह हो सकता है कि एक हृदय में उद्भूत भाव दूसरे हृदय में उद्भूत भाव से अधिक या कम तीव्र हो। कविता भावों को तीव्र बनाती रहती है। इस कार्य के लिए उसे कल्पना का भी सहयोग प्राप्त करना पड़ता है।

कल्पना क्या है ? कल्पना मस्तिष्क की एक क्रिया है। यह वह शक्ति है जिसके द्वारा मनुष्य किसी घटना का मानसिक चित्र नेत्रों के सम्मुख उपस्थित करता है। कल्पना-जगत में उड़ता हुआ मनुष्य भी संभव है, चलता हुआ पर्वत भी संभव है। कल्पना के संसार में पुष्प हँसते हैं, नदियाँ रोती हैं, ओसकण मोती हो जाते हैं। इस प्रकार असंभव और संभव सभी घटनाएँ कल्पना के क्षेत्र में अपना अस्तित्व रखती हैं। मानव-जीवन में कल्पना का उच्च स्थान है। ज्ञान के विकास में इससे बहुत सहायता मिलती है। जब तक किसी घटना या वस्तु का कल्पना द्वारा मानसिक चित्र नहीं उपस्थित किया जाता तब तक उसके विषय में विचार करना कठिन है। मस्तिष्क किसी वस्तु पर विचार करने के लिए कुछ ढाँचा चाहता है। जैसे गणित के प्रश्नों को हल करने के लिए कभी-कभी विद्यार्थी पहले उत्तर की कल्पना कर लिया करते हैं। जैसे, कल्पना किया धन 'अ' है। वायुयान के आविष्कर्ता ने उड़ती हुई चिड़ियों को देखकर वायुयान की पहले कल्पना कर ली थी। जमीन के अन्दर पुल बनाने वाले ने पहले एक कीड़े को दीवार फोड़कर उस प्रकार का घर बनाते देखा था। अतः स्पष्ट है कि कल्पना ज्ञान-प्रसार में योग देती है।

अब हमें देखना है कि किस प्रकार भाव कल्पना की सहायता से कविता को जन्म देते हैं। कविता के शरीर के लिए, बाहरी रूप के लिए, केवल भाषा की आवश्यकता होती है। उसका प्राण, उसकी आत्मा, रस है, जो भाव और कल्पना के संयोग से उत्पन्न होता है।

'रसात्मकं वाक्यं काव्यं' कहने का अभिप्राय यही है कि काव्य की आत्मा रस है । अब यह जानने के लिए कि रस की उत्पत्ति किस प्रकार भाव एवं कल्पना से होती है, हमें रस-सामग्री पर दृष्टि डालना आवश्यक है । आचार्यों ने 'स्थायी-भाव' 'विभाव' 'अनुभाव' और 'संचारी-भाव' ये रस के चार अङ्ग बतलाए हैं । स्थायी भाव से तात्पर्य उस स्थायी मनोविकार से है जो विभाव, अनुभाव और संचारी भावों से पुष्ट होकर रस अवस्था को प्राप्त होता है । ये हृदय के मुख्य भाव होते हैं । विभाव स्थायी भाव के उत्पादक कारण होते हैं । अनुभाव स्थायी-भाव की स्थिति का अनुभव कराने वाली चेष्टाएँ कहलाती हैं । संचारी भाव स्थायी भाव के रसावस्था को पहुँचने तक जल में बबूलों की भाँति संचरित होते रहते हैं । ये हृदय के साधारण भाव होते हैं । उदाहरणार्थ शृङ्गार-रस में रति स्थायीभाव, नायक-नायिका तथा एकान्त स्थानादि-विभाव, पारस्परिक चितवन आदि अनुभाव और चिंता आदि संचारी-भाव हैं ।

किसी रस का उद्रेक करने के लिए यह आवश्यक है कि कवि उस रस की सम्पूर्ण सामग्री अपनी कविता में जुटा दे, अन्यथा इसकी उद्भावना नहीं हो सकती । इस कार्य के सम्पादन के लिए कवि के पास दो साधन हैं—भाव और कल्पना । वह जिस भाव को चाहे अपने हृदय से निकाल कर कविता में बैठा सकता है, क्योंकि हृदय भावों का अक्षय भंडार होता है । कल्पना के सहयोग से विभाव एवं अनुभावों की सृष्टि की जा सकती है । जैसे, यदि वह भयानक रस का उद्रेक करना चाहता

है तो उसे कल्पना द्वारा ऐसी घटना का आरोप करना पड़ेगा जिससे रस की उत्पत्ति हो सके। वह कदाचित् विभाव रूप में सिंह को देखता हुआ एक मनुष्य उपस्थित करेगा और अनुभाव रूप में उस मनुष्य का भागना दिखाएगा। इसी प्रकार वह करुण रस की उत्पत्ति के लिए विभाव रूप में प्रिय की मृत्यु और अनुभाव रूप में विलाप दिखा सकता है। रौद्र रस के विभाव रूप में आक्रमणकारी की उपस्थिति और अनुभाव रूप में मुख तथा आँखों की लाली, होंठों का फड़कना, भौंहों का चढ़ाना आदि दिखाया जा सकता है।

अतः स्पष्ट है कि रसोत्पादन के लिए भाव के साथ-साथ कल्पना का भी होना आवश्यक है। केवल भाव से इसकी उत्पत्ति असम्भव है। विना कल्पना की सहायता से भाव उतना हृदयस्पर्शी प्रभाव डालने में असमर्थ है, क्योंकि विना किसी घटना का आरोप किए वह पाठक या श्रोता के नेत्रों के सम्मुख कोई चित्र उपस्थित नहीं कर सकेगा और घटना का आरोप करना कल्पना का काम है। किन्तु यह समझना भूल होगा कि कल्पना के अभाव में भाव कुछ भी प्रभाव उत्पन्न नहीं कर सकता। प्रभाव अवश्य पड़ेगा, पर वह उतना स्थायी तथा हृदय-स्पर्शी न होगा। कल्पना भाव से पृथक् होकर कोई भी प्रभाव नहीं डाल सकती। वह कविता कविता नहीं है जिसमें केवल कल्पना ही कल्पना हो। उसे हम सूक्ति कह सकते हैं, दूर की सूझ कह सकते हैं। उसको सुन-कर या पढ़कर उक्ति के अनूठेपन के कारण हम वाह-वाह कह सकते हैं, खिल-खिला सकते हैं, पर भाव-सागर

में निमग्न नहीं हो सकते । उदाहरणार्थ बादल के टुकड़े के ऊपर निकले हुए चन्द्रमा को देखकर यदि कोई कहे, "ऊँट की पीठ पर घंटा रक्खा हुआ है" तो श्रोता के हृदय पर कोई प्रभाव नहीं पड़ेगा, उसके हृदय में किसी भाव का संचार नहीं होगा । हाँ, वह इस विलक्षण उक्ति पर वाह-वाह अवश्य कहेगा । अतएव यह उक्ति कविता के नाम से विभूषित न हो सकेगी, सूक्ति कहलायगी । इसी प्रकार—

"चढ्यो गगन तरु धाइ, दिनकर-बानर अरुण मुख ।
कीन्हों झुकि झहराइ, सकल तारका कुसुम बिन ।।"

को कविता के नाम से परिगणित नहीं किया जा सकता । यहाँ केशवदासजी ने निकलते सूर्य का कल्पना-रंजित वर्णन किया है ।

सारांश यह है कि कविता में भाव और कल्पना दोनों का होना आवश्यक है । कल्पना रहित काव्य गन्ध-रहित पुष्प के समान है । जिस प्रकार गन्ध-रहित पुष्प का भी अस्तित्व है, उसी प्रकार कल्पना-रहित कविता का भी अस्तित्व है । कविता का उद्देश्य मनोरंजक एवं प्रभावोत्पादक ढंग से जीवन की व्याख्या करना है, मार्मिक रूप में नीति का पाठ पढ़ाना है । इस उद्देश्य की सुचारु रीति से पूर्ति भाव कल्पना से मुख मोड़कर नहीं कर सकता ।

# समालोचना के सिद्धान्त

( १ ) प्रस्तावना—साहित्य के लिए समालोचना की आवश्यकता

( २ ) समालोचना के सिद्धान्त

( क ) साहित्यकार के समस्त ग्रंथों का अध्ययन

( ख ) ग्रंथों के अध्ययन में निर्माण-काल का ध्यान

( ग ) साहित्यकार के जीवन से परिचय

( घ ) तुलनात्मक प्रणाली का प्रयोग

( ङ ) साहित्यकार के प्रति सहानुभूति

( च ) साहित्यकार की अंतरात्मा का विश्लेषण

( छ ) समालोचना की व्याख्या की ओर उन्मुखता

( ३ ) उपसंहार—सारांश

संसार में न जाने कितनी विभूतियाँ हैं, न जाने कितनी सुन्दर सुन्दर वस्तुएँ हैं जो मनुष्य के हृदय में शान्ति एवं आनन्द का उद्रेक करती हैं। पर सबका अस्तित्व प्रकाश से है। यदि प्रकाश न हो, प्रातःकाल के सूर्य की मनोहर किरणें उन पर न पड़ें, उन्हें आलोकित न करें, उन्हें मानव-चक्षुओं के समक्ष उपस्थित न करें, तो वे समस्त विभूतियाँ अंधकार के परदे में छिपी रहें, आँखों को उनका ज्ञान ही न हो, उनमें सुन्दरता के गुण विद्यमान होते हुए भी उनका परिचय किसी को न मिले। सूर्य की रश्मिमाला ही उनके विलक्षण सौंदर्य, गुण और शक्तियों को प्रकाश में लाती है। इसी प्रकार समालोचना रूपी सूर्य साहित्य की अनन्त बिखरी हुई विभूतियों की सुन्दरता को प्रकाशित करता है, उनके गुणों का अनुभव कराता है, उनकी विशेषताओं का देदीप्यमान चित्र नेत्रों के सम्मुख

खींच देता है। बिना समालोचना के काव्य के गुण-दोषों का पूर्ण स्पष्टीकरण नहीं हो सकता। बिना समालोचना के लेखक या कवि की अन्तरात्मा में प्रवेश नहीं किया जा सकता और न उसके भाव-रत्नों का सच्चा मूल्य ही निर्धारित किया जा सकता है।

जब तक समालोचना का हिंदी-साहित्य में प्रवेश नहीं हुआ था तब तक हम अपने साहित्य के अनूठे एवं अमूल्य रत्नों और मणियों के महत्व का सम्यक् ज्ञान प्राप्त न कर सके। सत्रहवीं शताब्दी में भी तुलसीदासजी के 'राम-चरितमानस' को हिंदू अत्यन्त प्रेम से पढ़ते थे, उनके मानस से अपने मानस का सम्बन्ध स्थापित करते थे और धर्म के उस रसायन का सेवन करके अपने को कृतकृत्य समझते थे सूरदासजी के पदों की माधुर्य-लहरी में डूब जाते थे। किन्तु उन्हें यह नहीं पता था कि तुलसी एवं सूर की रचनाओं में कौनसी ऐसी विशेषताएँ हैं जो उनके हृदय को आकर्षित करती हैं और उन पर मोहिनी डालती हैं। यह समालोचना का ही प्रसाद है जो आज हम सूर एवं तुलसी की अन्तरात्मा की छान-बीन में समर्थ हुए हैं। आज हम समालोचना के कारण ही इन महाकवियों की रचनाओं की विलक्षण विशेषताओं का परिज्ञान प्राप्त करके यह ज्ञान गए हैं कि क्यों ये महानुभाव अक्षय यश के भागी हो सके।

अब प्रश्न उठता है कि जिस समालोचना ने हमारे साहित्य को जगमगा दिया है, जो उसके अंधकार-विलीन रत्नों को प्रकाश में लाई है, उसके सिद्धान्त क्या हैं? सबसे पहला सिद्धांत यह है कि कवि या लेखक की

आलोचना करने के पूर्व उसके समस्त ग्रन्थों का अध्ययन किया जाय। उसके थोड़े से ग्रन्थों का अध्ययन करके हम उसके विषय में पूरी पूरी जानकारी नहीं प्राप्त कर सकते। उसकी प्रतिभा का पूर्ण चित्र उपस्थित करने के लिये यह आवश्यक है कि उसकी सभी रचनाओं का अध्ययन किया जाय। उसके मस्तिष्क के क्रमिक विकास, उसके स्वभाव उसके विचार, उसकी आकांक्षाओं का ज्ञान बिना समस्त ग्रन्थों के अध्ययन के नहीं हो सकता। कतिपय ग्रन्थों के अध्ययन के आधार पर उसकी आलोचना करना उसके साथ अन्याय करना होगा। बहुत सम्भव है कि हम उस-सम्बन्धी बहुत सी बातें जानने से वंचित रह जायँ। उदाहरण स्वरूप यदि कोई समालोचक गोस्वामी तुलसीदासजी की 'गीतावली' का ही अध्ययन करके उनकी समालोचना करे तो वह अपूर्ण होगी। वह तुलसीदासजी की अनेक विशेषताओं का, जैसे प्रबन्ध-पटुता, चरित्र-चित्रण, अवधी भाषा पर अधिकार, जिनका परिचय उसे उनके अन्य ग्रन्थों के अध्ययन से मिलता, दिग्दर्शन नहीं करा सकेगा।

अध्ययन के लिए ग्रन्थों के निर्माण-कालानुसार बढ़ना चाहिए, जिससे ग्रन्थकार के क्रमिक मानसिक विकास और कला-कौशल का सर्वाङ्गपूर्ण और स्पष्ट चित्र हमारे नेत्रों के सम्मुख उपस्थित हो सके। कहने की आवश्यकता नहीं कि इस प्रकार के अध्ययन से इस कवि अथवा लेखक की प्रतिभा के विकास का स्पष्ट रूप से ज्ञान प्राप्त कर सकते हैं; साथ ही हम यह भी जान सकते हैं कि विभिन्न परिस्थितिओं ने उसे कहाँ तक प्रभावित किया, उसके विचारों में कैसे परिवर्तन हुए, उसने किस प्रकार प्रौढ़ता प्राप्त की।

साहित्यकार की समीक्षा में उसके जीवन-चरित्र का महत्व अतुलनीय है। बिना जीवन-चरित्र जाने हम उसकी यथार्थ समालोचना नहीं कर सकते। जीवन की परिस्थितियाँ मनुष्य के विचारों एवं भावों को बहुत प्रभावित करती हैं। अतः विचारों एवं भावों का सम्यक् ज्ञान प्राप्त करने के लिए वे परिस्थितियाँ आधार का काम करती हैं।

साहित्य की आलोचना में तुलनात्मक प्रणाली का भी आश्रय लेना उचित है। समकालीन अथवा अन्यकालीन उन कवियों या लेखकों की कृतियों के साथ जिन्होंने समान विषयों पर लेखनी चलाई हो उसकी रचनाओं की तुलना की जाय। इस प्रकार के अध्ययन से हमें साहित्यकार के गुण-दोषों की माप का अच्छा अवसर मिलता है। जैसे तुलसीदासजी और केशवदासजी का तुलनात्मक अध्ययन हमको बतलाता है कि जहाँ तुलसीदासजी मानव-हृदय के पारखी हैं वहाँ केशवदासजी की इस क्षेत्र में कुछ भी पहुँच नहीं। जहाँ तुलसीदासजी प्रकृति के विविध अङ्गों के साथ हृदय का सामंजस्य स्थापित करते हैं वहाँ केशवदासजी अलंकारों का चमत्कार दिखाते हुए प्राकृतिक वस्तुओं का परिगणन-मात्र कर चलते हैं।

समालोचना करते समय कवि या लेखक के प्रति सहानुभूति का होना परमावश्यक है। यदि पहले से ही हम किसी कवि को घृणा की दृष्टि से देखते हैं तो हम कभी उसके साथ न्याय नहीं कर सकते, हमारी समालोचना कभी निष्पक्ष नहीं हो सकती। सहानुभूति द्वारा हम कवि

के हृदय तक पहुँच सकते हैं, अन्यथा नहीं। सहानुभूति के अभाव में हिंदी साहित्य के अच्छे-अच्छे कवियों को भी समालोचकों ने निम्न स्थान दे डाला। यह मनोवैज्ञानिक नियम है कि सहानुभूति के अभाव में मनुष्य स्वतः ही दोष ढूँढ़ने में संलग्न होता है, गुणों की ओर उसका ध्यान ही नहीं जाता।

समालोचना में सबसे आवश्यक बात यह है कि समालोचक कवि या लेखक की अंतरात्मा में प्रवेश करे, बाहरी बातों की ओर अधिक ध्यान न दे। यह सच है कि काव्य की बाह्यात्मा उपेक्षणीय नहीं, परन्तु वह अंतरात्मा का स्थान नहीं ग्रहण कर सकती। जिस रचना की अंतरात्मा कुछ अच्छी नहीं वह प्राण-रहित शरीर ही है। अतः समालोचक को रचयिता के हृदय-मानस में गोते लगाकर छिपे हुए रत्नों एवं मणियों को प्रकाश में लाना चाहिए। तभी वह सच्चा समालोचक हो सकता है। कहने का तात्पर्य यह है कि समालोचना में रचयिता के हृदय का विश्लेषण एवं छानबीन करके उसकी विशेषताओं का अन्वेषण होना चाहिए, निरी बाहर की बातों——अलंकार, छन्द, शब्द-चयन आदि पर ही अधिक ध्यान नहीं देना चाहिए। इन बातों का स्थान गौण है। हाँ, समालोचना में यह अवश्य बताया जाय कि किसी कवि या लेखक ने भाषा, शब्दों, मुहावरों और अलंकारों का कैसा प्रयोग किया है।

सत्समालोचना वह है जिसमें समालोचक का ध्यान व्याख्या की ओर रहे, निर्णय की ओर नहीं। उसके और

न्यायाधीश के कार्य में अंतर है। जहाँ न्यायाधीश का कार्यपक्ष और विपक्ष दोनों की बातें सुनकर न्याय करते हुए अपना निर्णय देना है वहाँ समालोचक का कार्य रचना में छिपी हुई विशेषताओं को प्रकाश में लाना है। उसका कार्य रचना का मूल्य-निर्धारण करना नहीं। निर्णयात्मक समालोचनाएँ भी देखने को मिलती हैं, पर समालोचना-क्षेत्र में उनका स्थान निम्न कोटि का है।

यहाँ समालोचना के प्रधान सिद्धान्तों पर ही प्रकाश डाला गया है, समस्त सिद्धान्तों का निर्धारण नहीं किया गया है। प्राचीन समय में समालोचकों ने उपर्युक्त सिद्धान्तों की अवहेलना करके किसी रचना में रस, अलंकारादि का दिग्दर्शन कराने में ही अपने कार्य की इतिश्री समझ ली थी। फलतः हमारे यहाँ अच्छी समालोचनाओं का अभाव सा रहा। पर आजकल इस अभाव की पूर्ति हो रही है। आज हमारे साहित्य में ऐसी समालोचनाएँ उपलब्ध हैं जिनमें कवि या लेखक की अंतरात्मा की छानबीन एवं विशेषताओं का उद्घाटन पाया जाता है और जिनके कारण हमारा समालोचना-क्षेत्र जगमगा उठा है।

---

## उपन्यास-रचना

( १ ) प्रस्तावना—लक्षण और महत्व
( २ ) रचना-तत्व
  ( क ) वस्तु ( ख ) पात्र ( ग ) कथोपकथन ( घ ) देशकाल ( ङ ) उद्देश्य ( च ) शैली

( ३ ) नाटक से भेद
( ४ ) आख्यायिका से भेद
( ५ ) उपसंहार—आख्यायिका के बढ़ते हुए प्रचार का उपन्यास पर प्रभाव

उपन्यास गद्य—साहित्य का एक प्रधान अङ्ग है जिसमें मानव-जीवन का चित्र विस्तृत रूप से चित्रित किया जाता है। इस गद्य-काव्य में जीवन की समस्याओं का विवेचन होता है और मानव-प्रकृति का विश्लेषण किया जाता है। सामाजिक जीवन के दोषों के उद्घाटन तथा सामाजिक कुरीतियों के निराकरण में उपन्यास महत्त्वपूर्ण योग देता है। सुधार का सूत्रपात करने में जहाँ कविता और नाटक-हाथ बटाते हैं, वहाँ उपन्यास भी पीछे नहीं रहता। वह मनोरंजन की भी योजना करता है। साहित्य के इस अंग को जन-साधारण बड़े चाव से पढ़ते हैं। इसको पढ़कर लोग अपना मन बहलाते हैं। पुस्तकालयों में इसकी बहुत माँग रहती है। वास्तव में उपन्यास एक लोक-प्रिय गद्य-काव्य है।

उपन्यास के रचना तत्व हैं—वस्तु, पात्र, कथोपकथन, देशकाल, उद्देश्य, और शैली। सर्व प्रथम 'वस्तु' को ही लीजिए। प्रत्येक उपन्यास का सम्बन्ध घटनाओं और व्यापारों से अर्थात् उन बातों से होता है जो सहन या सम्पादित की जाती हैं। उन्हीं को हम उपन्यास की वस्तु कहते हैं। वस्तु में प्रधान एवं मर्मस्पर्शी घटनाओं का ही समावेश हो, तुच्छ, साधारण और रूखी घटनाओं को उसमें नहीं घुसेड़ना चाहिए। उसका विकास स्वाभाविक एवं मनोमुग्ध कारी हो। उपन्यासकार वस्तु का उपयोग तीन प्रकार से

करता है। पहले में तो वह इतिहासकार का स्थान ग्रहण करके और वर्णनीय कथा से अपने को पृथक् रखकर अपने वस्तु विधान का क्रमशः उद्घाटन करता है। दूसरे ढंग में वह नायक का आत्मचरित उसके मुँह से अथवा कभी कभी किसी गौण पात्र के मुँह से कहलाता है। तीसरा ढंग वह है जिसमें प्रायः पत्रों द्वारा कथा का उद्घाटन किया जाता है। अधिकतर प्रथम ढंग का ही अनुसरण होता है। इसके अतिरिक्त विन्यास के विचार से भी वस्तु के दो भेद हो जाते हैं। एक में भिन्न भिन्न घटनाओं का एक प्रकार से असम्बन्ध रहता है उनमें न कोई किसी के आश्रित रहती है और न कोई किसी का परिणाम होती है। उनको एक सूत्र में पिरोनेवाला नायक होता है। दूसरे में घटनाएँ आपस में एक दूसरी से नथी रहती हैं।

घटनाएँ और व्यापार कुछ मनुष्यों के आश्रित रहते हैं। ये मनुष्य ही उपन्यास में 'पात्र' कहलाते हैं। पात्रों के विषय में यह जान लेना आवश्यक है कि वे वास्तविकता के परिधान से वेष्टित करके उपस्थित किए जाय, अन्यथा उपन्यास का कुछ भी महत्त्व नहीं रह जायगा। पात्रों के चरित्र पर उपन्यासकार का विशेष ध्यान रहे। वे उत्तरोत्तर अपने चरित्र का विकास करें। उनके पूर्ण चरित्र का परिज्ञान पाठक को एक ही स्थल पर न हो जाय। चरित्र-चित्रण में प्रायः दो साधनों का अवलम्बन लिया जाता है। एक को विश्लेषात्मक या साक्षात और दूसरे को अभिनयात्मक या परोक्ष कहते हैं। पहले में उपन्यासकार स्वयं पात्र का चरित्र-चित्रण अपने शब्दों में करता है। दूसरे में पात्र के अपने कथन और व्यापार से तथा

उसके सम्बन्ध में दूसरे पात्रों की टीका-टिप्पणी और सम्मति से चरित्र-चित्रण किया जाता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि दूसरा ढंग उपन्यास के महत्व में अधिक वृद्धि करता है।

पात्र आपस में कुछ वार्तालाप करते हैं। यह वार्तालाप ही 'कथोपकथन' कहलाता है। कथोपकथन का उद्देश्य वस्तु का विकास करना और पात्रों के चरित्र-चित्रण में योग देना है। अतएव ऐसा होना चाहिए। जिससे कथा का प्रभाव आगे बढ़े और साथ ही पात्रों की व्यक्तिगत विशेषताओं पर भी प्रकाश पड़ता चले।

उपन्यास में वर्णित घटनाएँ एवं व्यापार किसी देश विशेष तथा किसी समय विशेष से सम्बन्धित होते हैं। इसी को उपन्यास में 'देशकाल' कहा जाता है। देशकाल का पालन उपन्यास में भली भाँति होना चाहिए। जिस काल अथवा देश की घटनाओं और समाज का चित्र उपन्यास में खींचा गया हो उसी काल अथवा देश की रीति रिवाज, आचार-विचार, रहन-सहन और परिस्थिति आदि का ठीक ठीक चित्रण होना चाहिए, अन्यथा उपन्यास अस्वभाविक होने के कारण किसी काम का न रह जायगा।

उपन्यासकार का कुछ–न–कुछ उद्देश्य उपन्यास की रचना में अवश्य अन्तर्निहित रहता है। वह मानव-जीवन-सम्बन्धी अपने विचारों को परोक्ष अथवा अपरोक्ष रूप में प्रकट करता ही है। वह जीवन के किसी-न-किसी अङ्ग-सम्बन्धी सिद्धान्त का प्रतिपादन अपनी रचना में करता

ही है। कुछ लोगों का कथन है कि उपन्यास में जीवन के सिद्धान्तों को स्थान नहीं मिलना चाहिए। उपन्यास का उद्देश्य तो खाली समय मे जी वहलाना मात्र है। इसके अतिरिक्त उसका कोई दूसरा उद्देश्य नहीं। पर यह कथन भ्रमपूर्ण है काव्य और मानव-जीवन का घनिष्ट सम्बन्ध है। जो काव्य मानव-जीवन की उपेक्षा करता हुआ चलता है उसका कुछ भी महत्व नहीं। उसके द्वारा 'रागात्मक सम्बन्ध' की रक्षा असम्भव है। अतः एक सफल उपन्यास में नैतिक सिद्धान्तों का होना सर्वथा वांछनीय है। हाँ, वे अपरोक्ष रूप से उसमें विद्यमान रहें, ओत-प्रोत रहें।

अब 'शैली' को लीजिए। शैली से अभिप्राय उस रचना-चमत्कार से है जिसके द्वारा उपन्यासकार अपनी कृति को सुन्दर एवं मनोमुग्धकारी बनाता है। शैली के विषय में कोई नियम निर्धारित नहीं किए जा सकते। 'Style is the man himself' के अनुसार शैली व्यक्ति का स्वरूप ही है। हाँ, इस वात का ध्यान अवश्य रक्खा जाय कि शैली द्वारा अधिक से अधिक प्रभाव डाला जा सके।

उपन्यास और नाटक में यह भेद है कि नाटक दृश्य-काव्य है और उपन्यास श्रव्य-काव्य। नाटक की रचना रंग मंच पर अभिनय के लिए होती है और उपन्यास की पढ़ने के लिए। यद्यपि नाटक का पठन भी किया जाता है, तथापि वह अपना पूर्ण प्रभाव अभिनय द्वारा ही डाल सकता है। अभिनय नाट्यकला का प्राण

है। उपन्यास को एक अँग्रेजी विद्वान् ने 'pocket theatre' अर्थात् 'जेबी रंग मंच' कहा है। वस्तुतः नाटक और उपन्यास में रंग मंच के अतिरिक्त कोई प्रधान विभेद नहीं है।

पर उपन्यास और आख्यायिका में कई बातों में भेद है। आख्यायिका में जीवन के किसी एक अंग का चित्रण संक्षिप्त रूप से किया जाता है। पर उपन्यास में जीवन का पूर्ण चित्र विस्तृत रूप से खींचा जाता है। आख्यायिका एक छोटा-सा गद्य-कथानक होता है जो एक ही बैठक में पढ़ा जा सके, पर उपन्यास आख्यायिका से बहुत बड़ा होता है। आख्यायिका में चरित्र-चित्रण के विकास का अभाव सा रहता है। उसके संकुचित क्षेत्र में चरित्र-चित्रण के लिए स्थान ही कहाँ ? पर उपन्यास में चरित्र-चित्रण का महत्त्वपूर्ण स्थान है। उसके बिना उपन्यास का कुछ भी मूल्य नहीं। प्रत्येक विषय पर आख्यायिका लिखी जा सकती है। पर प्रत्येक विषय पर उपन्यास नहीं लिखा जा सकता। उसके लिए मर्मस्पर्शी वस्तु चाहिए। आख्यायिका के लिए उसकी आवश्यकता नहीं।

आजकल हिंदी-साहित्य में आख्यायिकाओं की संख्या द्रुतगति से बढ़ रही है। मासिक पत्र-पत्रिकाओं में इनकी खूब धूम रहती है। इनके बढ़ते हुए प्रचार को देखकर कतिपय लोगों की तो यह धारणा हो चली है कि कुछ दिनों में आख्यायिकाएँ उपन्यासों का स्थान हड़प लेंगी, क्योंकि वे अधिक लोक-प्रिय होती जा रही हैं। किन्तु यह सम्भव नहीं है। इसमें सन्देह नहीं कि उपन्यासों

की अपेक्षा आख्यायिकाएँ अधिक मनोरंजन करती हैं। पर उपन्यासों की अपनी उपयोगिता है। आख्यायिकाएँ उनका कार्य करने में असमर्थ हैं। जब तक जीवन की जटिलताएँ रहेंगी और जब तक लोगों में सूक्ष्म से भी सूक्ष्म बातें जानने की रुचि रहेगी, तब तक उपन्यासों का स्थान आख्यायिकाएँ नहीं ले सकतीं। उपन्यासों द्वारा ही जीवन की जटिल समस्याएँ समझाई जा सकती हैं। उपन्यासों द्वारा ही मानव-प्रकृति का सूक्ष्म विश्लेषण सम्भव है। अतः उपन्यास और आख्यायिका दोनों प्रकार के गद्य-काव्य मानव-समाज के लिए आवश्यक हैं। जब किसी मनुष्य को इच्छा होगी तब वह आख्यायिका की ओर हाथ बढ़ाएगा और जब जीवन की समस्याओं से अवगत होना चाहेगा तब वह उपन्यास का अवलोकन करेगा।

---

## हास्यरस की जीवन में उपयोगिता

(१) प्रस्तावना—घटनाओं का चित्तपर प्रभाव
(२) हास्यरस द्वारा मनोरंजन
(३) हास्यरस द्वारा स्वास्थ्य-लाभ
(४) हास्यरस द्वारा सुधार
 (क) व्यक्तिगत (ख) सामाजिक
(५) हास्यरस के साहित्य की हमारे यहाँ कमी
(६) उपसंहार—हास्यरस के सुरुचिपूर्ण साहित्य के प्रोत्साहन की आवश्यकता

सिनेमा के चित्रपट की भाँति बाह्य जगत की घटनाएँ चित्त पर अंकित होती रहती हैं और उनके विविध प्रभाव

उस पर पड़ते रहते हैं। फल-स्वरूप मानव-प्रकृति में परिवर्तन होता रहता है। कभी हम भूख से छटपटाती हुई गरीब बुढ़िया को देखते हैं तो करुणार्द्र हो जाते हैं। कभी हम निराश्रित अबला को चंगुल में फँसानेवाले दुष्ट को देखते हैं तो क्रोध से भर जाते हैं। कभी हम जंगल में आते हुए सिंह को देखते हैं तो भयभीत हो जाते हैं। कभी हम मल-मूत्र से सने हुए बालक को देखते हैं तो नाक-भौं सिकोड़ने लगते हैं। कभी हम धराशायी भवन के नीचे दबे हुए व्यक्ति को जीवित बाहर निकलता हुआ देखते हैं तो आश्चर्य-सागर में निमग्न हो जाते हैं। कभी हम अमराई में कूकती हुई कोयल की मधुर ध्वनि सुनते हैं तो हमारे मन की कली-कली खिल जाती है। कभी हम फेशनेबिल बाबू को रपटकर गिरते देखते हैं तो खिलखिलाने लगते हैं। इस प्रकार मानव-हृदय सागर को भिन्न-भिन्न परिस्थितियाँ मथकर उसमें भाव-तरंगें उत्पन्न करती रहती हैं।

मानव-जीवन में हास-परिहास का महत्वपूर्ण स्थान है। इससे जीवन में मधुरिमा का संचार होता है। जब हमारी मानसिक वृत्तियों का संकोचन होता है तब हास्य उन्हें स्वस्थता प्रदान करता है। जब हम परिश्रम से उकता जाते हैं तब हँसी-मजाक द्वारा हमारा मन हलका होता है। जब हम दुःख में डूबने लगते हैं तब मित्र हितैषी भाँति-भाँति की युक्तियों से हँसाकर हमारा मनोरंजन करते हैं। यदि हमें हास्य से वंचित कर दिया जाय, यदि हमें जीवन में हँसने के अवसर न प्राप्त हों तो हमारा जीवन भार-स्वरूप हो जाय और उसमें कटुता आ जाय। अतः हास्य-गर्भित साहित्य की जीवन में अत्यन्त उपयोगिता है।

हास्य-रस के कुछ उदाहरण लीजिए और देखिए उनसे हमारे मन पर क्या प्रभाव पड़ता है—

"दोउ भुज पकरि कह्यो, कित, जैहो माखन लेउँ मँगाई।
तेरी सौं मैं नेकु न चाख्यौ, सखा गये सब खाई॥"

(सूरदास)

माखन-चोरी में गिरफ्तार बालकृष्ण का यह उत्तर कितना मनोरंजक है!

"पुनि-पुनि मुनि उकसहिं अकुलाहीं।
देखि दशा हरगन मुसकाहीं॥"

(तुलसीदास)

कामांध नारदजी की यह चेष्टा कितनी हास्यास्पद है!

"पुनि आयुब एहि बिरिआँ काली।
अस कहि मन बिहँसी एक आली॥"

(तुलसीदास)

में सखी ने सीताजी की मीठी चुटकी ली है। शिष्ट हास्य का यह अत्युत्तम उदाहरण है।

"सीटी देकर पास बुलावै।
रुपया ले तो निकट बिठावै॥
ले भागै मोहिं खेलहि खेल।
क्यों सखि सज्जन नहिं सखि रेल॥"

(भारतेन्दु)

इस मुकरी में हास्य का कैसा अच्छा रूप है! इसके अतिरिक्त भारतेन्दुजी का 'चूरन का लटका' बड़ा मनोरंजक है।

"दाढ़ी-नाक थाक माँ मिलिगै बिन दाँतन मुँहु अस पोपलन।
दाढ़ी पर वहि वहि आवत है कवौं तमाखू की फोंकन॥
वारि पाकिगै रीढ़ौ झुकिगै मूढ़ौ सासुर हालन लाग।
हाथ पाँव कछु रहे न आपन केहि के आगे दुख रोवन॥"
(प्रतापनारायण मिश्र)

वृद्धावस्था-सम्बन्धी इन पंक्तियों से कितना मनोरंजन होता है।

कुछ कवियों ने पैरौडी (Parody) द्वारा हास्यरस का वहुत मनोरंजक रूप उपस्थित किया है। एक उदाहरण देखिए—

'आगे चले वहुरि रघुराई।
पीछे लरिकनि धूरि उड़ाई॥"

मनोरंजन के अतिरिक्त हास्य से स्वास्थ्य-सुधार भी होता है। चिकित्सा-शास्त्रवेत्ताओं का मत है कि हँसने से फेंफड़ों का व्यायाम होता है। नित्य कम से कम तीन बार अवश्य खिलखिलाकर हँसना चाहिए। 'Laughing thrice a day keeps the doctor away' के अनुसार प्रतिदिन तीन बार हँसनेवाले को कभी डाक्टर का दरवाजा नहीं खटखटाना पड़ता। मनोवैज्ञानिक दृष्टि से देखा जाय तो विदित होगा कि फेंफड़े के व्यायाम के अतिरिक्त हँसने से, प्रसन्न रहने से, मनुष्य नीरोग रहता है और यदि वह किसी रोग से आक्रान्त हुआ तो उसका रोग आधा रह जाता है। क्यों? मन का प्रभाव शरीर पर पड़ता है, रक्त के श्वेत कीटाणुओं (white corpuscles) पर

पड़ता है। उसकी प्रसन्नता से श्वेत कीटाणुओं की संख्या वृद्धि होती है और वे रोग के कीटाणुओं पर आक्रमण करके उन्हें भक्षण करके, मनुष्य को स्वस्थता प्रदान करते हैं। इसके विपरीत मन की उदासी से श्वेत कीटाणु मरने लगते हैं और उनकी संख्या कम हो जाती है। फिर वे रोग के कीटाणुओं से लोहा नहीं ले सकते। फलतः मनुष्य दिन प्रतिदिन रोग में फँसता जाता है। प्रायः यह देखा गया है कि हँसी-दिल्लगी द्वारा प्रसन्न-चित्त रहनेवाले व्यक्ति हृष्ट-पुष्ट होते हैं। अतः यह आवश्यक है कि मनुष्य हास्यरस की पुस्तकों को पढ़ता हुआ अपने स्वास्थ्य को ठीक रक्खे।

हास्यरस से व्यक्तिगत और सामाजिक दोनों प्रकार के सुधार का सूत्रपात होता है। पहले व्यक्तिगत सुधार को लीजिए। मान लीजिए कोई पुरुष कृपण है। उसे चाहे कितना उपदेश दीजिए, निष्फल होगा। पर यदि कविता में उसका मजाक उड़ाया जाय, उसका खाका खींचा जाय, तो उस पर बहुत प्रभाव पड़ेगा और वह कृपणता छोड़ बैठेगा। देखिए बेनी कवि ने निम्नलिखित पंक्तियों में दयाराम नामक व्यक्ति के दिए हुए आमों का उपहास करके उसकी कृपणता की कैसी खिल्ली उड़ाई है—

चींटी की चलावै को ? मसा के मुख आपु जाय,
स्वास की पवन लागे कोसन भगत है।
ऐनक लगाए मरु-मरु के निहारे जात,
अनु परमानु की समानता खगत है॥
बेनि कवि कहै हाल कहाँ लौं बखान करौं,
मेरी जान ब्रह्म को बिचारि वो सुगत है।

ऐसे आम दीन्हे दयाराम मन मोद करि,
जाके आगे सरसों सुमेर सो लगत है ॥"

भला इन्हें पढ़कर या सुनकर दयाराम पर कोई प्रभाव न पड़ा होगा ?

अब सामाजिक सुधार की ओर आइए । इस कार्य में भी हास्यरस बहुत उपयोगी सिद्ध हुआ है । कुरीतियों तथा सामाजिक जीवन के दोषों के बहिष्कार में उसने बहुत योग दिया है । इसके लिए कहीं-कहीं व्यंग्य को भी सहायता ली गई है । स्व० बदरीनाथ भट्ट ने अपने 'विवाह-विज्ञापन' प्रहसन में विवाह के पीछे दीवानों की खूब हसी की है । उनकी 'चुँगी की उम्मेदवारी' में वोट की भिक्षा का खूब मजाक उड़ाया गया है । अन्नपूर्णानन्दजी की 'मेरी हजामत' में ब्राह्मणों के पेटूपन का कैसा उपहास किया गया है, देखिए—

"दावा बहुत है इलम रियाजी में आपको।
ब्राह्मन का पेट आके जरा नाप लीजिए ॥"

हास्यरस की इतनी उपयोगिता होने पर भी हमारे हिन्दी-साहित्य में उसकी कमी है । यद्यपि यत्र-तत्र उसके दर्शन हो जाते हैं तथापि उसकी मात्रा बहुत कम है । कारण यह है कि जब से हिन्दी-साहित्य का सृजन आरंभ हुआ तब से हमारी जाति परतन्त्रता की बेड़ियों में जकड़ी रही । परतन्त्र जाति को रोने से ही फुरसत नहीं मिलती, क्योंकि उस पर तरह-तरह के अत्याचार होते रहते हैं । फिर भला उसका हँसना कैसा ? अब ईश्वर की कृपा से

हमें स्वतन्त्र वायुमण्डल में सांस लेने का सुअवसर मिला है। परन्तु इस समय भी परिस्थितियाँ हमें दुःखी बनाए हुए हैं। एक ओर शरणार्थियों की दुःखद समस्या है तो दूसरी ओर काश्मीर का जटिल प्रश्न। एक ओर हैदराबाद की विषम परिस्थिति है तो दूसरी ओर कम्यूनिस्टों का उत्पात। किन्तु आशा है कि शीघ्र ही इन सारे बवंडरों पर हमारी राष्ट्र-नौका विजय प्राप्त करेगी।

हास्यरस की जो कुछ सामग्री हमारे साहित्य में उपलब्ध है उसमें अधिकांश सुरुचिपूर्ण नहीं है। आवश्यकता इस बात की है कि हमारे साहित्यकार परिमार्जित तथा उच्च कोटि का हास्यरस जनता के समक्ष प्रस्तुत करें, जिससे उसकी रुचि विकृत न होने पावे। यह हर्ष की बात है कि आजकल के कुछ साहित्य-निर्माता हास्यरस का उत्कृष्ट रूप स्थापित करने लगे हैं। हास्यरस की जीवन में बहुत उपयोगिता है, जैसा कि ऊपर स्पष्ट हो चुका है। अतः उसे प्रोत्साहन मिलना चाहिए। हमारे साहित्यकारों को अपनी रचनाओं में उसे अवश्य स्थान देना चाहिए, जिससे मनोरंजन के साथ-साथ समाज-सुधार की योजना हो सके।

---

## उच्च शिक्षा का जीवन में उपयोग

(१) प्रस्तावना—मानव जीवन का उद्देश्य
(२) उच्च शिक्षा द्वारा उस उद्देश्य की पूर्ति में योग
(क) मानसिक विकास द्वारा (ख) आत्मिक उन्नति द्वारा

( ३ ) उच्च शिक्षा द्वारा जीवन में सरसता का संचार
( ४ ) उच्च शिक्षा द्वारा लोक व्यवहार का ज्ञान
( ५ ) उच्च शिक्षा का सामाजिक जीवन में उपयोग
( ६ ) उच्च शिक्षा से सभ्यता एवं संस्कृति की रक्षा
( ७ ) उच्च शिक्षा और जीविकोपार्जन
( ८ ) उपसंहार—सारांश

मानव-जीवन का उद्देश्य है समाज सेवा करते हुए मोक्ष-प्राप्ति। मनुष्य को इसी साध्य की साधना में संलग्न रहना चाहिए। 'साधन धाम मोक्ष कर द्वारा' के अनुसार तुलसीदासजी शरीर को उपयोगिता ही इसलिए मानते हैं कि इसके द्वारा मनुष्य आवागमन के बन्धन से मुक्त हो सकता है। पर इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए कितने व्यक्ति अग्रसर हैं ? प्रायः सभी भौतिकता के भँवर में फँसे हैं।

पर उच्च शिक्षा इस उद्देश्य की पूर्ति में कहाँ तक सहायता प्रदान करती है, यही हमें देखना है। उच्च शिक्षा से ज्ञान प्रसार होता है। उससे हमारा मानसिक विकास होता है, हमारे मस्तिष्क की शक्तियाँ सशक्त होती हैं, हमारा मस्तिष्क प्रौढ़ता प्राप्त करता है। जीवन में प्रौढ़ मस्तिष्क की कितनी आवश्यकता है, कहने की आवश्यकता नहीं। क्या स्वार्थ, क्या परमार्थ, दोनों की सिद्धि के लिए मस्तिष्क की प्रौढ़ता नितान्त आवश्यक है। विश्व में ज्ञान और विज्ञान की जितनी उन्नति हुई है उसका श्रेय प्रौढ़ मस्तिष्क को ही है। अन्धकार में आलोक का किसने प्रसार किया है ? नए-नए आविष्कार किसकी उत्पत्ति है ? चिकित्सा के नए-नए साधन किसके परिणाम हैं ? यात्रा के सुगम, सुखद

और शीघ्रगामी नए-नए साधन किसके प्रसाद हैं ? मनोरंजन एवं आमोद-प्रमोद के नए-नए साधन किसने जुटाए हैं ? प्रौढ़ मस्तिष्क ने। इस प्रकार मानसिक विकास द्वारा उच्च शिक्षा समाज का पर्याप्त हित करती है। इसके अतिरिक्त मोक्ष-प्राप्ति में भी मानसिक विकास योग देता है, क्योंकि कर्तव्य अकर्तव्य, उचित अनुचित, नीति, अनीति, धर्म अधर्म, का निर्णय निर्मल बुद्धि ही कर सकती है।

उच्च शिक्षा से हमारी आत्मिक उन्नति भी होती है। जब हम साहित्य का अध्ययन करते हैं, तब महान् व्यक्तियों की गाथाओं द्वारा नीति और आचार के भाव हमारे हृदय में प्रविष्ट हो जाते हैं। गोस्वामीजी का 'रामचरितमानस' पढ़कर किसका हृदय परिष्कृत नहीं होता ? भर्तृहरिजी का नीति-शतक और वैराग्य-शतक पढ़कर किसकी आत्मा पवित्र नहीं होती ? भक्त सूर की पीयूष-वाणी से किसके मन का मैल नहीं कटता ? जो कार्य सहस्रों उपदेशक नहीं कर सकते वह साहित्य की एक पुस्तक करने में सफल होती है। आत्म-संस्कार के निमित्त साहित्य से श्रेष्ठतर अन्य कोई साधन नहीं है और मोक्ष-प्राप्ति के हेतु आत्म-संस्कार से श्रेष्ठतर अन्य कोई साधन नहीं है। इसके अतिरिक्त आत्मिक उन्नति मनुष्य को समाज सेवा की ओर भी उन्मुख करती है। जिसकी आत्मा उन्नत है, जिसकी आत्मा उच्च है, उसके हाथ स्वतः दूसरों के दुःख दूर करने के लिए, दूसरों के आँसू पोंछने के लिए, आगे बढ़ते हैं, उसका हृदय स्वतः पीड़ितों की दयनीय दशा देखकर द्रवीभूत हो जाता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि उच्च शिक्षा मानव-जीवन के उद्देश्य की पूर्ति में महत्वपूर्ण योग देती है।

अब हमें देखना है कि उच्च शिक्षा हमारे दैनिक जीवन में कहाँ तक उपयोगी है । उससे हमारे जीवन में सरसता का संचार होता है, हमें समय-समय पर सहायता मिलती है । जीवन में बहुत से ऐसे अवसर आते हैं जब हमारा जी टूट जाता है, शक्तियाँ शिथिल पड़ जाती हैं और चारों ओर अन्धकार ही अन्धकार दिखाई देने लगता है । उन अवसरों पर इस प्रकार की साहित्यिक उक्ति हमें शान्ति दिए बिना नहीं रह सकती—

"हारिए न हिम्मत, बिसारिए न हरि नाम,
जा ही विधि राखैं राम, ताही विधि रहिए ।"

यदि हमें कष्ट भोगना पड़ता है, तो गोस्वामीजी का यह कथन—

"कोउ न काहु दुःख सुख कर दाता ।
निज कृत कर्म भोग सब भ्राता ॥"

हमारे दुःख को हलका कर देता है ।

उच्च शिक्षा हमें लोक-व्यवहार का ज्ञान कराती है । पुस्तकों में लेखकों के सांसारिक अनुभव सुरक्षित रहते हैं । उनके अध्ययन द्वारा हमें युग-युग से संचित अनुभवों का भंडार हाथ लगता है । उन अनुभवों की सहायता से हम विश्व में सफलता-पूर्वक अपना जीवन व्यतीत कर सकते हैं । देखिए गिरधर कविराय की एक कुंडलिया जो लोक-व्यवहार का उपदेश देती है—

रहिए लटपट काटि दिन बरु घामहिं में सोय ।
छाँह न वाकी बैठिए जो तरु पतरो होय ॥
जो तरु पतरो होय एक दिन धोखा दै है ।
जा दिन बहै बयारि टूटि तब जर से जै है ॥

कह गिरधर कविराय छाँह मोटे की गहिए।
पाता सब झरि जाय तऊ छाया में रहिए॥

उच्च शिक्षा हमारे सामाजिक जीवन के लिए भी उपयोगी है। उसी से सामाजिक कुरीतियों, दोषों और रूढ़ियों का खंडन होता है। उसीसे मनुष्य में सामाजिक चेतना उत्पन्न होती है। उसी से मनुष्य समाज के प्रति अपने दायित्व का अनुभव करता है। यह उच्च शिक्षा का ही प्रसाद है कि हम अपने समाज के पददलित अङ्गों—नारी और अछूत—की हीन दशा सुधारने के लिए अग्रसर हो रहे हैं। यह उच्च शिक्षा का ही प्रभाव है कि पं० जवाहरलाल नेहरू आदि नेता समाज-सेवा पर तन-मन से निछावर हो गए हैं। स्व० महात्मा गांधी तथा सुभाषचन्द्र बोस नामक महान् आत्माएँ तो समाज पर बलिदान ही हो गईं।

उच्च शिक्षा से सभ्यता एवं संस्कृति की रक्षा होती है। सभ्यता एवं संस्कृति का भंडार होता है साहित्य और साहित्य से परिचय कराती है उच्च शिक्षा। इस प्रकार उच्च शिक्षा के अभाव में हम अपनी सभ्यता और संस्कृति से परिचित नहीं हो सकते। अतः हम पर अन्य सभ्यता का रंग आसानी से चढ़ सकता है। इसके अतिरिक्त हमें उचित शिष्टाचार भी उच्च शिक्षा ही सिखाती है। प्रायः देखा जाता है कि अशिक्षित और कम शिक्षित लोगों में संस्कृति एवं सभ्यता के अनुकूल शिष्टाचार नहीं मिलता। कहने की आवश्यकता नहीं कि शिष्टाचार, सभ्यता और संस्कृति जीवन में अत्यावश्यक हैं।

प्रश्न उठता है क्या उच्च शिक्षा रोटी की समस्या भी हल करती है ? क्या उच्च शिक्षा जीविकोपार्जन में भी सहायक है ? उच्च शिक्षा पेट की ज्वाला भी शांत करती है ? उत्तर है, भलीभाँति नहीं । हाँ, यदि नौकरी मिल जाय तो बात दूसरी है । उच्च शिक्षा अव्यावहारिक है, व्यावसायिक शिक्षा की तरह व्यावहारिक नहीं, अतः उसे प्राप्त करने के पश्चात् हमारे नवयुवक व्यावहारिक जीवन के अनुपयुक्त हो जाते हैं । वे कोई स्वतन्त्र व्यवसाय नहीं कर सकते । इसका दुष्परिणाम यह होता है कि उनका जीवन मिट्टी में मिल जाता है, उन्हें कोई दो कौड़ी का नहीं पूछता । उत्साह, बुद्धि, ज्ञान साहस और शांति होते हुए भी वे बेचारे हाथ पर हाथ रखकर बैठे रहते हैं, दूसरों के मुँह ताकते रहते हैं । दूर-दूर नौकरी के लिए फिरने पर भी उनमें से अधिकांश को नौकरी नहीं मिल पाती । कितने खेद की बात है कि जो व्यक्ति अपने जीवन का लगभग अर्द्धांश शिक्षा-प्राप्ति में लगा देता है, जो तन, मन और धन सब कुछ विद्यादात्री की सेवा में अर्पण कर देता है, जिसकी सारी शक्तियाँ पढ़ने में लग जाती हैं, जिसका जीवन त्याग और विराग मय होता है, वह पेट भरने के लिए मारा-मारा फिरता है ! कितने ही होनहार नवयुवक उकताकर अपने जीवन का अन्त कर डालते हैं । कितने ही होनहार नवयुवक दूषित शिक्षा पर आँसू बहाते रहते हैं, उसे कोसते रहते हैं । इससे अधिक हृदयविदारक दृश्य और क्या हो सकता है ?

सारांश यह है कि उच्च शिक्षा मानव-जीवन के लिए नितान्त आवश्यक है । यद्यपि उससे जीविका का प्रश्न

भलीभाँति हल नहीं होता, तथापि उससे साहित्य, कला, विज्ञान और शिल्प की उन्नति होती है, जिनकी जीवन में अत्यन्त में उपयोगिता है। 'Man does not live by bread alone' के अनुसार मनुष्य केवल रोटी से ही जीवित नहीं रहता। निस्संदेह रोटी शरीर का पोषण करती है पर मन और आत्मा का नहीं। मन और आत्मा के पोषण के लिए हमें आवश्यकता होती है साहित्य और कला की, जो उच्च शिक्षा के प्रसाद हैं। इसके अतिरिक्त हमारे दैनिक जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति विज्ञान और शिल्प से होती है जिनको प्रदान करनेवाली है उच्च शिक्षा।

---

## संस्कृति और साहित्य

(१) प्रस्तावना—संस्कृति का आशय
(२) वैयक्तिक संस्कृति और साहित्य
  (क) भावों का उद्‌बोधन
  (ख) आचरण का परिष्कार
(३) सामाजिक संस्कृति और साहित्य
  (क) दोषों एवं कुरीतियों का निवारण
  (ख) मर्यादा की रक्षा
(४) साहित्य और संस्कृति का अन्योन्याश्रय सम्बन्ध
(५) उपसंहार—सारांश

संस्कृति से आशय मन, वचन और कर्म की शुद्धता है। जिस जाति या समाज में मनुष्यों के हृदय परिष्कृत होंगे, उनके आचरण में शिष्टता पाई जायगी, वह जाति या

समाज संस्कृत कहा जायगा। इसी प्रकार जिस व्यक्ति के आचार-विचार पवित्र होंगे, जिसकी वाणी मधुर तथा शीतल होगी, जिसका हृदय भावुक होगा, उसमें संस्कृति के दर्शन होंगे। बुद्धि का विकास संस्कृति का लक्षण नहीं है, जैसा कि कुछ लोग समझते हैं। क्या ऐसा व्यक्ति जिसका मस्तिष्क पर्याप्त विकसित है, पर जो किसी दुखिया की दयनीय दशा देखकर नहीं पिघलता, संस्कृति पूर्ण कहा जायगा? क्या ऐसा व्यक्ति जो खूब बुद्धिमान है, पर किसी असहाय अबला पर अत्याचार होते देखकर उसकी रक्षा के लिए हाथ नहीं बढ़ाता, संस्कृति पूर्ण कहा जायगा? क्या ऐसा व्यक्ति जो बहुत पढ़ा-लिखा है, पर नीति और मर्यादा-रहित जीवन व्यतीत करता है, संस्कृति पूर्ण कहा जायगा? कदापि नहीं।

अब हमें देखना है कि साहित्य कहाँ तक संस्कृति में योग देता है, कहाँ तक उसकी रक्षा करता है। पहले वैयक्तिक संस्कृति को लीजिए। मनुष्य के भावों के उद्‌बोधन के लिए साहित्य की नितांत आवश्यकता है। मानव-जीवन की मार्मिक दशाओं का दिग्दर्शन कराकर साहित्य हृदय के भावों को जीवित रखता है, उन पर सान चढ़ाता है। मनुष्य का कार्यक्षेत्र जटिल एवं विस्तीर्ण होने के कारण उसे सदैव कार्य में व्यस्त रहना पड़ता है। वह दिनभर पेट की समस्या हल करने के हेतु कुछ-न-कुछ करता ही रहता है। किसी श्रमजीवी को देखिए। वह प्रातःकाल से सायङ्काल तक पसीने में तर इधर से उधर बोझा ढोता हुआ अथवा खटखट करती हुई मशीन पर काम करता हुआ दिखाई देगा। किसी कृषक को देखिए।

वह सूर्योदय से सूर्यास्त तक अपने प्राणाधार खेत पर काम करता हुआ दिखाई पड़ेगा। एक दुकानदार को देखिए। वह दिन भर ग्राहकों से उलझता रहता है। इस प्रकार का व्यस्त और थकानमय जीवन व्यतीत करने से मनुष्य का हृदय संकुचित हो जाता है। उसमें ऐसे कई भावों की मृत्यु हो जाती है जिनकी दैनिक जीवन में कोई आवश्यकता नहीं पड़ती। आवश्यकता पड़ने पर फिर वे जीवित नहीं होते। यही कारण है कि हल जोतते समय बैलों की पीठ पर डंडा बरसाने में किसान तनिक भी नहीं हिचकिचाता और अंधी तथा भूखी बुढ़िया की याचना-सम्बन्धी विनय सुनकर दुकानदार टस से मस नहीं होता। हृदय के भिन्न-भिन्न भावों की रक्षा होती है साहित्य द्वारा। वह जीवन में घटित होने वाली घटनाओं का, जिनमें विविध भावों के उद्बोधन की सामग्री होती है, आश्रय लेकर मानव-हृदय को सजीव रखता है। उसके द्वारा भावों का व्यायाम होता रहता है। कोई कितना ही कार्य-भार से दबा हुआ क्यों न हो, यदि वह साहित्य से अपना सम्बन्ध रखता है तो सदैव सहृदय बना रहेगा। उसके हृदय में सभी भाव जीवित रहेंगे और आवश्यकतानुसार समय पर प्रकट भी हो जायँगे। वास्तव में मनुष्य की मनुष्यता को सुरक्षित रखने वाली वस्तु है साहित्य। एक उदाहरण और देखिए कि उससें भाव-उद्बोधन की कैसी शक्ति है—

"श्वानों को मिलता दूध-वस्त्र भूखे बालक चिल्लाते हैं।
माँ की हड्डी-से चिपक ठिठुर जाड़ों की रात बिताते हैं॥
युवती के लज्जा-वसन बेंच जब ब्याज चुकाये जाते हैं।
मालिक जब तेल फुलेलों पर पानी सा द्रव्य बहाते हैं॥"

साहित्य द्वारा आचरण का भी सुधार होता है। साहित्यकार अपनी रचना में मानव-जीवन का चित्र उपस्थित करके उत्तम आचरण की शिक्षा देता है, सदाचार का पाठ पढ़ाता है। उदाहरणार्थ गोस्वामी तुलसीदास ने अपनी कविता में भगवान राम का चरित्र उद्‌घाटित करके सर्व-साधारण के समक्ष आचरण का भव्य रूप प्रस्तुत किया है, जिससे कितने ही डूबने वाले बच गए, कितने ही कुमार्ग-गामी सुधर गए, कितने ही पतित उत्थित हो गए। कुछ पंक्तियाँ देखिए—

सिला साप-संताप-बिगत भइ परसत पावन पाउ।
दई सुमति सो न हेरि हरष हिय, चरन छुए पछिताउ ॥
भवधनु भंजि निदरि भूपति भृगुनाथ खाइ गए ताउ।
छमि अपराध छमाइ पाँइ परि, इतौ न अनत समाउ ॥
कह्यो राज,बन दियो नारि बस, गरि गलानि गयो राउ।
ता कुमातु को मन जोगवत ज्यों निज तनु मरमु कुघाउ ॥
कपि सेवा बस भए कनौड़े, कह्यौ पवनसुत आउ।
देबे को न कछू रिनियाँ हौं, धनिक तू पत्र लिखाउ ॥
अपनाए सुग्रीव बिभीषन, तिन न तज्यो छल-छाउ।
भरतसभा सनमानि सराहत होत न हृदय अघाउ ॥
निज करुना करतूति भगत पर चपत चलत चरचाउ।
सकृत प्रनाम प्रनत-जस बरनत सुनत कहत फिरि गाउ ॥

भला रामचन्द्रजी का ऐसा आदर्श चरित्र कहाँ तक आचरण पर प्रभाव न डालेगा ?

अब सामाजिक संस्कृति की ओर आइए। साहित्य द्वारा समाज का संस्कार होता है। साहित्यकार समाज के दोषों एवं कुरीतियों का अपनी रचना में उदघाटन

करता है, मनुष्यों को उन दोषों और कुरीतियों के निवारण के लिए उत्तेजित करता है। मान लीजिए विधवा-विवाह-निषेध का उसे विरोध करना है। वह इस कुप्रथा का खंडन करके जनता में इसके प्रति द्वेष भाव उत्पन्न करेगा। इस प्रकार समाज का सुधार करता हुआ साहित्यकार जन-साधारण का सदैव हित-साधन करता रहता है। कुछ उदाहरण देखिए—

"विधवा व्याह निषेध कियो विभिचार प्रचारयो।
रोकि विलायत गमन कूप मंडूक बनायो।।"

इस उक्ति में विधवा-विवाह-निषेध और विलायत-यात्रा-निषेध के दुष्परिणाम दिखाए गए हैं।

"नर कृत शास्त्रों के सब बन्धन
हैं नारी ही को लेकर,
अपने लिए सभी सुविधाएँ
पहले ही कर बैठे नर।"

इस उक्ति में नारी की हीनावस्था नामक सामाजिक दोष का चित्र अंकित हुआ है।

साहित्य सामाजिक मर्यादा की रक्षा करता है। प्राचीन समय से पूर्वजों ने जो मर्यादा बाँध रक्खी है उसीके अनुसार वह समाज का पथ-प्रदर्शन करता है। जैसे, वर्णाश्रम धर्म की प्रतिष्ठा हिन्दू-समाज की एक मर्यादा है। संस्कृत एवं हिन्दी साहित्य में सर्वत्र इसकी रक्षा हुई है। हमारे यहाँ शिष्य के लिए गुरु पूज्य माना जाता है। यहाँ तक कि हिन्दू-मर्यादा के अनुसार उसका स्थान ईश्वर से भी ऊँचा है। कबीरजी ने इस मर्यादा की रक्षा करते हुए कहा है—

"गुरु गोविंद दोऊ खड़े काके लागूँ पाय।
बलिहारी वा गुरु की जिन गोविंद दिए मिलाय ॥"

गोस्वामीजी ने इस मर्यादा का उल्लंघन करने वाले काक-भुशुण्ड को कैसा दंड दिलाया है, यह उसी के शब्दों में देखिए—

"एक बार हरमंदिर जपत रहेउँ सिव-नाम।
गुरु आएउ अभिमान तें उठि नहिं कीन्ह प्रनाम ॥
गुरु दयालु नहिं कछु कहेउ उर न रोष लवलेस।
अति अघ गुरु अपमानता सहि नहिं सके महेस ॥"
"मंदिर माँझ भई नभ-बानी। रे हतभाग्य अग्य अभिमानी ॥
जद्यपि तव गुरु के नहिं क्रोधा। अति कृपालु उर सम्यक बोधा ॥
तदपि साप हठि देइहउँ तोहीं। नीति-विरोध सुहाइ न मोहीं ॥
जौं नहिं दंड करौं सठ तोरा। भ्रष्ट होइ स्रुति-मारग मोरा ॥"

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि साहित्य संस्कृति में महत्वपूर्ण योग देता है, उसकी रक्षा करता है। वह उसको प्रभावित भी करता है, उसे अपने रंग में रँगता है। संस्कृति भी साहित्य को प्रभावित करती है। जिस समाज में साहित्यकार उत्पन्न होता है उसकी संस्कृति की छाप उस पर पड़ती है, उसकी संस्कृति उसकी रग-रग में बिधी रहती है, उसकी संस्कृति उसमें ओत-प्रोत होती है। अतः उसकी रचनाओं में उस संस्कृति का रूप प्रकट हुए विना नहीं रह सकता। वह उसके प्रभाव से नहीं बच सकता। हाँ, वह अपनी प्रतिभा के बल से उसके दोषों से बच सकता है और उनके बहिष्कार की योजना भी अपनी कृतियों द्वारा कर सकता है। वास्तव में संस्कृति और साहित्य दोनों में अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है।

सारांश यह है कि संस्कृति और साहित्य दोनों मिल कर समाज का हित-साधन करते हैं प्रत्येक की समाज को आवश्यकता है। संस्कृति बिना समाज असभ्य होता है। जिस समाज में शिष्टाचार नहीं, जिस समाज में आचार-विचार नहीं, जिस समाज में शिष्टता नहीं, जिस समाज की रहन-सहन जंगलियों की सी है, उसका अस्तित्व ही व्यर्थ है। उसी प्रकार साहित्य बिना समाज असभ्य होता है। उसके प्रत्येक व्यक्ति को भर्तृहरिजी पशु तुल्य समझते हैं। देखिए—

"साहित्य संगीत कला विहीनः
साक्षात पशुः पुच्छविषाण हीनः"

---

## स्त्रियों की उच्च शिक्षा और भारतीय गार्हस्थ्य जीवन एवं संस्कृति

(१) प्रस्तावना—पाश्चात्य सभ्यता का भारत पर प्रभाव
(२) स्त्रियों की उच्च शिक्षा का रूप और उसकी अनुपयुक्तता
(३) स्त्रियों की उच्च शिक्षा और भारतीय गार्हस्थ्य जीवन
 (क) उसका गार्हस्थ्य जीवन के अनुपयुक्त होना
 (ख) उसके द्वारा स्त्रियों में घरेलू काम-काज से घृणा पैदा होना
 (ग) उसके द्वारा स्त्री-सुलभ भावों की हानि
(४) स्त्रियों की उच्च शिक्षा और भारतीय संस्कृति
 (क) आचार भ्रष्टता
 (ख) फैशन की गुलामी
 (ग) दिखावटीपन
(५) उपसंहार—सारांश

के रखने से व्यय में अभिवृद्धि होती है। उनके सम्पर्क एवं संगति का कुप्रभाव बालक-बालिकाओं पर पड़ता है, क्यों कि उनमें शिक्षा, सभ्यता, संस्कृति, शिष्टाचार तथा सच्चरित्रता का प्रायः अभाव होता है। उनमें अधिकतर चोरी की लत पाई जाती है। वे अवसर पाने पर स्वयं घर का सामान चुराते रहते हैं और कभी-कभी अन्य साथियों द्वारा घर को कुड़की करा देते हैं। इस प्रकार घर का चौपट तो होता ही है शारीरिक परिश्रम न करने से गृहणियों का स्वास्थ्य भी बिगड़ जाता है और वे अनेक रोगों से आक्रान्त हो जाती हैं। यह है भारतीय नारियों की वर्तमान दशा। प्राचीन काल में यह दशा न थी। राजा-महाराजाओं की स्त्रियाँ भी अपने हाथों से अपने घर के काम-काज करती थीं। देखिए प्रातः स्मरणीय भगवान रामचन्द्रजी की पत्नी सीताजी के गार्हस्थ्य जीवन का एक चित्र——

"निज कर गृह परिचरजा करई।
रामचन्द्र सुआय अनुसरई॥"

कहाँ हमारा वह प्राचीन आदर्श और कहाँ पाश्चात्य सभ्यता का यह निकृष्ट प्रभाव।

उच्च शिक्षा से स्त्री-सुलभ वृत्तियों को हानि पहुँचती है। अधिक मानसिक व्यायाम से उन पर आघात होता है और वे मरने लगती हैं। एक उच्च शिक्षित नारी को देखिए। उसमें न वैसी हृदय की आर्द्रता मिलेगी, न वैसी स्निग्धता मिलेगी, न वैसी पर दुःख कातरता मिलेगी, न वैसी कोमलता मिलेगी, न वैसी दयालुता मिलेगी, न वैसी स्नेह-मधुरिमा मिलेगी जैसी एक साधारण नारी में। वह

कुछ-कुछ पुरुषोचित भावों को ग्रहण करती हुई मिलेगी। कहने की आवश्यकता नहीं कि गार्हस्थ्य जीवन में स्त्री-सुलभ वृत्तियों की कितनी आवश्यकता है। सन्तान का लालन-पालन तो पूर्णतया उन्हीं पर निर्भर है।

स्त्रियों की उच्च-शिक्षा से भारतीय संस्कृति को भारी धक्का लगा है। आजकल युवकों तथा युवतियों के अध्ययन की व्यवस्था प्रायः एक ही कालेज में की जाती है। उनके लिए पृथक्-पृथक् शिक्षालय बहुत कम स्थापित हुए हैं। इस व्यवस्था से आचार-भ्रष्टता फैल रही है। १० वर्ष की आयु तक सह-शिक्षा प्रदान करना बुरा नहीं है। किन्तु दाम्पत्य भाव के उदय होने पर इस प्रकार की शिक्षा-व्यवस्था वर्जनीय है, क्योंकि इससे व्यभिचार को उत्तेजना मिलती है। युवावस्था में बुद्धि रागों से आक्रान्त रहती है। अतः युवकों तथा युवतियों का एक साथ रहकर अपनी रक्षा करना दुर्लभ है। प्रायः उनका पतन हो ही जाता है। प्रलोभनमय वातावरण में अपनी रक्षा करना मनुष्य के लिए टेढ़ी खीर है

"काजर की कोठरी में कैसो हू सयानो जाय,
एक लीक काजर की लागि है पै लागि है।"

हमारी संस्कृति के अनुसार अविवाहित स्त्री तथा पुरुष का सम्बन्ध अक्षम्य है। हमारे यहाँ स्वप्न में भी स्त्री के लिए परपुरुष का और पुरुष के लिए पर स्त्री का निहारना हेय समझा जाता है। रामचन्द्रजी स्वयं इस आदर्श का प्रतिपादन करते हुए कहते हैं—

"मोहि अतिशय प्रतीति मन केरी।
जेहि सपनेहु परनारि न हेरी॥"

वर्तमान उच्च शिक्षा-प्राप्त स्त्रियों में फैशन की गुलामी बहुत देखी जाती है। बाह्य सजावट की वस्तुओं में रुपये उड़ाना उन्हें नहीं अखरता। क्रीम, पाउडर, सेंट, सुगंधित तेल, लिपस्टिक, नेल-कलर, कपोल-लाली, रिस्टवाच, तथा तरह-तरह की रङ्ग-बिरङ्गी साड़ियों द्वारा दिन भर शरीर की टीमटाम में संलग्न रहना उन्हें प्रिय है। वे सदैव स्वच्छन्द विहारिणी तितली की भाँति सुसज्जित रहना चाहती है, सादगी प्रिय भारतीय ललना की भाँति नहीं। वे सदैव नुमाइशी पुतली बनी रहना चाहती है, गृह-कार्य में संलग्न गृह-देवी नहीं। वे सदैव अतीन्द्रिय जगत की परी बनी रहना चाहती है, इस लोक की गृहिणी नहीं। वे सदैव शृङ्गार के कल्पना-क्षेत्र में विचरण करना चाहती है, जीवन की विषमताओं से पूर्ण गृहस्थाश्रम में नहीं। यहाँ तक कि कुछ तो वैवाहिक बन्धन से ही अपने को मुक्त रखती हैं। यह भारतीय संस्कृति के विरुद्ध है। क्योंकि उसके अनुसार विवाह एक धार्मिक संस्कार है। 'सादा जीवन, उच्च विचार' भारतीय संस्कृति का मूल मन्त्र है। पर भारतीय स्त्रियाँ विदेशी साँचे में ढलकर इसकी अवहेलना कर रही हैं और चटक-मटक तथा तड़क-भड़क के पीछे बुरी तरह पड़ी हैं। आकर्षक वेश-भूषा ही उनके जीवन का लक्ष्य हो गया है।

उच्च शिक्षा पाकर हमारे यहाँ की स्त्रियों में दिखावटीपन भी आ जाता है। यह भी पाश्चात्य प्रभाव है। दूसरों के

समक्ष अपने को बढ़ा-चढ़ाकर प्रस्तुत करना, अपने को उच्च प्रकट करना, अपना ठाट-बाट प्रदर्शित करना, अपनी शान-शौकत दिखाना उन्हें अधिक रुचता है। भले ही घर के अन्दर पहिनने को फटे-पुराने वस्त्र हों; पर बाहर के लिए बढ़िया-बढ़िया साड़ियाँ चाहिएँ। भले ही घर में खाने को रूखा-सूखा भोजन मिले; पर बाहर के लिए मिष्टान्न-पक्वान्न चाहिएँ। इस प्रकार अपनी वास्तविक स्थिति छिपाने की प्रवृत्ति उनमें बहुत देखी जाती है। इसके प्रतिकूल आन्तरिक तथा बाह्य साम्य भारतीय संस्कृति का प्रधान लक्षण है।

सारांश यह है कि वर्तमान उच्च शिक्षा भारतीय नारियों के लिए हितकर नहीं है वह न भारतीय संस्कृति की रक्षा करती है और न नारी-जाति को गार्हस्थ्य जीवन के लिए तैयार करती है। हमारे देश की स्त्रियों को आवश्यकता है ऐसी उच्च शिक्षा की जो उन्हें अपने कर्तव्य-पथ का ज्ञान कराए, जो उन्हें गृहस्थाश्रम के लिए तैयार करे, जो उन्हें गृह-लक्ष्मी बनने में सहायता प्रदान करे, जो उन्हें फैशन की दासता तथा दिखावटीपन मुक्त करके जीवन की आन्तरिकता की ओर उन्मुख करे, जो उनके आचरण की रक्षा करे, जो उनकी स्वाभाविक वृत्तियों का विकास करे, जो उन्हें 'सादा जीवन, उच्च विचार' का पाठ पढ़ावे। ऐसी उच्च शिक्षा भारतीय नारियों का, नहीं-नहीं समस्त भारतीय राष्ट्र का कल्याण करेगी।

---

# कविता के अपेक्षित साधन

( १ ) प्रस्तावना—कविता का लक्षण
( २ ) कविता के अपेक्षित साधन
( क ) भाव
( ख ) कल्पना
( ग ) मानव-जीवन
( घ ) प्रकृति
( ङ ) भाषा
( च ) छन्द
( ३ ) उपसंहार—सारांश

कविता क्या है ? इस प्रश्न का उत्तर आचार्यों ने पृथक्-पृथक् दिया है। कोई अलंकार को कविता मानते हैं तो कोई विशिष्ट पद-रचना को। कोई उक्ति के अनूठेपन को कविता कहते हैं तो कोई रमणीय अर्थपूर्ण वाक्य को। इन सबके उत्तर भ्रमपूर्ण हैं। वास्तव में कविता वह साधन है जिसके द्वारा शेष सृष्टि के साथ मनुष्य के रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा और उसका निर्वाह होता है। दूसरे शब्दों में हम यों कह सकते हैं कि सृष्टि के नाना रूपों के साथ मनुष्य के हृदय का सामंजस्य स्थापित करना ही कविता का लक्ष्य है। मानव-हृदय अनेक भावों का का भंडार है। अतः भावों के प्रतिपादन द्वारा ही कविता अपने लक्ष्य तक पहुँच सकती है, सृष्टि के साथ मनुष्य-हृदय का सम्बन्ध स्थापित रख सकती है।

यों तो भाव अनेक हैं, किन्तु नौ प्रधान हैं—रति

(प्रेम), शोक, क्रोध, उत्साह, हास्य, भय, घृणा, आश्चर्य और विरक्ति। ये स्थायी भाव कहलाते हैं, क्योंकि इनको अन्य भाव दबा नहीं सकते और ये चिरकाल तक रह-कर हृदय को तन्मय कर देते हैं। पाठक या श्रोता को रसमग्न करने के लिए कविता में इनका प्रयोग होता है; उसे प्रभावित करने के लिए कविता में ये प्रयुक्त होते हैं। मनुष्य को कार्य में प्रवृत्त करानेवाली वृत्ति हृदय में रहती है। मस्तिष्क द्वारा किसी कार्य के गुण-दोषों की विवेचना करके हम उसमें संलग्न अथवा उससे विरत नहीं होते। कोई कार्य कितना ही लाभदायक क्यों न हो, यदि उसमें हमारे हृदय का योग नहीं है, यदि वह हमें अच्छा नहीं लगता, यदि वह हमारी रुचि के अनुकूल नहीं है, तो हम उसकी ओर हाथ नहीं बढ़ाएँगे। भावों को कविता के प्राण समझिए। बिना इनके वह निर्जीव, नीरस तथा निष्फल है, सच पूछिए तो वह कविता ही नहीं है, तुक-बन्दी मात्र है। देखिए निम्नांकित एक उदाहरण जिसमें भाव-व्यंजना के कारण कविता कितनी सजीव, कितनी हृदयस्पर्शी, कितनी प्रभावोत्पादक हो गई है—

'पर, शिशु का क्या हाल सीख पाया न अभी जो आँसू पीना ?
चूस-चूस सूखा-स्तन माँ का सो जाता रो विलप नगीना ॥
विवश देखती माँ अँचल से नन्हीं जान तड़प उड़ जाती।
अपना रक्त पिला देती यदि फटती आज वज्र की छाती ॥

अथवा

"ऊधो इतनी कहियो जाय।
अति कृशगात भई हैं तुम बिनु बहुत दुखारी गाय ॥
जल-समूह बरसत अँखियन तें हूँकति लीन्हें नावँ।
जहाँ जहाँ गोदो हन करते हूँढति सोइ-सोइ ठावँ ॥"

पर यह सजीवता, यह हृदय-स्पर्शिता, यह प्रभावोत्पादकता संभव नहीं थी, यदि भाव कल्पना की सहायता न लेता। कल्पना द्वारा ही घटना की अवतारणा की जाती है, जिससे पाठक या श्रोता के नेत्रों के सम्मुख चित्र उपस्थित हो सके। यद्यपि भाव कल्पना की सहायता बिना भी प्रभाव डालता है, तथापि वह उतना स्थायी एवं मर्मस्पर्शी नहीं होता। पूर्ण तथा मार्मिक प्रभाव डालने के लिए, तल्लीन करने के लिए, रसमग्न करने के लिए, यह आवश्यक है कि कविता में भाव और कल्पना दोनों का प्रयोग हो। रस की उत्पत्ति में विभाव और अनुभावों की सृष्टि कल्पना द्वारा ही होती है। मान लीजिए भयानक रस की उद्‌भावना करनी है। कल्पना द्वारा किसी घटना का आरोप करना पड़ेगा। जैसे—रात्रि का समय है। निर्जन पथ पर एक मनुष्य जा रहा है। वह यकायक अपने पैरों के पास रेंगते हुए एक सर्प को देखता है। सर्प को देखते ही वह चीखकर भागता है। यहाँ सर्प, रात्रि का समय और निर्जनता विभाव हैं। मनुष्य का भागना अनुभाव है। रस के शेष अंग स्थायी भाव और संचारी भाव तो भाव ही हैं।

केवल कल्पना द्वारा कविता की सृष्टि नहीं हो सकती। कलावाद के पुजारियों की यह धारणा कि अनूठी उक्ति ही कविता है, भ्रमपूर्ण है। वह कविता कविता नहीं है जिसमें केवल कल्पना ही कल्पना हो, जिसमें केवल आकाश में ही उड़ान लगाई गई हो। उसे हम सूक्ति कह सकते हैं। उसको सुनकर अथवा पढ़कर दूर की सूझ के कारण, उक्ति के अनूठेपन के कारण, हम

वाह्-वाह् कर सकते हैं, खिलखिला सकते हैं; पर भाव-सागर में निमग्न नहीं हो सकते। केशवदासजी का निम्नांकित सोरठा कविता नहीं है, सूक्ति है—

"चढ़यो गगन-तरु धाइ, दिनकर-बानर अरुण मुख।
कीन्हों झुकि झहराइ, सकल तारका कुसुम बिन॥"

कविता में अलंकार-योजना कल्पना द्वारा की जाती है। प्रस्तुत के लिए अप्रस्तुत तथा उपमेय के लिए उपमान कल्पना का काम है। अलंकारों से कविता में रमणीयता का समावेश हो जाता है। आचार्य दंडी ने कहा है—

"काव्यशोभाकरान्धर्मानलङ्कारान्प्रचक्षते।"

अर्थात् काव्य की शोभा करनेवाले धर्म अलंकार कहलाते हैं।

एक उदाहरण लीजिए और देखिए किस प्रकार से कविता सुन्दर हो गई है—

"मन अगहुँड़ तनु पुलक सिथिल भयो,
नलिन—नयन भरे नीर।
गड़त गोड़ मानो सकुच पंक महँ,
कढ़त प्रेम—बल धीर॥"

यहाँ संकोच और प्रेम दो भावों का समन्वय हुआ है। कवि ने कल्पना के योग से उत्प्रेक्षा अलंकार की योजना करके 'गड़त गोड़ मानो सकुच पंक महँ' कहा है। भरतजी के पैर संकोच के कारण आगे नहीं पड़ते मानो कीचड़ में गड़ रहे हों। इस उक्ति में कितनी सुन्दरता है, कितनी स्वाभाविकता है! सचमुच संकोचाधिक्य में आगे बढ़ने में

पैरों की ठीक वही दशा होती है जो कीचड़ में फँसे हुए व्यक्ति के पैरों की। कवि की इस उत्प्रेक्षा ने संकोच के भाव को उत्कर्षता प्रदान करके कविता को अधिक सुन्दर बना दिया है।

भाव तथा कल्पना के अतिरिक्त कविता का अपेक्षित साधन मानव-जीवन है। बिना इसकी विवेचना के, बिना इसके प्रतिपादन के, सृष्टि के साथ मनुष्य के रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा नहीं हो सकती। इसके विविध पहलुओं, विविध दशाओं, का प्रतिपादन करती हुई कविता मनुष्य-समाज के प्रति सहानुभूति का द्वार खोलती है। इसकी मार्मिक-परिस्थितियों का दिग्दर्शन कराती हुई कविता मनुष्य के भावों को जीवित रखती है। कोई कितना ही कार्यभार से क्यों न दबा रहता हो, यदि वह कविता से सम्बन्ध रक्खेगा तो सर्वदा सहृदय बना रहेगा। उसके हृदय के सभी भाव जीवित रहेंगे और उपयुक्त अवसर पाकर जाग्रत हो जायँगे। इस प्रकार कविता मनुष्य को जड़ होने से बचाती है और सृष्टि के साथ उसके रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा करती है। इसके अतिरिक्त कविता मानव-जीवन का प्रतिपादन करके वैयक्तिक-सांत्वना की सामग्री भी जुटाती है। जब मनुष्य को शोक होता है तब 'रामचरितमानस' में विलाप करते हुए शोकाकुल दशरथजी की दशा देखकर अपने हृदय को हलका करता है। जब मनुष्य पर आपत्ति आती है तब वल्कल वस्त्रधारी राम को वन-मार्ग में पैदल जाते हुए तथा शीत, धूप एवं वर्षा का दुःख सहते हुए देखता है तब वह अपने दुःख को वैसा नहीं समझता।

प्रकृति भी कविता का अपेक्षित साधन है। उसमें हमारे भावों को जाग्रत एवं सशक्त करने की शक्ति कम नहीं है। फूल, पत्ती, पशु, पक्षी, मेघ, सागर, नदी, नाले निर्झर, विद्युत, खेत आदि प्रकृति के विविध अङ्ग हमारे हृदय को अधिक आकृष्ट करते हैं। जब हम लहलहाते हुए हरे भरे खेतों को देखते हैं तब आह्लादित होते हैं। जब हम अरुणोदय के समय लाल-पीले मेघों की छटा देखते हैं तब हमारा मन उनकी ओर खिंचता है। जब हम चाँदी के समान उज्ज्वल झरने को चट्टानों के साथ अठखेलियाँ करते हुए देखते हैं तब हमारा मन उसमें लीन हो जाता है। जब हम मेघों की घोर गड़गड़ाहट सुनते हैं तब भयभीत हो जाते हैं। जब हम नदी को बाढ़ के समय मनुष्य, पशु, द्रव्यादि को बहाता हुआ देखते हैं तब दुःखी होते हैं। जब हम ओलों द्वारा अपनी खेती को नष्ट हुआ देखते हैं तब शोक-सागर में निमग्न हो जाते हैं। जब हम सिंह को अपने मित्र पर आक्रमण करता हुआ देखते हैं तब क्रोध से भर जाते हैं।

भाषा तो कविता का शरीर ही है। जिस प्रकार शरीर के अस्तित्व से जीव की स्थिति संभव है, उसी प्रकार भाषा के अस्तित्व से कविता की स्थिति संभव है। यदि शरीर न हो तो जीव के दर्शन नहीं हो सकते। उसी प्रकार यदि भाषा न हो तो कविता देखने को न मिले। कविता को पाठक के नेत्रों और श्रोता के कानों तक पहुँचाने वाला साधन भी भाषा है। इस प्रकार देखते हैं कि भाषा के अभाव में न कविता की रचना की जा सकती है और

न कविता प्रेषणीय हो सकती है। अतः भाषा कविता का महत्वपूर्ण अपेक्षित साधन है।

छन्द भी कविता का अपेक्षित साधन है। यह वह साधन है जो कविता पद्य को गद्य से पृथक् करता है। जिस रचना में वर्णों और मात्राओं की गणना तथा यति और गति सम्बन्धी नियम पाए जाते हैं उसे छन्द कहते हैं। छन्द कई प्रकार के होते हैं—मात्रिक, वर्णिक, तुकान्त एवं अतुकान्त। इधर कुछ दिनों से कविता छन्द-बन्धन से मुक्त होने का प्रयास कर रही है। यह स्वतन्त्रता का युग है फिर कविता ही क्यों परतन्त्र रहे? फलस्वरूप आधुनिक कई कवि छन्द-मुक्त कविता कर रहे हैं। एक उदाहरण लीजिये—

"देह के द्वार पर
मोह की माधुरी
कितने ही बार पी मूर्छित हुए हो, प्रिय,
जगती मैं ही रही,
गह बाँह-बाँह में भरकर सम्हाला तुम्हें।"

पर यह प्रवृत्ति अच्छी नहीं है। छन्द-विधान से कविता में मधुरता आती है, वह संगीतमय हो जाती है छन्द से मुख मोड़कर कविता अपनी प्रभावोत्पादिका खो बैठगी।

सारांश यह है कि भाव, कल्पना, मानव-जीवन, प्रकृति, भाषा और छन्द, ये कविता के अपेक्षित साधन हैं। इनमें से किसी की भी उपेक्षा नहीं की जा सकती। सभी के पारस्परिक योग से कविता की सृष्टि होती है।

---

# भारतीय विश्वविद्यालयों की शिक्षा

(१) प्रस्तावना—भारतीय विश्वविद्यालयों की शिक्षा की दोषपूर्णता
(२) दोष
(क) बहु-व्यय-साध्यता
(ख) विदेशी भाषा द्वारा शिक्षा-प्रदान
(ग) मौलिकता का अभाव
(घ) अव्यावहारिकता
(ङ) धार्मिकता का अभाव
(च) अनुशासन-हीनता
(छ) फैशन-दासता और रहन-सहन का ऊँचा होना
(३) गुण
(क) ज्ञानवृद्धि एवं मानसिक विकास
(ख) स्वतंत्रता और देश-प्रेम की भावनाओं का संचार
(ग) सामाजिक चेतना की उत्पत्ति
(४) उपसंहार—सारांश

जिस प्रकार शरीर-रक्षा के लिए पुष्टिकर भोजन की आवश्यकता होती है उसी प्रकार मस्तिष्क एवं आत्मा की रक्षा के लिए सुशिक्षा की आवश्यकता होती है। हमारे देश में अभी तक जो शिक्षा प्रचलित है वह सुशिक्षा के नाम से विभूषित नहीं हो सकती। क्या प्रारम्भिक, क्या माध्यमिक, क्या विश्वविद्यालीय, सभी प्रकार की शिक्षा दूषित है। स्वाधीनता प्राप्त हो जाने पर जन प्रिय राष्ट्रीय सरकारें शिक्षा की समस्या को सुलझाने में और शिक्षा को दोष मुक्त करने में व्यस्त हैं। उसके पुनर्सङ्गठन की योजनाएँ बन रही हैं। संयुक्तप्रान्त की सरकार आगामी जुलाई से ही

आरम्भिक तथा माध्यमिक शिक्षा के पुनर्सङ्गठन की योजनाओं को कार्यान्वित करने जा रही है। अन्य प्रान्तों में भी शिक्षा-सम्बन्धी सुधार हो रहे हैं। पर अभी तक विश्व-विद्यालीय शिक्षा-सम्बन्धी कोई योजना नहीं बनी है। हमें यहाँ विश्वविद्यालय की शिक्षा पर ही विचार करना है। भारतीय विश्वविद्यालय की शिक्षा में बहुव्ययसाध्यता का दोष विद्यमान है, जिसके कारण वह प्रत्येक व्यक्ति के लिए सुलभ नहीं है। भारतवर्ष गरीब देश है। यहाँ प्रत्येक मनुष्य ६० या ७० रुपये मासिक व्यय करके विश्वविद्यालय की शिक्षा नहीं प्राप्त कर सकता। इसका दुष्परिणाम यह होता है कि बड़े-बड़े होनहार नवयुवक, जिनमें कुशाग्र बुद्धि है, जिनमें प्रतिभा है, जो अध्यवसायी है, जो मानसिक शक्तियों से सम्पन्न हैं पर पैसेवाले नहीं हैं; विश्वविद्यालय की शिक्षा से वंचित रह जाते हैं और उन्नति के पथ पर अग्रसर नहीं हो सकते। इससे देश को भी हानि होती है। वह उनकी बहुमूल्य सेवाओं से लाभान्वित नहीं हो पाता। शिक्षा का द्वार तो प्रत्येक नागरिक के लिए खुलना चाहिए। यदि सरकार निःशुल्क उच्च शिक्षा की व्यवस्था करने में असमर्थ हो तो वह उसे कम से कम साध्य बनावे, जिससे प्रत्येक व्यक्ति, जिसमें क्षमता है, उसे प्राप्त करने में समर्थ हो सके।

हमारे विश्वविद्यालयों की शिक्षा में दूसरा दोष विदेशी भाषा द्वारा शिक्षा-प्रदान है। शिक्षा का माध्यम अँगरेजी होने के कारण देश को भारी हानि पहुँची है। हमारी सभ्यता तथा संस्कृति पर कुठाराघात हुआ है। हम लोग अँगरेजों के ताल-सुर पर नाच रहे हैं। हम लोग उनकी

सभ्यता का, उनकी रहन-सहन का, अनुकरण करने में अपना सौभाग्य तथा महत्व समझ रहे हैं। हम लोग भारतीय रीत-नीति, भारतीय आचार-विचार, भारतीय रहन-सहन, भारतीय खान-पान; भारतीय वेश-भूषा से, मुख मोड़ रहे हैं। न हममें आत्म-सम्मान रह गया है और न जातीयता। हम प्रत्येक बात के लिए पश्चिम क दरवाजा खटखटाते हैं। इसके अतिरिक्त ज्ञानोपार्जन में भी पर्याप्त रुकावट होती है। विद्यार्थी को किसी विषय का अध्ययन करते समय पहले भाषा-सम्बन्धी गुत्थियाँ सुलझानी पड़ती हैं। जब वह अँगरेजी भाषा में लिखी हुई इतिहास, भूगोल, विज्ञान, अर्थशास्त्र, दर्शनशास्त्र आदि की पुस्तकें पढ़ता है तब पहले भाषा को समझने का प्रयास करता है, तत्पश्चात् विषय को। यदि भाषा समझ में न आई तो विषय के समझना उसके लिए असम्भव हो जाता है। विदेशी भाषा पर पूर्ण अधिकार प्राप्त करना टेढ़ी खीर है। अतः भाषा सम्बन्धी कठिनाइयां उपस्थित हुआ ही करती हैं। विदेशी भाषा के भँवर में पड़कर विद्यार्थी ज्ञानोपार्जन में बड़ी कठिनाई का अनुभव करता है।

हमारे विश्वविद्यालयों की शिक्षा में तीसरा दोष यह है कि वह हमारे नवयुवकों में मौलिकता उत्पन्न नहीं करती, उन्हें इस योग्य नहीं बनाती कि वे सांसारिक ज्ञानवृद्धि में स्वयं कुछ योग दे सकें। यही कारण है कि हमारे देश में पाश्चात्य देशों की भाँति आविष्कारक, अन्वेषक, साहित्यकार, कलाकार आदि पैदा नहीं होते और होते भी हैं तो इने गिने। मौलिकता की उत्पत्ति के हेतु यह आवश्यक है कि अध्यापक ज्ञानोपार्जन में विद्यार्थियों का केवल पथ-प्रदर्शन

करें और उन्हें अपनी कठिनाइयाँ स्वयं हल करने के लिए प्रोत्साहित करें। इससे यह लाभ होगा कि नवयुवक अपनी शक्तियों से काम लेना सीखेंगे और उसमें स्वावलम्बन की भावना पैदा होगी, जो आगे चलकर मौलिकता को जन्म देगी। आजकल विश्वविद्यालयों के अध्यापक ऐसा नहीं करते। वे विद्यार्थियों के मस्तिष्क को स्वयं ज्ञान से भरते रहते हैं। उन्हें प्रदान रुचिकर है, सहायता नहीं फिर मौलिकता का आविर्भाव कैसे हो ?

हमारे विश्वविद्यालयों की शिक्षा में चौथा दोष उसकी अव्यावहारिकता है। वह केवल पुस्तक-गत ज्ञान ही प्रदान करती है, केवल मानसिक व्यायाम ही कराती है। कालेजों में जिन विषयों की शिक्षा दी जाती है उनका जीवन में कोई उपयोग नहीं, जो बातें बताई जाती हैं उनका जीवन में कोई व्यवहार नहीं। इसके अतिरिक्त विश्वविद्यालयों की शिक्षा जीवकापार्जन में भी सहायक नहीं है। इसका दुष्परिणाम शिक्षित नवयुवकों में भयंकर बेकारी है। यदि कहीं नौकरी मिल गई तो ठीक है, अन्यथा भूखा मरना पड़ता है। प्रत्येक को नौकरी मिलना असंभव है। फिर किस प्रकार उदर-पोषण किया जाय ? आवश्यकता इस बात की है कि विश्वविद्यालीय शिक्षा को व्यवहारिकता प्रदान की जाय, उसको जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति में साहायता प्रदान करने वाली बनाया जाय, जिससे हमारे नवयुवक परमुखापेक्षी न रहें और उनके जीवन में सरसता का संहार हो।

हमारे विश्वविद्यालयों की शिक्षा में पाँचवाँ दोष है

धार्मिकता का अभाव। कालेजों में न धर्म के सिद्धान्तों का परिचय कराया जाता है और न अभ्यास। अतः छात्र धर्म से उदासीन होकर शताब्दियों के संचित पुनीत संस्कारों से वंचित हो जाते हैं। इससे उनकी आत्मा का पतन होता है। न उनमें संयम पाया जाता है और न गुरुजनों के प्रति आदरभाव। 'विद्या ददाति विनयं' उक्ति उन पर कदापि लागू नहीं होती। यहाँ तक कि कुछ नवयुवक तो धर्म को ढकोसला तथा चरित्र को पाखंड समझने लगते हैं और घोर भौतिकवादी हो जाते हैं। 'Eat, drink and be merry' अर्थात् 'खाओ, पीओ और मौज उड़ाओ' उनके जीवन का लक्ष्य हो जाता है। आत्मा की उन्हें क्या चिंता?

हमारे विश्वविद्यालयों में अनुशासन-सम्बन्धी कोई शिक्षा नहीं दी जाती। यह छठवाँ दोष है। नागरिक जीवन में अनुशासन (discipline) की कितनी महत्ता है, कहने की आवश्यकता नहीं। अनुशासनहीन जीवन जीवन नहीं है। फिर भी हमारे कालेजों के नवयुवक अनुशासन की कुछ भी परवाह नहीं करते, बल्कि उसके उल्लंघन में अपनी शान समझते हैं। छुट्टी होने पर सड़क का दृश्य देखिए। धक्का-मुक्की, हू-हुल्लड़ और गाली-गलौज की कमी न मिलेगी। कक्षा से यदि कहीं एक मिनट के लिए अध्यापक चला जाय तो वहाँ तूफान आ जाय। छोटी-छोटी बातों पर बिगड़कर हड़ताल कर देना, अध्यापकों से उलझने में तनिक भी हिचकिचाहट न करना, उनका खाका खींचना, सभा-समितियों में हुल्लड़ करना इत्यादि बातें विद्यार्थियों की अनुशासन-हीनता की द्योतक है। आए दिन

उनकी उच्छृङ्खलता की कहानियाँ समाचार-पत्रों में प्रकाशित होती रहती हैं।

हमारे विश्वविद्यालयों की शिक्षा का सातवाँ दोष यह है कि उसने नवयुवकों की रहन-सहन ऊँची कर दी है। 'Plain living and high thinking' अर्थात् 'सादा जीवन और उच्च विचार' भारतीय संस्कृति का मूलमंत्र है। विश्वविद्यालीय शिक्षा ने विद्यार्थियों को फैशन का दास बनाकर इस पर कुठाराघात किया है। हमारे विद्यार्थी बाह्य सजावट की वस्तुओं में रुपये उड़ाते हुए नहीं हिचकिचाते। दिन भर शरीर के शृङ्गार में संलग्न रहना उन्हें प्रिय है। सूट, बूट, टाई, रिस्टवाच, क्रीम, पाउडर, सेंट आदि बिना उनका काम नहीं चल सकता। आकर्षक वेश-भूषा और ठाट-बाट को ही उन्होंने जीवन का लक्ष्य समझ रक्खा है। इस प्रकार उनकी रहन-सहन तो ऊँची हो गई है; पर धनोपार्जन के लिए शिक्षा ने उनमें कोई शक्ति उत्पन्न नहीं की है। फलतः विषम स्थिति पैदा हो गई है। किस प्रकार ऊँची रहन-सहन का खर्च चले ?

ये तो हुईं विश्वविद्यालीय शिक्षा-सम्बन्धी दोषों की बातें। अब गुणों की ओर आइए। सबसे बड़ा गुण यह है कि विश्वविद्यालयों की शिक्षा ने मानसिक विकास और ज्ञान वृद्धि में महत्वपूर्ण योग दिया है। विविध विषयों के मनन एवं अनुशीलन से हमारे मस्तिष्क का व्यायाम होता है और उसकी शक्तियाँ विकसित होती हैं। पुस्तकों में हमें विश्व के प्राचीन एवं अर्वाचीन प्रकाण्ड विद्वानों तथा प्रतिभाशाली व्यक्तियों के अनुभवों का भंडार मिलता

है जिनकी सहायता से हम अपने ज्ञान में वृद्धि करते हैं। पुस्तकों के माध्यम द्वारा कालेजों के विद्यार्थी अखिल-विश्व के वैज्ञानिकों और कलाकारों के सम्पर्क में आते हैं जिनके ज्ञान की आज तक धाक जमी हुई है। वे नवीन से नवीन आविष्कार, नवीन से नवीन अन्वेषण, नवीन से नवीन सिद्धान्त, से अभिज्ञ किए जाते हैं। आज तक ज्ञान-विज्ञान-क्षेत्र में जितनी उन्नति हुई है और हो रही है उससे वे परिचित कराए जाते हैं। फलस्वरूप आजकल के कालेज के विद्यार्थी को जो ज्ञान होता है वह अतीत काल के बड़े से बड़े विद्वान् को भी न था।

विश्वविद्यालयों की शिक्षा का दूसरा गुण विद्यार्थियों में देश-प्रेम तथा स्वतन्त्रता की भावनाओं का संचार है। पाश्चात्य देशों की रीति-नीति से सम्पर्क में लाकर विश्व-विद्यालीय शिक्षा ने हमारे नवयुवकों में इन भावनाओं को उत्पन्न किया है। पाश्चात्य साहित्य देश-प्रेम एवं स्वतन्त्रता की गाथाओं से जगमगा रहा है। उस साहित्य के अध्य-यन से हमारे नवयुवक प्रभावित होते हैं। पर यह खेद की बात है कि स्वतन्त्रता के भाव के साथ-साथ उनमें आत्म संयम नहीं आता।

हमारे विश्वविद्यालयों की शिक्षा में तीसरा गुण यह है कि उससे विद्यार्थियों में सामाजिक चेतना (social sense) उत्पन्न होती है, वे समाज के प्रति अपना कर्तव्य समझने लगते हैं। यह भी पाश्चात्य प्रभाव है। इँगलैण्ड, अम-रीका आदि देशों में कोई व्यक्ति समाज को नहीं भुला सकता, ऐसा कार्य नहीं कर सकता जिससे समाज का

अहित हो। जहाँ सामाजिक हित तथा वैयक्तिक हित में द्वन्द्व होता है वहाँ सामाजिक हित की ही रक्षा की जाती है। उन देशों में व्यक्ति समाज के लिए है, समाज व्यक्ति के लिए नहीं। यह आदर्श तो अभी हमारे यहाँ नहीं मिलेगा; किन्तु विश्वविद्यालीय शिक्षा के परिणाम स्वरूप भारतीय समाज के प्रति अपने दायित्व का कुछ-कुछ अनुभव करने लगे हैं और अपनी स्वार्थ-साधना के साथ-साथ सामाजिक हित-साधना के लिए भी प्रयत्नशील हैं।

सारांश यह है कि हमारे विश्वविद्यालयों की शिक्षा में दोष भी हैं, गुण भी हैं। जहाँ इसने हमारे नवयुवकों को जीविकोपार्जन की शक्ति प्रदान न करके पंगु बनाया है, वहाँ राष्ट्रीय जागृति के बीज भी बोए हैं। जहाँ इसने हमारी संस्कृति को उन्मूलन करने का प्रयास किया है, वहाँ ज्ञान-वृद्धि में भी महत्वपूर्ण योग दिया है। सच पूछिए तो हमारे देश में जो राजनैतिक एवं सामाजिक उन्नति के लक्षण दृष्टिगत हो रहे हैं उनका श्रेय इसी विश्वविद्यालय की शिक्षा को है। हाँ, आवश्यकता इस बात की है कि इसे भारतीयता के साँचे में ढाला जाय और दोषों से मुक्त किया जाय, जिससे यह जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति करती हुई, मनुष्य को नागरिक जीवन के लिए तैयार करती हुई, व्यक्ति तथा समाज दोनों का कल्याण कर सके।

---

# 'सत्यं, शिवं, सुन्दरम्' और साहित्य

( १ ) प्रस्तावना—'सत्यं, शिवं, सुन्दरम्' का जन्म, हमारे साहित्य-क्षेत्र में प्रचार
( २ ) साहित्य और सत्य
( ३ ) साहित्य और शिव
  ( क ) कलावाद का विरोध
  ( ख ) यथार्थवाद का विरोध
( ४ ) साहित्य और सुन्दरता
( ५ ) उपसंहार—सारांश

कुछ दिनों से हमारे यहाँ साहित्यिक रचनाओं का मूल्य आँकने के लिए एक कसौटी निर्धारित हुई है जो 'सत्यं, शिवं, सुन्दरम्', के नाम से प्रसिद्ध है। इस पदावली का इतना अधिक प्रचार हुआ है कि साहित्यिक इसी का राग अलाप रहे हैं। और साहित्य-क्षेत्र में इसकी बड़ी धूम है। यहाँ तक कि यह आदर्श-वाक्य मानी जाती है। इसकी उत्पत्ति के विषय में कुछ लोगों की धारणा है कि इसका मूल स्रोत उपनिषदों में है। पर यह भ्रमपूर्ण है। वास्तव में इसका जन्म पश्चिम में हुआ। वहाँ से बंगाल ने इसे ग्रहण किया। अब इसने हमारे यहाँ भी अपना प्रभुत्व जमा लिया है। यह 'The True, The Good, The Beautiful' का अनुवाद है और ब्रह्म समाज के महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुर द्वारा बँगला-साहित्य में व्यवहृत हुई है। किन्तु अनुवाद इतना सुन्दर हुआ है कि मौलिक सा प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त यह पदावली भारतीय

साहित्यादर्श के इतने अनुकूल है कि तनिक भी विदेशी नहीं प्रतीत होती।

साहित्य और सत्य का घनिष्ट सम्बन्ध है। पर विज्ञान या इतिहास का सत्य साहित्य में नहीं मिल सकता। जहाँ वैज्ञानिक अथवा ऐतिहासिक सत्य के शरीर की रक्षा करता है, वहाँ साहित्यकार उसकी आत्मा की रक्षा करता है। साहित्य में सत्य की कसौटी यह नहीं हो सकती कि उसमें वस्तुओं का वास्तविक रूप खोलकर दिखाया जाय अथवा घटनाओं का यथातथ्य वर्णन किया जाय। कल्पना साहित्य का महत्वपूर्ण तत्व है। उसका प्रयोग करके साहित्यकार नितांत असंभव बातों की योजना करता हुआ किसी वस्तु अथवा घटना का प्रतिपादन कर सकता है। साहित्य-संसार में उड़ते हुए मनुष्य, चलते हुए पर्वत, हँसते हुए पुष्प और रोती हुई नदी का अस्तित्व है। वहाँ सिंह तथा बकरे का एक घाट पर पानी पीना, बाघ तथा मृग का आपस में खेलना और सर्प तथा मयूर का साथ रहना संभव है। वहाँ ऐसी कपोलकल्पित घटनाएँ संभव हैं जिनकी पुष्टि इतिहास नहीं करता। साहित्य-निर्माता कला की आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए ऐसा करने में स्वतन्त्र है। उस पर किसी प्रकार का अंकुश लगाना साहित्य-निर्माण के लिए अहितकर है। पर इसका यह मानी नहीं है कि वह हमारे समक्ष वस्तु या घटना का विकृत रूप प्रस्तुत करे।

उसकी कल्पना जन्य सृष्टि भले ही हवा में हो; किन्तु वह वास्तविकता की नींव पर स्थित हो। साहित्य का सत्य

भावानुभूति की यथातथ्य अभिव्यक्ति है; परिस्थिति-विशेष में साहित्य-निर्माता पर जो प्रभाव पड़े, जो भाव उसके हृदय में जाग्रत हो, उसे निष्कपटता के साथ ज्यों का त्यों प्रत्यक्ष करना है। इसी सत्य की रक्षा के निमित्त साहित्यकार कल्पना की सहायता लेता है। 'शकुन्तला' नाटक में अँगूठी और शापवाली घटना कवि कल्पना-प्रसूत है और उसकी अवतारणा दुष्यन्त के प्रेमी हृदय के परिचयार्थ की गई है। 'स्कन्दगुप्त' नाटक में स्कन्दगुप्त द्वारा अपने विरोधी भाई पुरगुप्त के लिए साम्राज्य-त्याग और स्वयं आजन्म कौमार जीवन की प्रतिज्ञा करके वानप्रस्थ-ग्रहण कल्पनात्मक घटना है और उसकी उद्भावना नाटक के नायक स्कंदगुप्त के हृदय की उदारता, महानता, उत्सर्ग एवं विराग स्पष्ट करने के लिए की गई है। 'रामचरितमानस' में लक्ष्मणजी के शक्ति लगने पर जब रामचन्द्रजी विलाप करते हैं, तब उन्हें सम्बोधित करते हुए कहते हैं—

"मिलइ न जगत सहोदर भ्राता।"

पर क्या लक्ष्मणजी रामचन्द्रजी के 'सहोदर भ्राता' थे? नहीं। इतिहास से इसकी पुष्टि नहीं होती। फिर कवि ने रामचन्द्रजी के मुख से यह झूठ बात क्यों कहलवाई? स्नेहार्द्र तथा शोकाकुल राम के हृदय का वास्तविक रूप उपस्थित करने के लिए, यह प्रदर्शित करने के लिए कि अत्यन्त स्नेही की मृत्यु के शोक में मनुष्य की दशा विक्षिप्त की सी हो जाती है। यही साहित्य का सत्य है।

अब साहित्य और शिव का सम्बन्ध देखिए। साहित्य सदैव शिव है, क्योंकि उसमें नीति और मर्यादा के भव्य सिद्धान्तों का उद्घाटन होता है। हाँ इधर कुछ समय से

साहित्य क्षेत्र में कलावाद का बोलबाला है। उसकी झोंक में कुछ साहित्यिक शिव की उपेक्षा करने लगे हैं और कहने लगे हैं कि साहित्य सृजन का जीवन अथवा सदाचार से कोई सम्बन्ध नहीं। क्या साहित्य जीवन से पृथक् रह सकता है ? कदापि नहीं। साहित्यकार स्वयं एक जीवधारी है, उसका जो कुछ अनुभव होता है वह जीवन से ही होकर आता है। उसी अनुभव को वह अपने व्यक्तित्व की छाप के साथ साहित्य-रूप में समाज को भेंट कर देता है। फिर यह कैसे संभव है कि साहित्य जीवन से पृथक् रह सके ? साहित्यकार जीवन का विवेचन करता हुआ, उसका विश्लेषण करता हुआ, जीवन सम्बन्धी सिद्धान्तों की व्याख्या भी करता है। जहाँ जीवन की विवेचना होगी वहाँ किसी न किसी प्रकार के नैतिक सिद्धान्त रहेंगे ही। नीति और सदाचार को जीवन से अलग नहीं किया जा सकता। अतः नीति और सदाचार को साहित्य से भी अलग नहीं किया जा सकता।

साहित्यिकों का दूसरा वर्ग साहित्य और जीवन के सम्बन्ध में तो विश्वास करता है; परन्तु वह यथार्थवाद का भक्त है। उसका कथन है कि साहित्य में जीवन का वास्तविक स्वरूप अंकित होना चाहिए, साहित्य-निर्माता अपनी कृति में जीवन का वही रूप चित्रित करे जो उसे संसार में देखने को मिलता है, एक काल्पनिक रूप खड़ा करके मानव जाति को जीवन की वास्तविकताओं से विमुख न करे। यह देखा जाता है कि सांसारिक जीवन में निराशा, कष्ट एवं पाप का साम्राज्य रहता है। फिर

साहित्य-निर्माता क्यों उसमें आशा, सुख तथा पवित्रता का संचार करे ? जीवन के दो पक्ष हैं—उत्कृष्ट और निकृष्ट। जीवन में आशा तथा निराशा, सुख तथा दुःख, पाप तथा पुण्य दोनों का स्थान है। अतः जीवन का पूर्णरूप देखने के लिए साहित्य में इन दोनों को ही स्थान मिलना चाहिए; किन्तु लोक-कल्याण के लिए यह नितान्त आवश्यक है कि साहित्य-निर्माता पहले की दूसरे पर विजय दिखाए। यह ठीक है कि संसार में प्रायः ऐसा देखने को नहीं मिलता। प्रायः पापी को जीवन में सफलता मिलती है और धर्मात्मा को असफलता, दुष्ट मौज उड़ाते हैं और सज्जनों पर आपत्तियों के पहाड़ टूटते हैं, धूर्त समृद्धि के शिखिर पर चढ़ जाते हैं और सदाचारी योग्य होने पर भी अवनति के अंधकूप में पड़े रहते हैं। किन्तु यह शाश्वत और पूर्ण सत्य नहीं है। साहित्य में तो शाश्वत और पूर्ण सत्य की ही रक्षा होनी चाहिए। उसमें तो मानव-जीवन का आदर्शमय लोकोपयोगी भव्य रूप चित्रित किया जाय, सदाचार की सुरसरि प्रवाहित की जाय, जिससे उसका और शिव का नित्य सम्बन्ध बना रहे।

अब साहित्य और सुन्दरता के सम्बन्ध की ओर आइए। । क्या आन्तरिक, क्या बाह्य, दोनों प्रकार की सुन्दरता साहित्य में मिलती है। मानव-हृदय की पवित्र से पवित्र वृत्ति, आचरण का उत्कृष्ट से उत्कृष्ट रूप, मर्यादा का भव्य से भव्य चित्र अंकित करके साहित्यकार आन्तरिक सुन्दरता की सृष्टि करता है। बाह्य सुन्दरता तो इसकी आराध्य-देवी है। साहित्यकार सौन्दर्योपासक प्राणी

होता है । 'A thing of beauty is a joy for ever' के अनुसार सुन्दर वस्तु उसे सर्वदा आनन्द प्रदान करती है । क्या जीवन में, क्या प्रकृति में, जहाँ-कहीं वह सौंदर्य देखता है उस ओर आकृष्ट हुए बिना नहीं रह सकता और उसका हृदय वाह्य-प्रकाशन के लिए व्याकुल हो जाता है । फलतः वह अपनी रचना में तत्सम्बन्धी चित्र उपस्थित करता है । दो एक चित्र देखिए—

"अब हुआ सांध्य स्वर्णाभ लीन,
सब वर्ण वस्तु से विश्व हीन ।
गंगा के चल-जल में निर्मल,
कुम्हला किरणों का रक्तोत्पल ।
है मूँद चुका अपने मृदु दल,
लहरों पर स्वर्ण रेख सुन्दर ।
पड़ गई नील ज्यों अधरों पर,
अरुणाई प्रखर शिशिर से डर ।"

( प्रकृति-सौंदर्य )

"रूपसि तेरा घन-केश-पाश ।
श्यामल श्यामल कोमल कोमल,
लहराता सुरभित केश-पाश ।
× × × ×
सौरभभीना झीना गीला,
लिपटा मृदु अंजन-सा दुकूल;
चल अंचल से झर झर झरते,
पथ में जुगुनू के स्वर्ण-फूल;
दीपक से, देता बार-बार,
तेरा उज्ज्वल चितवन-विलास ।
रूपसि तेरा घन-केश-पाश ।"

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि साहित्य 'सत्यं, शिवं, सुन्दरम्' होता है। जिस रचना में ये तीनों गुण नहीं पाए जाते वह साहित्य के श्रेष्ठ नाम से विभूषित नहीं की जा सकती। अतः साहित्य सृजन करनेवाले को अपनी कृति में इन तीनों का समावेश करने की चेष्टा करनी चाहिए। 'सत्यं, शिवं, सुन्दरम्' की कसौटी पर कसकर ही रचनाओं का महत्व निर्धारित किया जा सकता है।

---

## भारत का उद्योगीकरण

( १ ) प्रस्तावना—भारत की प्राचीन तथा अर्वाचीन आर्थिक दशा
( २ ) भारत को उद्योगीकरण की आवश्यकता
( ३ ) उद्योगीकरण हाथों पर आधारित हो या कलों पर ?
( ४ ) उद्योगीकरण व्यक्ति द्वारा हो अथवा राष्ट्र द्वारा ?
( ५ ) उद्योगीकरण से भारत को लाभ
( ६ ) भारत सरकार का इस दिशा में प्रयत्न
( ७ ) उपसंहार—निष्कर्ष

प्राचीन भारत की आर्थिक दशा बहुत अच्छी थी। यहाँ दूध-घी की नदियाँ बहती थीं। फाह्यान नामक चीनी यात्री ने लिखा है कि भारत में मुझे जल के स्थान पर दूध पीने को दिया जाता था। विदेशों में इसे 'सोने की चिड़िया' नाम से गौरवान्वित किया गया था। फ्रांसीसी यात्री बर्नियर का कथन है, "यह हिन्दुस्तान एक ऐसा अथाह गड्ढा है जिसमें संसार का अधिकांश सोना और चाँदी चारों ओर से अनेक मार्गों से आ-आकर इकट्ठा

होता है और जिससे बाहर निकलने का उसे एक भी रास्ता नहीं मिलता"। इससे भारत की प्राचीन समृद्धि का, प्राचीन वैभव का, प्राचीन उत्कृष्ट आर्थिक स्थिति का प्रमाण मिलता है। वस्तुतः प्राचीन भारत की धनाढ्यता का विश्व में डंका बजा हुआ था; उसकी सम्पन्नता की दुनिया में तूती बोल रही थी। यहाँ ऐसे विविध उद्योग प्रचलित थे जिनके द्वारा विदेशों का धन खिंचा चला आता था। पर आज तो वृहत् परिवर्तन दृष्टिगोचर हो रहा है। हमारा देश जितना ऊँचा चढ़ गया था उतना ही नीचे गिर गया है। आज हम प्राचीन उद्योगों को भूले हुए हैं। अँगरेजों ने हमारी राजनैतिक स्वाधीनता ही नहीं छीनी, वरन् आर्थिक स्वाधीनता भी नष्ट कर दी। कुशल शिल्पकारों के हाथ कटवाकर भारतीय उद्योगों का गला घोंटा गया और हमारे देश को विदेशों का मुहताज बनाया गया। फलतः आज वह दरिद्र एवं दीन-हीन होकर दाने-दाने को तरस रहा है। आर्थिक पराधीनता के कारण आज वह बेकारी की महाव्याधि से पीड़ित है।

यद्यपि भारतवर्ष को स्वतन्त्रता मिल चुकी है, तथापि जब तक उसकी आर्थिक परतन्त्रता का अन्त नहीं होता तब तक वह उन्नति नहीं कर सकता। क्या राजनैतिक, क्या सामाजिक, क्या व्यापारिक, क्या व्यावसायिक, क्या वैज्ञानिक, क्या सांस्कृतिक, क्या नैतिक, सभी प्रकार के उत्थान के लिए यह नितान्त आवश्यक है कि हमें आर्थिक स्वतन्त्रता मिले। न हम भूखे मरें और न हमारी आवश्यकताओं की पूर्ति विदेश करें। 'भूखे भजन न होय गुपाला' के अनुसार मनुष्य को सबसे पहले भोजन चाहिए, उदर-पोषण

का साधन चाहिए। तत्पश्चात् वह कुछ कार्य कर सकता है, राष्ट्रोन्नति में योग दे सकता है। इसके अतिरिक्त जब तक हमारी आवश्यकताओं की पूर्ति विदेशों द्वारा होगी तब तक हम अपने पैरों पर खड़े नहीं हो सकेंगे और परमुखापेक्षी बने रहेंगे, तब तक हमारी आर्थिक पराधीनता और आर्थिक शोषण नहीं समाप्त होगा। आर्थिक शोषण होते रहने से, राष्ट्र के धन के विदेश जाते रहने से, उन्नति किस प्रकार संभव है? अतः भारतलक्ष्मी के रक्षार्थ भारतवर्ष का उद्योगीकरण होना चाहिए।

अब प्रश्न उठता है कि उद्योगीकरण हाथों पर आधारित किया जाय अथवा कलों पर, देश में हाथ के उद्योग-धंधों का प्रचार किया जाय अथवा मशीन के? यह विज्ञान का युग है। चारों ओर उसकी दुन्दुभी बज रही है और वह दिन दूनी रात चौगुनी उन्नति कर रहा है। जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति करने वाली नित नई मशीनों का आविष्कार हो रहा है, जो सुन्दर से सुन्दर वस्तुओं का निर्माण कर रही हैं। उनकी तुलना में हाथ-निर्मित वस्तुएँ कैसे ठहर सकती हैं? वे उतनी सुन्दर नहीं होतीं कि लोगों का ध्यान आकृष्ट कर सकें। हाँ, वे कल-निर्मित वस्तुओं की अपेक्षा अधिक गुणकारी अवश्य होती हैं। पर आजकल की दुनिया बाहरी दिखावट तथा तड़क-भड़क पर लट्टू है, गुणों पर नहीं इसके अतिरिक्त कल द्वारा तैयार पदार्थ हाथ के बने हुए पदार्थ से सस्ता होता है। अतः ग्राहक स्वभावतः उसे पसन्द करता है। ऐसी दशा में उद्योगीकरण को कलों पर आधारित करना पड़ेगा।

पर ऐसा करने से एक हानि होगी। प्रचलित घरेलू उद्योग-धंधों पर कुठाराघात होगा, क्योंकि वे मशीनों के साथ प्रतियोगिता नहीं कर सकेंगे। फलस्वरूप निम्न श्रेणी के लोगों में बेकारी एवं असंतोष फैलेगा। यद्यपि यहाँ अभी मशीनों का पूर्ण प्रचार नहीं हुआ है, तथापि उनका अनिष्टकर रूप दिखाई पड़ने लगा है। उदाहरण के लिए, आटा पीसने वाली बिजली की चक्की ने अनेक विधवाओं तथा दीन स्त्रियों की रोटियाँ छीन ली हैं। मोटर-ठेलों ने ग्रामीण गाड़ी वालों की जीविका नष्ट कर दी है। मोटर लौरियों ने इक्के-ताँगे वालों का गला काटा है। सेफ्टी-रेजरों ने नाइयों का धन्धा चौपट कर दिया है। इस प्रकार उनमें बेकारी फैल रही है। तब मशीनों के पूर्ण प्रचार के समय क्या दशा होगी? इसमें सन्देह नहीं कि उस समय कोई घरेलू धन्धा जीवित न रह सकेगा। फिर उनके द्वारा भरण-पोषण करने वालों का क्या हाल होगा? यह कहा जा सकता है कि वे कारखानों में खप जायँगे। किन्तु सब लोगों का इस प्रकार खपना टेढ़ी खीर है। ऐसी दशा में उद्योगीकरण हाथ तथा मशीन दोनों पर आधारित होना चाहिए। छोटे-मोटे उद्योगों में मशीनों का प्रयोग न किया जाय। उनको हाथों से ही कराने की व्यवस्था की जाय। बड़े-बड़े उद्योगों के लिए ही मशीन काम में लाई जायँ। यदि हाथ की बनी हुई वस्तु कुछ अधिक मूल्यवान् और कम सुन्दर होती है तो सार्वजनिक हित की दृष्टि से उसे अपनाने में हमें आगा-पीछा नहीं करना चाहिए। परन्तु विज्ञान के नक्कारखाने में यह विचार तूती की आवाज ही समझा जायगा। विज्ञान की चकाचौंध में उसके दुर्गुणों को कौन देखे?

उद्योगीकरण व्यक्ति द्वारा हो अथवा उसे पूँजीपतियों के हाथ में सौंप दिया जाय अथवा सरकार स्वयं उसकी व्यवस्था करे? यदि उद्योगों के स्वामी पूँजीपति बना दिये जायँगे तो सार्वजनिक हित नहीं होगा, राष्ट्र के प्रत्येक व्यक्ति को आर्थिक लाभ नहीं पहुँचेगा। केवल पूँजीपतियों का कोष भरेगा। मध्यम और निम्न श्रेणी के नागरिकों का धन खिंच-खिंचकर उनके पास पहुँचेगा, जिससे उन बेचारों की दशा और अधिक बिगड़ेगी। पूँजीपति कभी ऐसा कार्य नहीं कर सकते, जिससे उनका भला हो और साथ ही उनके देशवासी भाइयों का भी कल्याण हो। 'Live and let live' अर्थात् 'स्वयं जीवित रहो और दूसरों को भी जीवित रहने दो' की भी मनोवृत्ति उनमें ढूँढ़ने से न मिलेगी। रस्किन नामक एक अँगरेज अर्थशास्त्री ने ठीक ही कहा है—

"The greater part of the profitable investment of capital, in the present day, is in the operations of the kind, in which the public is persuaded to buy something of no use to it, on the production or sale of which the capitalist may charge percentage; the said public remaining all the while under the persuasion that the percentages thus obtained are real national gains, whereas they are merely filchings out of light pockets, to swell heavy ones" अर्थात् "आजकल पूँजी का लाभदायक उपयोग अधिकांश इस प्रकार के कार्यों में होता है जिनके

द्वारा जनता को ऐसी बेकार वस्तु खरीदने को प्रोत्साहित किया जाता है जिसकी पैदावार अथवा बिक्री पर पूँजीपति मुनाफा ले सके। जनता सदैव इस भ्रम में रहती है कि इस प्रकार प्राप्त की हुई मुनाफा वास्तविक राष्ट्रीय लाभ है; पर वह धनिकों की जेब भरने के लिए निर्धनों की जेबों की चोरी-मात्र है।" ऐसी दशा में भारतीय सरकार का यह पुनीत कर्तव्य है कि उद्योगों पर अपना अधिकार करे, अथवा उन्हें सहयोगी समितियों को सौंप दे, उन्हें बिड़लाओं और ताताओं के हाथ में न रहने दे। ऐसा करने से जो आर्थिक लाभ होगा वह भारत के प्रत्येक नागरिक को होगा, किसी व्यक्ति-विशेष को नहीं। वह राष्ट्र-हित के कार्यों में व्यय होगा, मखमल के गद्दों पर पड़े-पड़े विलास-सागर में गोते लगाने में नहीं। यदि पूँजीपतियों के हाथों में उद्योगों को रहने दिया जाय, तो आर्थिक लाभ को उनमें तथा श्रमिकों में वितरण करने की व्यवस्था की जाय।

उद्योगीकरण से हमारा देश बहुत लाभान्वित होगा। आजकल हमारे करोड़ों रुपये विदेश जा रहे हैं। आजकल राष्ट्र की आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए विविध सामान विदेशों से खरीदा जा रहा है। मोटरकार, साइकिल, एंजिन, जहाज आदि मशीनरी तथा कपड़ा, मनोरंजन की सामग्री, औषधियाँ, चिकित्सा के यंत्र, अस्त्र-शस्त्र, शृङ्गार की वस्तुएँ इत्यादि नाना प्रकार का सामान अन्य देशों से मँगाया जा रहा है। यदि हमारी आवश्यकताओं की चीजें हमारे देश में ही तैयार होने लगें तो क्यों हमारा रुपया विदेश जाय, क्यों हमारा देश दरिद्र रहे? अतः स्पष्ट है कि उद्योगीकरण से हमारे देश की आर्थिक दशा सुधरेगी,

जिससे हम जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में उन्नति करते हुए विश्व में अपनी मातृभूमि का नाम उज्ज्वल करेंगे। पुनः भारतवर्ष उत्कर्ष की चोटी पर पहुँचेगा। पुनः भारतवर्ष का लोहा सारा संसार मानेगा।

देश के उद्योगीकरण के लिए हमारी सरकार भरसक प्रयत्न कर रही है। योजनाएँ बन रही हैं और उन्हें कार्य-रूप में परिणत करने का प्रयास हो रहा है। कई प्रकार के कारखाने खोले जा रहे हैं। अन्वेषण एवं आविष्कार की संस्थाएँ स्थापित हो रही हैं। इस कार्य में सरकार पूँजीपतियों का सहयोग प्राप्त कर रही है। उनके द्वारा औद्योगिक प्रसार का श्रीगणेश हो रहा है। सार्वजनिक हित की दृष्टि से, जैसा कि ऊपर उल्लेख किया जा चुका है, यह व्यवस्था उचित नहीं है; किन्तु अर्थाभाव के कारण भारतीय सरकार ऐसा करने के लिए विवश है। इसके अतिरिक्त देश को शीघ्र से शीघ्र औद्योगिकता के साँचे में ढालने के लिए प्रबन्ध की दृष्टि से भी पूँजीपतियों की सहायता आवश्यक है। देश भर में उद्योगों का तुरन्त जाल बिछाना और उनका सुप्रबन्ध करना हमारी सरकार के लिए, यदि असंभव नहीं तो, कठिन अवश्य है, क्योंकि वह आजकल कई विषम समस्याओं में उलझी हुई है।

निष्कर्ष यह है कि भारत के उद्योगीकरण की ओर पर्याप्त ध्यान दिया जा रहा है। यह अच्छी बात है। पर उद्योगों के राष्ट्रीयकरण की आवश्यकता है। उन पर सरकार स्वयं अपना आधिपत्य रक्खे अथवा उन्हें सहयोगी समितियों को सौंप दे। व्यक्ति का उनपर अधिकार न रहे। यदि व्यक्ति

का अधिकार रहे, तो उनसे होने वाले आर्थिक लाभ को श्रमिकों तथा पूँजीपतियों में वितरण कर दिया जाय। यदि परिस्थिति-वश ऐसा करना इस समय संभव नहीं है तो निकट भविष्य में यह अवश्य कार्यान्वित होना चाहिए।

---

## वर्तमान काल का प्रतिनिधि कवि—श्री मैथिलीशरण गुप्त

( १ ) प्रस्तावना—मैथिलीशरण गुप्त की महत्ता
( २ ) वर्तमान समाज की प्रवृत्तियों का प्रतिनिधित्व
  ( क ) राष्ट्रीयतानुराग
  ( ख ) अछूतोद्धार की भावना
  ( ग ) हिन्दू-मुस्लिम-ऐक्य की अभिरुचि
  ( घ ) स्त्रियों के अधिकारों का समर्थन
  ( ङ ) ग्रामसुधार की ओर उन्मुखता
( ३ ) वर्तमान कविता की प्रवृत्तियों का प्रतिनिधित्व
  ( क ) खड़ीबोली में काव्य-रचना
  ( ख ) प्रकृति के प्रति अनुराग
  ( ग ) छायावाद
  ( घ ) प्रगीतात्मक शैली
( ४ ) उपसंहार—सारांश

श्री मैथिलीशरण गुप्त का हिन्दी-काव्य-क्षेत्र में विशेष आदर है। ये वर्तमान काल के चोटी के कवियों में गिने जाते हैं। ये आर्य-संस्कृति के अभिमानी तथा आधुनिक जागृति के पोषक कवि हैं। इनमें प्राचीन और अर्वाचीन का सुन्दर समन्वय देखा जाता है। इन्होंने सब प्रकार

की रचनाओं पर अपनी लेखनी चलाई है। क्या प्रबन्ध क्या मुक्तक, क्या मौलिक क्या अनुवादित, विभिन्न प्रकार की रचनाओं में इनकी काव्य-प्रतिभा का पूर्ण विकास देखा जाता है। वे काव्य की कसौटी पर खरी उतरी हैं। गुप्तजी की सी प्रबन्ध-पटुता, चरित्र-चित्रण, संवाद, वर्णन और भाव-व्यंजना आजकल की कविताओं में नहीं मिलती।

"युग युग तक चलती रहे कठोर कहानी—
रघुकुल में भी थी एक अभागी रानी"

में आत्मग्लानि की कैसी व्यंजना और—

"देखा प्रिय को चौंक प्रिया ने सखी किधर थी ?
पैरों पड़ती हुई उर्मिला हाथों पर थी।"

में मिलन का कैसा चित्र और—

"पाप शान्त हो पाप शान्त हो कि मैं विवाहित हूँ वाले
पर क्या पुरुष नहीं होते हैं दो दो दाराओं वाले,"

में कैसा संवाद और—

"तुम व्रती रहो,
मैं सती रहूँ।"

में कैसा चरित्र चित्रण हुआ है !

यों तो प्रत्येक कवि अपने काल का प्रतिनिधि होता है, प्रत्येक कवि के काव्य में तत्कालीन सामाजिक, राजनैतिक एवं साहित्यिक प्रवृत्तियों के कुछ-न-कुछ वर्णन होते हैं; परंतु कुछ कवि ऐसे होते हैं जिनकी रचनाएँ समकालीन भावनाओं का पूर्ण प्रतिविम्ब होती है। श्री मैथिलीशरण गुप्त इसी प्रकार के कवि हैं। ये वर्तमान काल के प्रतिनिधि कहे जाने के पूर्ण अधिकारी हैं। इनकी कविता में आधुनिक समय की सभी विशेषताएँ स्पष्ट लक्षित होती हैं।

यह राष्ट्रीयता तथा स्वतन्त्रता का युग है। गुप्तजी की प्राय: सभी रचनाएँ इन भावों से ओत-प्रोत पाई जाती हैं। 'भारत-भारती' तो राष्ट्रीयता का ज्वलंत उदाहरण है। वक-संहार, पंचवटी, सिद्धराज, साकेत आदि में भी इसकी व्यंजना हुई है। साकेत में स्वदेश-प्रेम से परिपूर्ण राम की निम्नांकित उक्ति देखिए—

"मैं हूँ तेरा सुमन, चढ़ूँ सरसूँ कहीं,
मैं हूँ तेरा जलद, बढ़ूँ बरसूँ कहीं।"

सिद्धराज में वीर सैनिक जगदेव अपनी जन्मभूमि अवन्ती की स्वातन्त्र्य-रक्षा के लिए अपने प्राणों की बाजी लगाने को तैयार है। देखिए वह क्या कहता है—

"मेरी यह जन्मभूमि जननी जगत में
मेरे प्राण रहते रहेगी महारानी ही,
किंकरी न होगी किसी और नरपाल की
पंच तत्व मेरी पुण्यभूमि के हैं मुझमें,
कहला रहे हैं वही मुझसे पुकार के—
हम परतन्त्र नहीं सर्वथा स्वतन्त्र हैं।"

वास्तव में देश-प्रेम गुप्तजी के रक्त के कण-कण में बिंधा हुआ है। फिर उसकी अभिव्यक्ति क्यों न हो?

गुप्तजी की कविता पर गांधीवाद की छाप है। 'साकेत' में राम-वनगमन पर अयोध्या-निवासी सत्याग्रह की शरण लेते हैं। देखिए—

"राजा हमने राम तुम्हीं को है चुना,
करो न तुम यों हाय! लोकमत अनसुना।
जाओ यदि जा सको रौंद हमको यहाँ,
यों कह पथ में लेट गए बहु जन वहाँ॥"

अछूतोद्धार वर्तमान भारतीय समाज की एक विशेषता है। गुप्तजी अछूतों के प्रति सहानुभूति प्रकट करते हुए 'पंचवटी' में कहते हैं—

"इन्हें समाज नीच कहता है,
पर हैं ये भी तो प्राणी।
इनमें भी मन और भाव है,
किन्तु नहीं वैसी वाणी॥"

आजकल ऊँच-नीच तथा जाति-पाँति की भावना विदा होती जा रही है। गुप्तजी भी इससे प्रभावित हैं। 'सिद्धराज' में कुम्भकार-कन्या रानकदे के समक्ष विवाह का प्रस्ताव रखते हुए राना खंगार के मुख से निकली हुई ये पंक्तियाँ देखिए—

"आर्य कुलशील यही, यह न समझना
हीन मानता हूँ मैं किसी भी जाति-कुल को;
कौशल के साथ निज कर्म करते हैं जो
और सदाचार धर्म पालते हैं अपना;
वे सब कुलीन हैं...........................।"

हिन्दू-मुस्लिम-ऐक्य भी वर्तमान भारतीय समाज की एक विशेषता है। उसकी स्थापना के लिए न जाने कितने प्रयत्न हुए हैं और हो रहे हैं। पर आए दिन दोनों जातियों के पारस्परिक झगड़ों तथा दंगों की घटनाएँ घटित होती रहती हैं। 'गुरुकुल' में गुप्तजी का नम्र निवेदन है—

"हिन्दू-मुसलमान दोनों अब,
छोड़ें वह विग्रह की नीति।"

'सिद्धराज' में इन्होंने एक घटना का उल्लेख किया है जिसमें मुसलमानों की मसजिदें गिरा दी गई थीं और उन्हें मारा गया था। उनके खतीब ने आकर राजा जय-सिंह को अपनी करुणा-कथा सुनाई। राजा ने अपराधियों को दंड दिया और खतीब को निर्भय करते हुए कहा—

"जाओ, डर छोड़ तुम अपनी अजान दो,
और गा-बजाकर उतारें हम आरती।
× × × ×
ईश्वर के नाम पर कलह भला नहीं,
देखता है भाव मात्र वह निज भक्त का॥"

इससे गुप्तजी की हिन्दू-मुस्लिम-ऐक्य सम्बन्धी अभिरुचि का परिचय मिलता है।

आधुनिक भारतीय समाज स्त्रियों की दीन दशा सुधारने के लिए प्रयत्नशील है। हमारे यहाँ नारी जाति की जो दुर्दशा हो रही है, उनका जिस प्रकार का कंटका-कीर्ण जीवन है, वह किसी से छिपा नहीं। 'यशोधरा' में द्रवीभूत होकर गुप्तजी ने नारी का कैसा करुणात्मक चित्र अंकित किया है, देखिए—

"अबला जीवन हाय! तुम्हारी यही कहानी,
आँचल में है दूध और आँखों में पानी!"

'पंचवटी' में स्त्री-जाति के साथ सहानुभूति प्रकट करते हुए इन्होंने कहा है—

"नर कृत शास्त्रों के सब बन्धन,
हैं नारी ही को लेकर;
अपने लिए सभी सुविधाएँ,
पहले ही कर बैठे नर।"

ग्राम सुधार की ओर भी आजकल भारतीय समाज अग्रसर हो रहा है। गुप्तजी ने 'अनघ' में मघ को ग्राम-सुधारक के रूप में प्रस्तुत किया है। वह गाँवों की दशा सुधारने में अपना समय व्यतीत करता रहता है। देखिए—

"मरम्मत कभी कुओं घाटों की,
सफाई कभी हाट-बाटों की,
आप अपने हाथों करता है।"

समाजवाद की छाप भी गुप्तजी पर पड़ी है। 'साकेत' में यत्र-तत्र इसके प्रमाण मिलते हैं।

ये तो हुईं वर्तमान समाज की प्रवृत्तियों के प्रतिनिधित्व की बातें। अब वर्तमान कविता की प्रवृत्तियों के प्रतिनिधित्व की ओर आइए। आजकल की कविता की भाषा खड़ी बोली है। गुप्तजी ने अपनी सभी रचनाएँ खड़ी बोली में करके उसे गौरवान्वित किया है। इनकी कविता में जैसी परिष्कृत, जैसी सुव्यवस्थित, जैसी सरल और जैसी प्रवाहयुक्त भाषा पाई जाती है वैसी अन्यत्र दुष्प्राप्य है। सफल कविता वही है जिसमें सरल भाषा द्वारा गंभीर से गंभीर तथा सूक्ष्म से सूक्ष्म भाव प्रकट किए गए हों। गुप्तजी की कविता में यह गुण चरमोत्कर्ष को पहुँचा हुआ है। ये सीधी-सादी तथा मुहावरेदार भाषा में भावों की अभिव्यंजना बड़े मार्मिक ढंग से करते हैं। रसानुकूल शब्द-योजना द्वारा भाषा में सरसता का संचार करने में ये सिद्धहस्त हैं। संस्कृत की 'कोमल कान्त पदावली का प्रयोग इन्होंने किया है; पर अधिक नहीं। इनकी भाषा का एक नमूना देखिए—

'रत्नाभरण भरे अङ्गों में
ऐसे सुन्दर लगते थे—
ज्यों प्रफुल्ल वल्ली पर सौ सौ
जुगनू जगमग जगते थे।"

वर्तमान कविता को प्रकृति से अनुराग है। क्या पंतजी, क्या प्रसादजी, क्या महादेवीजी, क्या उपाध्यायजी, क्या शुक्लजी सभी आधुनिक कवियों ने प्राकृतिक दृश्यों का सुन्दर रूप उपस्थित किया है और कर रहे हैं। गुप्तजी में भी यह विशेषता है। उनका प्रकृति-चित्रण उत्कृष्ट होता है। देखिए एक पक्षी का यह कैसा संश्लिष्ट योजनात्मक भव्य चित्र है—

"फैलाए यह एक पक्ष लीला किए,
छाती पर भर दिए अंग ढीला किए;
देखो ग्रीवाभंग-संग किस ढंग से,
देख रहा है हमें विहंग उमंग से।"

चन्द्रिका का एक चित्र देखिए—

"चारु चन्द्र की चंचल किरणें खेल रही हैं जल-थल में,
स्वच्छ चाँदनी बिछी हुई है अवनि और अम्बर तल में।
पुलक प्रकट करती है धरती हरित तृणों की नोकों से,
मानो झूम रहे हैं तरु भी मन्द पवन के झोंकों से।"

यह छायावादी युग है। कविगण परोक्ष सत्ता के प्रति प्रेम की प्रतीकात्मक व्यंजना करते हुए देखे जाते हैं। 'झंकार' गुप्तजी की इस प्रकार की रचनाओं का संग्रह है। एक नमूना देखिए—

"निकल रही है उर से आह।
ताक रहे सब तेरी राह॥"
"चातक खड़ा चोंच खोले है, संपुट खोले सीप खड़ी।
मैं अपना घट लिए खड़ा हूँ, अपनी अपनी हमें पड़ी॥"

वर्तमान कविता अगीतात्मक शैली की ओर उन्मुख है। आजकल के अधिकांश कवि इसी प्रवाह में प्रवाहित हो रहे हैं। गुप्तजी ने यद्यपि अपनी समस्त रचनाएँ इस शैली पर नहीं की हैं; तथापि हाल की रचनाओं में इस ओर इनका झुकाव दृष्टिगत हो रहा है। राहुल को सुलाती हुई यशोधरा का यह गीत देखिए—

"सो अपने चंचलपन, सो।
सो मेरे अंचलधन, सो॥
पुष्कर सोता है निज सर में,
भ्रमर सो रहा है पुष्कर में,
गुंजन सोया कभी भ्रमर में,
सो मेरे गृह-गुंजन, सो।
सो मेरे अंचल-धन, सो॥"

इस प्रकार हम देखते हैं कि गुप्तजी वर्तमान-कालीन सभी विशेषताओं से ओत-प्रोत हैं। इनका काव्य आधुनिक भारतीयता का सुन्दर प्रतीक है। निस्संदेह ये वर्तमान समय के प्रतिनिधि कवि हैं।

---

# राष्ट्रीयता और हिन्दी-कविता

( १ ) प्रस्तावना—साहित्य में समाज की भावनाओं का प्रतिबिम्ब
( २ ) भारतीय समाज में राष्ट्रीयता के दर्शन
( ३ ) हिन्दी कविता में राष्ट्रीयता का समावेश
  ( क ) प्राचीन कविता में
  ( ख ) आधुनिक—कविता में
    ( १ ) भारतेन्दुकाल में
    ( २ ) द्विवेदी-काल में
    ( ३ ) वर्तमान काल में
( ४ ) उपसंहार - सारांश

साहित्य समाज का दर्पण है। साहित्य में समाज की चित्त वृत्तियों, भावनाओं, और विचारों का प्रतिबिम्ब पड़ता है। साहित्यकार एक सामाजिक प्राणी होने के कारण सामाजिक प्रभाव से कैसे बच सकता है ? जिस प्रकार बालक माता के स्तन्य से पुष्ट होकर बड़ा होता है, उसी प्रकार साहित्य-निर्माता समाज की भावनाओं, विचारों, तथा रूढ़ियों को बीज रूप में प्राप्त कर के फूलता-फलता है। जब वह कुछ साहित्य का सृजन करता है तब वे ही भावनाएँ, विचार तथा रूढ़ियाँ, जिन्होंने उसके सारे जीवन को ओत-प्रोत कर रक्खा है, उसकी लेखनी के मार्ग से निकल चलती हैं। इस प्रकार साहित्य समाज के अनुरूप बनता रहता है। यह प्राकृतिक नियम सभी देशों, सभी जातियों तथा सभी कालों में निरन्तर अप्रत्यक्ष रूप से कार्य करता रहता है। हिन्दी-साहित्य में भारतीय समाज की समय-समय की भावनाएँ स्पष्ट झलक रही हैं।

राष्ट्रीयता की भावना को लीजिए। भारतीय समाज में राष्ट्रीयता की भावना आधुनिक युग की देन है। प्राचीन काल में व्यष्टि रूप में इसके यत्र-तत्र दर्शन अवश्य होते हैं, पर समष्टि रूप में यह कहीं नहीं दिखाई देती। प्रातः स्मरणीय महाराणा प्रताप तथा छत्रपति शिवाजी को कौन नहीं जानता ? उनकी राष्ट्रीयता, उनके मातृभूमि-प्रेम की गाथाओं से भारतीय इतिहास जगमगा रहा है। समाज में राष्ट्रीय भावना के न होने का एक बड़ा कारण यह था कि प्राचीन काल में सम्पूर्ण देश को एक समझने की सुगमता प्रदान करने वाले साधनों का अभाव था। समाज में राष्ट्रीयता की उद्भावना पाश्चात्य सम्पर्क का परिणाम है। अँगरेजी साहित्य एवं समाज राष्ट्रीयता की भावना से ओत-प्रोत है। अतः अँगरेजी साहित्य के अध्ययन तथा अँगरेज-जाति के सम्पर्क से भारतीय समाज में भी राष्ट्रीयता का प्रस्फुरण हुआ। भारतीय लोग राष्ट्र का महत्व समझने लगे और उसकी हित-साधना में तन-मन-धन से संलग्न होने लगे। यहाँ तक कि कुछ महानुभावों ने तो राष्ट्र-सेवा का व्रत ही ले लिया और देश को दासत्व की श्रृङ्खलाओं से मुक्त करने के निमित्त अपना सर्वस्व निछावर कर दिया। ऐसी अमर विभूतियों में स्वर्गीय गोखले, तिलक तथा गांधी के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं।

जैसा कि अभी कहा जा चुका है प्राचीन हिन्दू-समाज में राष्ट्रीयता का अभाव था। अतः प्राचीन हिन्दी-कविता में भी राष्ट्रीयता नहीं मिलती। वीरगाथा-काल के कवियों ने अपने नायकों के प्रेम, युद्ध और कीर्ति-वर्णन में अपना काव्य-कौशल प्रदर्शित किया। उनकी रचनाओं में कहीं भी

राष्ट्रीयता के दर्शन नहीं होते। भक्तिकाल के कवियों ने आतंकित एवं हताश जनता के हृदय को सँभालने के लिए भक्ति-काव्य का द्वार खोला और भगवान की ओर उसका ध्यान आकर्षित करने का प्रयत्न किया। रीतिकाल के कवियों ने अपने आश्रयदाताओं की विलास-चेष्टाओं की तृप्ति के लिए वासनामय प्रेम की उन्मादकारिणी उक्तियों से काव्य को भरा। किसी की वाणी राष्ट्रीयता के पुनीत क्षेत्र में संचरित नहीं हुई। हाँ, भूषण ही अवश्य ऐसे कवि थे, जिन्होंने राष्ट्रीय भावना से प्रेरित होकर काव्य-रचना की। उनके नायक छत्रपति शिवाजी राष्ट्र के उन्नायक तथा राष्ट्रीयता की मूर्ति थे। संभव है, कुछ लोग इस विचार से सहमत न हों। वे शिवाजी की राष्ट्रीयता में संदेह करें। पर उस समय राष्ट्र हिन्दुओं का था। मुसलमान ही विदेशी शासक थे। अतः उनसे लोहा लेना, उनसे हिन्दुओं की रक्षा करना, राष्ट्रीयता का प्रतीक था। सचमुच शिवाजी भारतीयता के, हिन्दुओं के प्रतिनिधि थे। फिर भला भूषण की काव्य-प्रतिभा उनकी गुण-गाथा द्वारा क्यों न कृतार्थ होती? राष्ट्रीयता से परिपूर्ण भूषण की एक उक्ति देखिए—

"डाढ़ी के रखैयन की डाढ़ी सी रहति छाती,
बाढ़ी मरजाद जस-हद्द हिंदुवाने की।
कढ़ि गई रैयत के मन की कसक सब,
मिटि गई ठसक तमाम तुरकाने की॥
भूषन भनत दिल्लीपति दिल धक धक,
सुनि सुनि धाक सिवराज मरदाने की।
मोटी भई चण्डी बिन चोटी के चबाय सीस,
खोटी भई संपति चकत्ता के घराने की॥"

आधुनिक हिन्दी-कविता में राष्ट्रीयता की प्रचुरता है। सर्व प्रथम राष्ट्रीयता का स्वर भारतेन्दुजी की वाणी में सुनाई दिया। उनके 'नीलदेवी', 'भारत दुर्दशा' आदि नाटकों के भीतर आई हुई कविताओं में देश दशा की जो मार्मिक व्यंजना है, वह तो है ही, बहुत सी स्वतन्त्र कविताओं में भी कहीं देश के प्राचीन गौरव पर गर्व और कहीं वर्तमान अधोगति पर क्षोभ-पूर्ण वेदना प्रकट की गई है। 'नीलदेवी' में भगवान के लिए यह कैसी करुण पुकार है, देखिए—

"कहाँ करुणानिधि केसव सोए ?
जागत नाहिं अनेक जतन करि भारतवासी रोए ॥
इक दिन वह हो जब तुम छिन नहिं भारतहित बिसराए।
इह के पशु गज को आरत लखि आतुर प्यादे धाए ॥
इक दिन दीन हीन नर के हित तुम दुख सुनि अकुलाई ।
अपनी संपति जानि इनहिं तुम रछ्यो तुरंतहि धाई ॥
प्रलयकाल सम जौन सुदर्शन असुर-प्रान संहारी ।
ताकी धार भई अब कुण्ठित हमरी बेर मुरारी ॥"

भारत-दुर्दशा में वर्तमान अधोगति के प्रति क्षोभ की कैसी भावना है, देखिए—

"रोवहु सब मिलि कै आवहु भारत भाई।
हा हा ! भारत दुर्दशा न देखी जाई ॥"

पर कहीं-कहीं भारतेन्दुजी की देशभक्ति राजभक्ति का पल्ला पकड़े हुए देखी जाती है।

भारतेन्दु-काल के कई अन्य कवियों की रचनाओं में भी

राष्ट्रीयता का भाव मिलता है । पं० प्रतापनारायण मिश्र, बदरीनारायण चौधरी 'प्रेमघन', पं० श्रीधर पाठक, राय देवी-प्रसाद 'पूर्ण' आदि में यह प्रवृत्ति लक्षित होती है । मिश्रजी की कविता की कुछ पंक्तियाँ देखिए—

"चहहु जो साँचो निज कल्यान, तो सब मिलि भारत सन्तान ।
जपो निरन्तर एक जबान, हिंदी, हिंदू, हिंदुस्तान ।"

"तबहि लख्यौ जहँ रह्यौ एक दिन कंचन बरसत ।
तहँ चौथाई जन रूखी रोटिहु को तरसत ॥"

प्रेमघनजी को देश के राजनीतिक आन्दोलनों से सहानुभूति थी । कांग्रेस की बैठकों में ये प्रायः सम्मिलित हुआ करते थे । ये भारत की दुर्दशा देखकर क्षुब्ध होते थे । इनके 'भारत-सौभाग्य' नाटक में देश-दशा का बड़ा मार्मिक चित्र उपस्थित किया गया है । हीरक जुबिली के अवसर पर लिखे हुए 'हार्दिक हर्षादर्श' में भी यह विशेषता पाई जाती है । कुछ पंक्तियाँ देखिए—

"पै कछु कही न जाय, दिनन के फेर फिरे अब ।
दुरभागिन सों इत फैले फल फूट बैर जब ॥
भयो भूमि भारत मे महा भयंकर भारत ।
भए बीरवर सकल सुभट एकहि सँग गारत ॥"

पाठकजी का 'भारत गीत' बहुत प्रसिद्ध है, जिसमें इन्होंने भारतमाता के लिए आरती लिखी है । देखिए—

जय जय भारत हे ।
जय भारत, जय भारत, जय जय भारत हे ।
जयति जगत-सेवा-हित-सुकृत-सदा-रत हे ।

जयति जयति जय नागर, जय गुन-आगर हे।
जय शोभा के सागर, जगत उजागर हे।" इत्यादि

पूर्णजी देश के उद्धार के लिए सदैव चिंतित रहते थे और उसके लिए स्वदेशी वस्तुओं का व्यवहार आवश्यक समझते थे। स्वदेशी वस्त्र-व्यवहार के सम्बन्ध में वे क्या कहते हैं, देखिए—

"गाढ़ा झीना जो मिलै उसकी ही पोशाक,
कीजे अङ्गीकार तो रहै देश की नाक।
रहै देश की ना' स्वदेशी कपड़े पहने,
हैं ऐसे ही लोग देश के सच्चे गहने।"
जिन्हें नहीं दरकार विलायत योरप का काढ़ा,
तन ढकने से काम गजी होवे या गाढ़ा।"

द्विवेदी-काल के सबसे प्रसिद्ध राष्ट्रीय कवि हैं, श्री मैथिलीशरण गुप्त। उनकी विख्यात रचना भारत-भारती में भारत के अतीत गौरव तथा वर्तमान दुर्दशा का बहुत स्पष्ट और विशद चित्रण है। अन्य रचनाओं में भी उनकी राष्ट्रीय भावना प्रस्फुटित हुई है। 'मातृभूमि' शीर्षक रचना कितनी सुन्दर है, देखिए—

"जिसकी रज में लोट लोटकर बड़े हुये हैं,
घुटनों के बल सरक-सरककर खड़े हुये हैं।
परमहंस-सम बाल्यकाल में सब सुख पाये,
जिसके कारण 'धूल भरे हीरे' कहलाये।
हम खेले-कूदे हर्ष युत
जिसकी प्यारी गोद में।
हे मातृभूमि तुमको निरख,
मग्न क्यों न हों मोद में ॥"

इनके अन्य काव्यों में भी राष्ट्रीयता के दर्शन होते हैं। 'साकेत' में देश-प्रेम से ओत-प्रोत रामचन्द्रजी की यह उक्ति देखिए—

"मैं हूँ तेरा सुमन, चढ़ूँ, सरसूँ कहीं,
मैं हूँ तेरा जलद बढ़ूँ, बरसूँ कहीं।"

राष्ट्रीयता का भाव पं० रामचरित उपाध्याय में भी था। इसके दर्शन इनके 'चिंतामणि' नामक काव्य में होते हैं। पं० रामनरेश त्रिपाठी में भी राष्ट्रीयता है। इनके 'मिलन', 'पथिक' और 'स्वप्न' नामक तीनों काव्य उक्त भावना से प्रेरित हैं। पं० रूपनारायण पांडेय की कविता के मुख्य विषय हैं, देशभक्ति, स्वदेशी वस्तु-व्यवहार, अछूतोद्धार आदि। पं० सत्यनारायण 'कविरत्न' में राष्ट्रीयता कूट-कूटकर भरी हुई थी। उनकी राष्ट्रीय रचनाएँ बड़ी भावपूर्ण, जोशीली तथा मधुर हैं। एक नमूना देखिए—

"कोमल जो नव फूल खिले,
हिय बेधि बिधे ! दुखतार पिरोये।
देस दरिद्र दुखी फिर हूँ,
तुम ताहू पै कौन नसा नहिं भोये।।
विप्र सुदामा कों हेरि, हतो,
अपनो जन जानि दयानिधि, रोये।।
भारत गारत हेरि, किते,
करुना तजि कैं करुनानिधि सोये।।"

श्री वियोगीहरि पर राजनीतिक आन्दोलनों का प्रभाव पड़ा है। इन्होंने 'चरखे की गूँज', 'चरखास्तोत्र' और 'असहयोग-वीणा' नामक रचनाएँ की हैं। इनके

हृदय में देश के लिए त्याग करने वाले वीरों के प्रति अपार श्रद्धा है।

वर्तमान-काल में अनेक कवियों ने राष्ट्रीय रचनाओं की सृष्टि की है। इनमें प्रसादजी, पं० सोहनलाल द्विवेदी, पं० माखनलाल चतुर्वेदी, पं० बालकृष्ण शर्मा 'नवीन', श्रीमती सुभद्राकुमारी चौहान, श्री रामधारीसिंह 'दिनकर', श्री सुमित्रानन्दन पंत और श्री श्यामनारायण पांडेय प्रमुख हैं। प्रसादजी के राष्ट्रीय उद्‌गार देखिए—

"जियें तो सदा इसी के लिए,
यही अभिमान रहे यह हर्ष।
निछावर कर दें हम सर्वस्व,
हमारा प्यारा भारतवर्ष॥"

सोहनलालजी की 'भारतवर्ष' शीर्षक रचना की कुछ पंक्तियाँ देखिए—

"वह महिमामय अपना भारत,
वह गरिमामय सुन्दर स्वदेश।
युग-युग से जिसका उन्नत शिर,
है किये खड़ा हिमगिरि नगेश॥"

माखनलालजी की रग-रग में राष्ट्रीयता तरंगित होती रहती है। 'पुष्प की अभिलाषा' शीर्षक कविता की ये पंक्तियाँ देखिए—

"मुझे तोड़ लेना वनमाली,
उस पथ में देना तुम फेंक,
मातृभूमि पर शीश चढ़ाने
जिस पथ जावें वीर अनेक॥"

नवीनजी स्वयं एक प्रसिद्ध राष्ट्रीय कार्यकर्ता हैं। अतः इनकी कविताओं में राष्ट्रीयता का पूर्ण समावेश हुआ है। इनका विप्लव-गायन 'कवि कुछ ऐसी तान सुनाओ जिससे उथल-पुथल मच जाये' बहुत प्रसिद्धि पा चुका है। श्रीमती सुभद्राकुमारी चौहान की राष्ट्रीय कविताएँ अत्यन्त प्रभावोत्पादक हैं। इनकी 'झाँसी की रानी' बहुत लोकप्रिय है और जन-जन की जिह्वा पर नाच रही है। इसमें देश पर बलिदान होने वाली वीर लक्ष्मीबाई की गौरव-गाथा है। इस प्रकार की रचना भी राष्ट्रीयता का अंग है। कुछ पंक्तियाँ देखिए—

"सिंहासन हिल उठे, राजवंशों ने भृकुटी तानी थी,
बूढ़े भारत में भी आई फिर से नई जवानी थी,
गुमी हुई आजादी की कीमत सबने पहचानी थी,
दूर फिरंगी को करने की सबने मन में ठानी थी।
चमक उठी सन सत्तावन में
वह तलवार पुरानी थी।
बुंदेले हर बोलों के मुंह
हमने सुनी कहानी थी।
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी॥"

दिनकरजी में राष्ट्रीयता कूट-कूटकर भरी हुई है। 'हिमालय के प्रति' शीर्षक रचना में कवि को प्रकृति उतनी आकृष्ट नहीं करती जितना हिमालय का राष्ट्रीय गौरव। कुछ पंक्तियाँ देखिए—

मेरी जननी के हिम-किरीट
मेरे भारत के दिव्य भाल।

नवयुग शङ्खध्वनि जगा रही
जागे नगपति, जागे विशाल।"

श्री सुमित्रानन्दन पंत की नवीन रचना 'स्वर्ण किरण' में स्थान-स्थान पर राष्ट्रीय भावनाओं की अभिव्यक्ति हुई है। 'ज्योति भूमि जय भारत देश' में भारत के प्रति कवि का हृदय उमड़ा पड़ता है।

पांडेयजी ने भारत के प्राण महाराणा प्रताप का आश्रय ग्रहण करके 'हल्दीघाटी' नामक काव्य द्वारा राष्ट्रीयता का प्रचुर परिचय दिया है। मातृभूमि के प्रति प्रेम की व्यंजना और मातृभूमि के अतीत गौरव का गान एवं वर्तमान अवनति के प्रति क्षोभ की भावना के अतिरिक्त मातृभूमि पर बलिदान होने वाले वीरों को गौरव-गाथा भी राष्ट्रीयता के अन्तर्गत है। देखिए—

"जग-वैभव-उत्सर्ग किया,
भारत का वीर कहाकर।
माता-मुख-लाली प्रताप ने,
रख ली लहू बहाकर॥"

सारांश यह है कि इस बीसवीं शताब्दी में हमारी हिन्दी कविता राष्ट्रीय भावनाओं से परिपूर्ण हो रही है। अनेक नवयुवक कवि देशभक्ति का बाना धारण करके हिन्दी-काव्य को सुन्दर-सुन्दर राष्ट्रीय उद्गारों से भर रहे हैं। यह हर्ष की बात है। कहने की आवश्यकता नहीं कि राष्ट्रोत्थान के लिए राष्ट्र पर बलिदान होने वाली महान् आत्माओं की गौरवगाथा-सम्बन्धी राष्ट्रीय कविताओं

का विशेष महत्व है; क्योंकि उनसे नवयुवकों का उद्बोधन होता है। इसके अतिरिक्त उनसे शहीदों की स्मृति-रक्षा भी होती है। वैसे तो शहीदों का नाम सदा अमिट रहता है। किसी ने ठीक ही कहा है—

शहीदों की चिताओं पर
लगेंगे हर बरस मेले।
वतन पर मरने वालों का
सदा कायम निशाँ होगा॥"

---

## सूर की काव्य-प्रतिभा

( १ ) प्रस्तावना—आविर्भाव के समय की दशा
( २ ) काव्य-प्रतिभा
( क ) वात्सल्य-क्षेत्र में पहुँच
( १ ) बाल सुलभ भावों की व्यंजना ( २ ) बालसुलभ चेष्टाओं का चित्रण
( ख ) शृङ्गार-क्षेत्र में पहुँच
( १ ) संयोग शृङ्गार-सम्बन्धी रचना ( २ ) वियोग शृङ्गार-सम्बन्धी रचना
( ग ) भक्ति-क्षेत्र में पहुँच
( घ ) बाह्य दृश्य-चित्रण
( ङ ) उक्ति का अनूठापन
( च ) अलंकार—योजना
( छ ) भाषा
( ३ ) उपसंहार—हिन्दी साहित्य में स्थान

भारतवर्ष में मुसलमानों का आधिपत्य पूर्णतया स्थापित हो जाने पर हिन्दुओं में गहरी उदासी छा गई। मुसल-

मान उन पर तरह-तरह के अत्याचार करते थे और वे पराधीनता की शृङ्खलाओं में जकड़े दीन बने हुए सब कुछ सहते थे। उनका जीवन नीरस एवं निराशा-मय हो गया था। ऐसे समय उन्हें सान्त्वना देने के लिए, उनके हृदय को हलका करने के लिए, कवि भक्ति का मार्ग खोजने लगे। रामभक्त कवि दुष्ट-दलनकारी दीनबन्धु भगवान राम का शक्ति-सम्पन्न रूप दिखाकर तथा कृष्णभक्त कवि सौंदर्य-पूर्ण भगवान कृष्ण का हँसता-खेलता रूप दिखाकर हिन्दुओं के भग्न होते हुए हृदय को सँभालने और उनके जीवन में सरसता का संचार करने लगे। उन सब में मुरझाए मनों को सींचनेवाली सबसे मधुर वाणी अंधे कवि सूरदास की थी।

सूरदासजी ने प्रधानतः कृष्ण-जीवन के सौंदर्यपूर्ण और माधुर्यपूर्ण पक्ष को अपने काव्य में प्रदर्शित किया है। उन्होंने बाल्यकाल तथा यौवनकाल की नाना प्रकार की मनोहर परिस्थितियों के विशद चित्रण द्वारा हिन्दी-काव्य को जगमगा दिया है। वात्सल्य और शृङ्गार के क्षेत्रों का जितना अधिक उद्घाटन उन्होंने अपने बंद नेत्रों से किया है उतना कोई खुले नेत्रवाला भी नहीं कर सका है। वे तो उनका कोना-कोना झाँक आए हैं, औरों के लिए कुछ छोड़ा ही नहीं है। उक्त दोनों रसों से सम्बन्धित न जाने कितनी मानसिक दशाओं का समावेश उनके काव्य में हुआ है। उनके एक-एक पद में न जाने कितने भाव उलझे पड़े हैं। उनके 'सूर-सागर' को यदि भाव-सागर कहें तो अत्युक्ति न होगी। प्रेम-भाव का पूर्ण ज्ञान यदि किसी कवि को था तो वह हृदय के पारखी सूर को। उनका हृदय प्रेम से आप्लावित

था। उसके तीनों रूपों, वात्सल्य प्रेम, दाम्पत्य प्रेम एवं भगवद्विषयक प्रेम (अर्थात् भक्ति), का विस्तृत प्रत्यक्षीकरण उनकी कविता में मिलता है। कृष्णजी की बाललीला के पद वात्सल्य प्रेम के, गोपी-सम्बन्धी पद दाम्पत्य प्रेम के और विनय के पद भगवद्विषयक प्रेम के अन्तर्गत हैं।

पहले सूर का वात्सल्य-क्षेत्र लीजिए। कृष्ण की बाल-लीला का बड़े विशद रूप में चित्रण हुआ है। शैशव से लेकर कौमार अवस्था तक के क्रमानुसार अनेक चित्र मौजूद हैं। कवि ने बालकों की अन्तः प्रकृति में प्रविष्ट होकर बाल-सुलभ भावों का बड़ा स्वाभाविक उद्‌घाटन किया है। बालकों में स्पर्द्धा का भाव स्वाभाविक होता है। वे एक दूसरे की होड़ बहुत करते हैं। देखिए निम्नांकित पद में कृष्ण बलदाऊ की चोटी से अपनी चोटी को छोटा देखकर किस प्रकार माता यशोदा से प्रश्न करते हैं—

"मैया कबहिं बढ़ैगी चोटी ?  
किती बार मोहिं दूध पियत भई, यह अजहूँ है छोटी।  
तू जो कहति बल की बेनी ज्यों ह्वै है लांबी मोटी॥  
काढ़ति, गुहति, न्हावत, पोंछत, नागिन-सी भुइँ लोटी।  
काचो दूध पियावति पचि-पचि देत न माखन रोटी।  
सूर स्याम चिरजिव दोउ भैया, हरि-हलधर की जोटी।

खिझाने की प्रवृत्ति भी बालकों में होती है। चिढ़ाना उन्हें अच्छा लगता है। शिकायत करना भी उनके स्वभाव में पाया जाता है। बलदाऊ कृष्ण को चिढ़ाते हैं। कृष्ण उनकी शिकायत यशोदा से करते हैं। देखिए—

"मैया मोहिं दाऊ बहुत खिझायो ।
मोसों कहत मोल को लीनों, तू जसुमति कब जायो ।
कहा कहौं यहि रिस के मारे, खेलन हौं नहिं जात ।
पुनि-पुनि कहत, कौन है माता, को है तुमरो तात ।
गोरे नन्द, जसोदा गोरी तुम कत स्याम सरीर ।
तारी दे दे हँसत ग्वाल सब, सिखै देत बलवीर ॥"

खेल में हार-जीत पर बालकों में क्षोभ होना स्वाभाविक है । इस भाव की व्यंजना देखिए—

"खेलत में को काको गोसैयाँ ।
हरि हारे, जीते श्रीदामा, बरबस ही कत करत रिसैयाँ ।
जाति पाँति हमते कछु नाहीं ना हम बसत तुम्हारी छैयाँ ॥
अति अधिकार जनावत यातें अधिक तुम्हारे हैं कछु गैयाँ ।
रुहठि करे तासों को खेलै रहे वैठि जहँ तहँ सब ग्वैयाँ
सूरदास प्रभु खेलोई चाहत दाँव दियो करि नन्द-दुहैयाँ ॥"

इस प्रकार के अनेक भाव 'सूरसागर' में हैं ।

बाल-सुलभ चेष्टाओं के चित्रण में तो सूर ने कमाल किया है । इससे उनकी सूक्ष्म-दर्शिता का परिचय मिलता है । पैर का अँगूठा मुख में डालना शिशुओं की स्वाभाविक चेष्टा है । देखिए बाल-कृष्ण की यह चेष्टा—

"करि गहि पग अँगुठा मुख मेलत ।
प्रभु पौढ़े पालने अकेले, हरषि हरषि अपने रँग खेलत ।"

हठ करना भी बालकों की स्वाभाविक चेष्टा है । बालहठ प्रसिद्ध है । इच्छा की पूर्ति न होने पर बालक रूठकर धरती पर लोट जाया करते हैं । देखिए कृष्णाजी की

इस चेष्टा पर यशोदाजी अप्रसन्न होकर क्या कह रही हैं—

"कत हो आरि करत मेरे मोहन यों तुम आँगन लोटी ?
जो माँगहु सो देहुँ मनोहर, यहै वात तेरी खोटी।"

शिशु घुटनों के वल चलते हुए अपने सारे शरीर को धूल-धूसरित कर लेते हैं। दाल, भात, दही आदि भी उनके मुख की शोभा बढ़ाते रहते हैं। यही दशा कृष्णजी की भी है। देखिए—

"सोभित कर नवनीत लिए।
घुटरुन चलत, रेनु तन मंडित, मुख, दधि लेप किए।"

इस प्रकार की अनेक चेष्टाओं का 'सूरसागर' भंडार है।

अब शृङ्गार-क्षेत्र की ओर आइए। संयोग और वियोग दोनों पक्षों को जितना प्रचुर विस्तार सूर ने दिया है उतना किसी अन्य कवि ने नहीं। वृन्दावन में जब तक कृष्णजी रहे तब तक का उनका और गोपियों का क्रीड़ामय सारा जीवन ही संयोग पक्ष है। दानलीला, माखन-लीला, चीर-हरण-लीला, रास-लीला आदि पर सहस्रों पद हैं। उनका संयोग-वर्णन अत्यन्त स्वाभाविक एवं उल्लासपूर्ण है। राधा और कृष्ण में प्रेम की उत्पत्ति रूप-आकर्षण द्वारा हुई। देखिए—

"खेलन हरि निकसे ब्रज खोरी।
गए श्याम रवितनया के तट, अंग लसहि चन्दन की खौरी॥
औचक ही देखी तहँ राधा, नैन विसाल भाल दिए रोरी।
नील वसन फरिया कटि पहिरे बेनी पीठि रुचिर झकझोरी।

संग लरकिनी चलि इत आवति दिन थोरी अति छवि तन गोरी।
सूर श्याम देखत ही रीझे, नैन नैन मिलि परी ठगोरी॥"

छेड़-छाड़ और हास-परिहास कौमार अवस्था की स्वाभाविकता है। इन्हीं साधनों द्वारा गोपियों के साथ कृष्ण के प्रेम का स्वाभाविक प्रारम्भ सूर ने प्रदर्शित किया है। देखिए कुमार कृष्ण की कुमारी राधा के साथ छेड़-छाड़ कितनी सुन्दर है—

"बूझत श्याम कौन तू गोरी?
कहाँ रहति, काकी तू बेटी? देखी नाहिं कहूँ ब्रज-खोरी॥
काहे को हम ब्रज तन आवति? खेलति रहित आपनी पौरी।
सुनति रहति श्रवनन नँद ढोठा करत रहत माखन दधि चोरी॥
तुम्हरो कहा चोरि हम लैहैं? खेलन चलौ संग मिलि जोरी।
सूरदास प्रभु रसिक-सिरोमनि बात न भुरइ राधिका भोरी॥"

'तुम्हरो कहा चोरि हम लैहैं?' में कैसा सुन्दर परिहास है!

कृष्णजी के मथुरा चले जाने पर संयोग शीघ्र ही वियोग में परिणत हो जाता है। वियोग की जितनी दशाएँ हो सकती हैं उन सबका समावेश 'सूरसागर' में हुआ है। उसमें वियोगी हृदय का सूक्ष्म विश्लेषण है। सूर का विप्रलम्भ बहुत व्यापक एवं हृदयस्पर्शी है। उसमें कहीं भी कृत्रिमता नहीं पाई जाती। उसके वर्णन में कवि ने जैसी तन्मयता, जैसी तल्लीनता, दिखाई है वैसी अन्यत्र देखने को नहीं मिलती। सूर का विप्रलम्भ सचमुच विश्व-साहित्य की अनूठी वस्तु है। कुछ उदाहरण लीजिए—

"निसि दिन बरसत नैन हमारे ।
सदा रहत पावस ऋतु हम पर, जब तें स्याम सिधारे ॥
अंजन थिर न रहत अँखियन में, कर कपोल भए कारे ।
कंचुकि पट सूखत नहिं कबहूँ, उर बिच बहत पनारे ॥
आँसू सलिल भए पग थाके, बहे जात सित तारे ।
सूरदास अब डूबत है ब्रज, काहे न लेत उबारे ॥"

विरहिणी गोपिकाओं की यह उक्ति कितनी वेदनापूर्ण, कितनी मर्मस्पर्शी है ! इसकी चोट से क्या पाठक घायल हुए बिना रह सकता है ?

"ऊधो इतनी कहियो जाय ।
अति कृशगात भई हैं तुम बिनु बहुत दुखारी गाय ॥
जल-समूह बरसत अँखियन तें, हूँकति लीन्हें नाँव ।
जहाँ जहाँ गोदोहन करते हूँढ़ति सोइ सोइ ठाँव ॥
परति पछार खाइ छिन हीं छिन अति आतुर ह्वै दीन ।
मानहु सूर काढ़ि डारी हैं वारि मध्य तें मीन ॥"

जिसके वियोग में पशुओं को इतनी व्यथा हो, इतना संताप हो, उसके वियोग में आत्मीय जनों की क्या दशा हुई होगी ? गोपियों की इस उक्ति में कितने कारुण्यपूर्ण उद्गार हैं ! जब वे अपने दुःख की राम-कहानी कहते-कहते थक जाती हैं तब गायों की दयनीय दशा कहती हैं, जिससे कदाचित् उन्हीं का ख्याल करके प्रियतम कृष्ण आ जायँ ।

कभी वे सायंकाल कृष्ण का स्मरण करने लगती हैं—

"एहि बेरियाँ बन तें ब्रज आवते ।
दूरहिं तें वह बेनु अधर धरि बारंबार बजावते ॥"

कभी वे अपने नैराश्यपूर्ण नीरस जीवन के मेल में न होने के कारण वृन्दावन के हरे-भरे वृक्षों को कोसने लगती हैं—

"मधुवन तुम कत रहत हरे?
विरह-वियोग श्यामसुन्दर के ठाढ़े क्यों न जरे?"

कभी वे रात्रि का सर्पिणी कहने लगती हैं—

"पिया विनु साँपिनि कारी राति।
कबहुँ जामिनी होत जुन्हैया डसि उलटी ह्वै जाति॥"

सूर का हृदय कृष्णभक्ति से लबालब भरा था। वे कृष्ण भगवान की सलोनी छवि पर निछावर हो गए थे। देखिए—

"नन्दसुअन की या छवि ऊपर सूरदास बलिहारी।"

वे 'हरिनाम' को निर्बल का बल समझते थे। देखिए—

"सूर किसोर कृपा तें सब, बल हारे को हरि नाम।"

भक्त की दीनता उनके हृदय में कूट-कूटकर भरी हुई थी। निम्नांकित पंक्तियों में इसकी सुन्दर व्यंजना हुई है—

"हरि हौं सब पतितन को नायक।
को करि सकै बराबरि मेरी और न कोऊ लायक॥"

सूर के बाह्य दृश्य-चित्रण में केवल रूप को स्थान मिला है, प्रकृति को नहीं। प्रकृति का उपयोग भाव या अलंकार-सामग्री के रूप में हुआ है, उसकी स्वतन्त्र सत्ता कहीं नहीं देखी जाती। देखिए—

"बिनु गोपाल बैरिन भईं कुंजैं।
तब ये लता लगतिं अति शीतल, अब भईं विषम ज्वाल की पुंजैं॥"

अथवा—

"देखि री ! हरि के चंचल नैन ।
"खंजन मीन मृगज चपलाई, नहिं पटतर इक सैन ॥"

रूप-चित्रण तो सूर का बहुत सुन्दर हुआ है । कृष्ण की श्यामल मोहिनी मूर्ति पर गोपियाँ मोहित थीं, व्रजजन मुग्ध थे । एक चित्र देखिए—

"नटवर भेष धरे व्रज आवत ।
मोर मुकुट मकराकृत कुंडल कुटिल अलक मुख पर छवि पावत ॥
भ्रकुटी विकट नैन अति चंचल यहि छवि पर उपमा एक भावत ।
धनुस देखि खंजन विवि डरपत उड़ि न सकत उठबे अकुलावत ॥
कनक मेखला कटि पीताम्बर नृत्यत मंद मंद सुर गावत ।
सूर स्याम प्रति अंग माधुरी निरखत व्रज-जन के मन भावत ॥"

काव्य की रमणीयता बढ़ाने में उक्ति का अनूठापन विशेष महत्व रखता है । यदि किसी भाव की व्यंजना के लिए वक्र उक्ति का आश्रय लिया जाय तो काव्य का माधुर्य बढ़ जाता है । सूर ने इस युक्ति का अच्छा उपयोग किया है । किसी बात को कहने के न जाने कितने टेढ़े-सीधे ढंग उन्हें ज्ञात थे । उन्होंने गोपिकाओं के मुख से किस अनूठे ढंग से कृष्णजी के सगुण रूप का परित्याग असम्भव बताया है, देखिए—

'उर में माखन चोर गड़े ।
अब कैसहुँ निकसत नहिं ऊधो, तिरछे ह्वै जु अड़े ॥"

ठीक है, तिरछी होकर अटकी हुई वस्तु कैसे बाहर निकल सकती है ?

एक दूसरे स्थल पर उद्धव द्वारा निराकार-उपासना के प्रतिपादन पर खिन्न गोपिकाओं की वचन-वक्रता का

परिचय इस उक्ति में मिलता है। वे राधा से कहती हैं—

"मोहन माँग्यो अपनो रूप।
या ब्रज वसत अँचै तुम बैठी, ता विनु तहाँ निरूप ॥"

कृष्ण का रूप तो तुम पी गई हो। वह तुम्हारे हृदय में यहीं रह गया है, क्योंकि तुम उनके रूप का सदैव ध्यान करती रहती हो। अतः कृष्ण वहाँ रूप-रहित, आकार रहित हो गए हैं। उद्धव द्वारा उन्होंने अपना रूप माँगा है। भाव यह है कि तुम जो कृष्ण का ध्यान करती रहती हो उसे उद्धव छुड़ाने आए हैं। यह बात कितने टेढ़े ढंग से कही गई है।

सूर का अलंकार-विधान श्रेष्ठ है। उन्होंने अपनी कल्पना के बल से कई स्थलों पर मनोरम अलंकारों की योजना की है। एक उदाहरण लीजिए—

"हमको सपनेहू में सोच।
जा दिन तें बिछुरे नन्द नन्दन ता दिन ते यह पोच ॥
मनो गोपाल आए मेरे घर हँसि करि भुजा गही।
कहा करों बैरिन भइ निंदिया, निमष न और रही ॥
ज्यों चकई प्रतिबिंब देखिके, आनन्दी पिय जानि।
सूर पवन मिलि निठुर विधाता चपल कियो जल आनि ॥"

किसी गोपी द्वारा स्वप्न में अपने प्रियतम कृष्ण के साक्षात्कार और किसी चकई द्वारा जल में अपना ही प्रतिबिम्ब देखकर भ्रमवश अपने पति के दर्शन का कैसा मार्मिक साम्य सूर ने उपस्थित किया है! इसके अतिरिक्त निद्राभंग के कारण संयोग के अभाव और पवन के कारण

जल के हिल जाने से प्रतिबिम्ब के हट जाने की कैसी सुन्दर समता कवि ने दिखाई है ! उपमा अलंकार का यह बहुत उत्कृष्ट उदाहरण है। सूर ने विशेषकर उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा आदि सादृश्यमूलक अलंकारों का ही प्रयोग किया है। इनकी प्रचुरता रूप-वर्णन में मिलती है। कहीं-कहीं सूर ने आलंकारिक कुतूहल भी दिखाया है। जैसे निम्नांकित रूपकातिशयोक्ति में—

"अद्भुत एक अनूपम बाग।
जुगल कमल पर गजवर क्रीड़त तापर सिंह करत अनुराग॥
हरि पर सरवर सर पर गिरवर गिरि पर फूले कंज पराग।
रुचिर कपोत बसत ता ऊपर ता ऊपर अमृत फल लाग॥
फल पर पुहुप पुहुप पर पल्लव तापर सुकपिक मृग मद काग।
खंजन धनुष चन्द्रमा ऊपर ता ऊपर इक मनिधर नाग॥
अंग अंग प्रति और और छवि उपमा ताको करथन त्याग।
सूरदास प्रभु पियहु सुधारस मानहु अधरनि को बड़ भाग॥"

सूर का काव्य ब्रजभाषा में है। वह ब्रज की चलती बोली होने पर भी साहित्यिक भाषा के रूप में मिलती है। उसमें कहीं-कहीं अन्य प्रान्तीय भाषाओं तथा अपभ्रंश के शब्द भी पाए जाते हैं। 'आपन', 'हमार' आदि पूरबी प्रयोग हैं। मँहगी के अर्थ में 'प्यारी' का प्रयोग पंजाबी है। अंधे होने के कारण सूर अपने पदों को सामने रखकर उनकी भाषा का शोधन करने में असमर्थ थे। यही कारण है कि कई स्थलों पर वाक्य-रचना अव्यवस्थित तथा शब्दों का विकृत रूप देखने में आता है। जैसे—'रहत' का 'राहत', 'पानी' का 'पान्यों' आदि कर

दिया गया है। ऐसा तुकान्त की रक्षा के लिए भी करना पड़ा है। वैसे भाषा में सर्वत्र स्वाभाविक मिठास है।

सारांश यह है कि सूर एक महाकवि थे। उनकी काव्य-प्रतिभा जाज्वल्यमान है। उससे हिन्दी-काव्य-क्षेत्र जगमगा रहा है। यद्यपि उसका प्रकाश जीवन के संकुचित क्षेत्र में हुआ है, तथापि उससे उस क्षेत्र का कोना-कोना आलोकित हो गया है। सूर का एक-एक पद भावों से ठसाठस भरा हुआ है। उसमें 'गागर में सागर' का गुण विद्यमान है। उसे सुनकर श्रोता पर क्या प्रभाव पड़ता है, देखिए—

"श्री सूर-कविता सुनि कौन कवि, जो नहिं सिर चालन करे।"

श्रोता मस्त होकर सिर हिलाने लगता है। सूर के पदों के सम्बन्ध में यह दोहा भी बहुत प्रसिद्ध है—

"किधौं सूर को सर लग्यो, किधौं सूर की पीर।
किधौं सूर को पद लग्यो, बेध्यो सकल शरीर॥"

सचमुच सूर के पद घायल किए बिना नहीं रहते। उनकी सी मधुरता, उनकी सी सरसता, उनकी सी गंभीरता, उनकी सी मर्म-स्पर्शिता अन्यत्र कहाँ मिल सकती है?

---

## हिन्दी-साहित्य में नाटकों का विकास

( १ ) प्रस्तावना—आरम्भ
( २ ) भारतेन्दुजी तथा उनके सहयोगियों द्वारा नाटक-रचना
( ३ ) भारतेन्दु काल की नाटक-रचना-शैली
( ४ ) भारतेन्दु कालीन नाटक-परम्परा में आगे चलकर शैथिल्य का समावेश

( ५ ) द्विवेदी-काल में अनुवादित नाटकों की रचना
( ६ ) हिन्दी-नाटक पर द्विजेन्द्रलाल राय का प्रभाव
( ७ ) वर्तमानकाल में नाटक-विकास
( ८ ) एकांकी नाटकों का प्रचार
( ९ ) हिन्दी नाटकों पर यथार्थवाद का प्रभाव
(१०) उपसंहार—सारांश

हिन्दी-नाटक का प्रारम्भ भारतेन्दुजी के समय से माना जा सकता है। उनसे पहले नाटक के नाम से दो चार ग्रन्थ लिखे जा चुके थे। जैसे—बाबू-गोपालचन्द्र का 'नहुष' नाटक और महाराज विश्वनाथसिंह का 'आनंद-रघुनंदन'। पर इनमें नाटकत्व की कमी थी और ये दोनों ब्रजभाषा में लिखे गए थे। भारतेन्दुजी ने सर्वप्रथम खड़ी बोली में नाटक-रचना का सूत्रपात किया। उन्होंने नाटक-सम्बन्धी एक लेख भी लिखा था। हिन्दी में इस विषय का यह पहला लेख है।

भारतेन्दुजी को नाटक-रचना की प्रेरणा बंगाली साहित्य से मिली। पन्द्रह वर्ष की अल्पायु में उन्होंने बंगाल की यात्रा की थी। वहाँ उन्हें बंगाली नाटकों का परिचय प्राप्त करने का अवसर प्राप्त हुआ। उनका सबसे पहला नाटक—'विद्यासुन्दर' एक बंगाली-नाटक का अनुवाद है। इसके अतिरिक्त उन्होंने 'सत्यहरिश्चन्द्र', 'भारत दुर्दशा', 'अन्धेरनगरी', 'वैदिकी-हिंसा हिंसा न भवति', आदि मौलिक और 'मुद्राराक्षस', 'कर्पूरमंजरी' आदि अनुवादित नाटकों की रचना की। उनके प्रभाव से प्रभावित होकर बद्रीनारायण चौधरी, प्रतापनारायण मिश्र

अम्बिकादत्त व्यास, श्री निवासदास, राधाकृष्णदास आदि लेखक भी इस कार्य की ओर उन्मुख हुए। बदरीनारायण ने भारत सौभाग्य, प्रतापनारायण मिश्र ने 'गोसंकट', अम्बिकादत्त व्यास ने 'ललिता' तथा 'भारत-सौभाग्य' श्री निवासदास ने 'रणधीर प्रेममोहिनी' 'तप्तासंवरण' एवं 'संयोगिता स्वयंवर' और राधाकृष्णदास ने 'महाराणा प्रतापसिंह', 'दुःखिनी बाला' एवं 'महारानी पद्मावती' की रचना की। इस प्रकार हम देखते हैं कि भारतेन्दु-युग में गद्य-साहित्य के इस अंग की ओर लेखकों का पर्याप्त ध्यान रहा।

भारतेन्दुजी ने नाटक-रचना की संस्कृत और विलायती शैलियों का मध्यम मार्ग ग्रहण किया। विलायती शैली का प्रभाव बँगला द्वारा पड़ा। वे स्वयं उच्च कोटि के अभिनेता थे और रंगमंच की आवश्यकताओं को समझते थे। यही कारण है कि उनके नाटक अभिनयोपयुक्त हैं।

खेद के साथ कहना पड़ता है कि भारतेन्दु के समय की नाटक-परम्परा आगे चलकर बहुत शिथिल हो गई। इस शिथिलता का कारण उपन्यासों की ओर दिन-दिन बढ़ती हुई रुचि के अतिरिक्त अभिनय-शालाओं का अभाव भी कहा जा सकता है। अभिनय द्वारा नाटकों की ओर रुचि बढ़ती है और उनका अच्छा प्रचार होता है। नाटक दृश्य काव्य हैं। उनका बहुत कुछ आकर्षण अभिनय पर अवलम्बित रहता है। उस समय नाटक खेलने वाली जो व्यवसायी पारसी कम्पनियाँ थीं, वे उर्दू को छोड़कर हिन्दी नाटक खेलने

को तैयार न थीं। ऐसी दशा में नाटकों की ओर हिंदी प्रेमियों का उत्साह कैसे रह सकता था ?

द्विवेदी-युग में मौलिक नाटकों की रचना नहीं-सी हुई। लेखकों ने संस्कृत, बँगला और अंगरेजी से ही नाटकों का प्रायः अनुवाद किया। संस्कृत-नाटकों के अनुवाद करनेवाले पं० सत्यनारायण तथा लाला सीताराम बी० ए० थे। लालाजी ने अंगरेजी के नाटकों का भी अनुवाद किया। बँगला-नाटकों का अनुवाद करनेवाले रूपनारायण पाँडे थे। उन्होंने द्विजेन्द्रलाल राय और गिरीशचन्द्र घोष द्वारा लिखे हुए नाटकों की अवतारणा हिन्दी में की।

भारतेन्दुजी के बाद हिन्दी-नाटक पर द्विजेन्द्रलाल राय का प्रभाव पड़ा। द्विजेन्द्रबाबू अपने समय के बंगाल के सर्वश्रेष्ठ-नाटककार थे। उनके नाटकों की ओर हिन्दीवाले आकर्षित हुए और उनका खूब अनुवाद होने लगा। मौलिक लेखक भी उनकी शैली को अपनाने का प्रयत्न करने लगे। उनके नाटकों में भावुकता चरमकोटि तक पहुँची हुई थी और अन्तर्द्वन्द्व को वे प्रधानता देते थे। उन पर पाश्चात्य प्रभाव खूब पड़ा था। सारांश यह है कि आधुनिक काल के आरम्भ ही से बँगला को देखा देखी हमारे हिंदी-नाटकों के ढाँचे भी पाश्चात्य होने लगे। नांदी, मंगलाचरण तथा प्रस्तावना हटाई जाने लगी। विष्कंभक, प्रवेशक और गर्भाङ्क भी नहीं रखे जाने लगे।

आधुनिक काल के नाटककारों में दो नाटककार बहुत ऊँचे स्थान पर दिखाई पड़े हैं—जयशंकर प्रसादजी और

हरिकृष्ण 'प्रेमी'। दोनों की दृष्टि ऐतिहासिक काल की ओर रही है। 'प्रसादजी' ने अपना क्षेत्र प्राचीन हिन्दू-काल के भीतर चुना और 'प्रेमीजी' ने मुसलमान काल के भीतर। प्रसादजी के नाटकों में 'स्कन्दगुप्त' और प्रेमीजी के नाटकों में 'रक्षा बंधन' श्रेष्ठ है। इन लेखकों के नाटक, यद्यपि ऐतिहासिक हैं, पर उनमें आधुनिक आदर्शों और भावनाओं का प्रभाव स्पष्ट लक्षित होता है। 'प्रसादजी' और 'प्रेमीजी' के अतिरिक्त बद्रीनाथ भट्ट, गोविन्दबल्लभ पंत, पांडेय बेचनशर्मा 'उग्र' माखनलाल-चतुर्वेदी, सेठ गोविंददास, राधेश्याम, लक्ष्मीनारायण मिश्र, जगन्नाथप्रसाद, मिलिंद, ने नाटक रचना की है। बद्रीनाथ भट्ट की 'दुर्गावती' में अभिनय की विनोद-पूर्ण सामग्री है। पंतजी की 'वरमाला' अभिनयोपयुक्त सफल रचना है। उग्र का महात्मा ईसा, चतुर्वेदीजी का 'कृष्णार्जुन युद्ध' सेठजी का 'कर्तव्य' राधेश्यामजी का 'वीर अभिमन्यु' मिश्रजी का 'संन्यासी, 'मिलिंदजी' का 'प्रतापसिंह' और भट्टजी का 'विश्वामित्र' अच्छे नाटक हैं। प्रहसन-लेखकों में जी० पी० श्रीवास्तव का नाम उल्लेखनीय है। उनका 'उलट-फेर' अच्छा नाटक है। इन लेखकों के अतिरिक्त अन्य लेखक भी नाटक-रचना कर रहे हैं, पर अभी उनका कोई विशिष्ट स्थान नहीं है।

इधर कुछ दिनों से हिंदी में एकांकी नटक भी लिखे जाने लगे हैं। जीवन की जटिलता के कारण आजकल समय की कमी की शिकायत प्रायः रहती है; आजकल लोग थोड़े से थोड़े समय में अधिक से अधिक मनोरंजन चाहते हैं। इसी प्रवृत्ति के फल-स्वरूप एकांकी नाटक का अविर्भाव हुआ है। उसमें कहानी की भाँति जीवन की

केवल एक झलक ही दिखाई जाती है। पर जिस प्रकार कहानी उपन्यास का लघु संस्करण नहीं है, उसी प्रकार एकांकी नाटक बड़े नाटक का लघु संस्करण मात्र नहीं है। उसकी रचना का कौशल घटनाओं की संख्या कम कर देने में नहीं है, वरन् उनके सफल प्रतिपादन में है। कुछ लोगों का विचार है कि एकांकी नाटक में चरित्र-चित्रण के लिए कोई स्थान नहीं है। यह विचार भ्रमपूर्ण है। एकांकी नाटक में चरित्र का चित्रण होता तो है; किन्तु बड़े नाटक की भाँति उसमें चरित्र के विकास एवं विश्लेषण की अधिक गुंजाइश नहीं रहती। बड़े नाटक की अपेक्षा उसमें छोटे आकार के कारण रसात्मकता एवं कवित्व की उद्भावना सरलता से की जा सकती है।

यद्यपि हमारे यहाँ एक अंक वाले उप-रूपकों की रचना बहुत पहले हुई थी, तथापि वर्तमान एकांकी नाटक-रचना की प्रेरणा हमें आधुनिक अँगरेजी साहित्य से मिली है। उसी के अनुसार हिंदी-एकांकी नाटक अपना स्वरूप प्रदर्शित कर रहा है। उसके विषय आधुनिक समाज से सम्बन्धित होते हैं। आजकल हिंदी के कई कवि और नाटककार एकांकी नाटक लिख रहे हैं। इन नाटकों के कई संग्रह निकल चुके हैं, जिनमें 'आधुनिक एकांकी नाटक' अच्छा संग्रह है। इसमें रामकुमार वर्मा, भगवतीचरण वर्मा सुदर्शन, उदयशंकर भट्ट, भुवनेश्वर, उपेन्द्रनाथ अश्क और धर्मप्रकाश आनन्द के नाटक संगृहीत हैं। इन महानुभावों के अतिरिक्त गणेशशंकर द्विवेदी तथा सेठ गोविन्ददास भी इस क्षेत्र में कार्य कर रहे हैं।

वर्तमान हिन्दी नाटकों पर पाश्चात्य यथार्थवाद का प्रभाव पड़ रहा है। इसी के परिणाम-स्वरूप हमारे यहाँ दुःखान्त नाटकों की भी रचना होने लगी है। प्राचीन काल में हमारे यहाँ नाटक सुखान्त होते थे, दुःखान्त नहीं। सुख-दुःख के घात-प्रतिघात अवश्य दिखाए जाते थे; किंतु उन सबका अवसान आनन्द में हो जाया करता था। आजकल कुछ नाटककार यथार्थवाद की झोंक में समाज के कुत्सित एवं वीभत्स चित्र भी उपस्थित कर रहे हैं। यह बुरी बात है। उनको यह नहीं सूझता कि यथार्थवाद की नकल करने से समाज का कितना अहित होगा, समाज का कितना अधःपतन होगा। नकल करना बुरा नहीं। पर नकल सदैव उत्कृष्ट बातों की करनी चाहिए, निकृष्ट बातों की नहीं।

अन्त में यही कहना है कि हिन्दी-नाटक द्रुत गति से उन्नति की ओर अग्रसर हो रहा है और उसका खूब विकास हो रहा है। उसमें अन्तः प्रकृति के विश्लेषण द्वारा चरित्र-चित्रण, भावों के घात-प्रतिघात तथा रसात्मकता की प्रधानता पाई जाती है। वह अँगरेजी नाटक के अनुसरण पर अपना स्वरूप स्थिर कर रहा है, संस्कृत नाटक के अनुकरण पर नहीं।

---

## देवनागरी-लिपि और उसमें सुधार

( १ ) प्रस्तावना—देवनागरी-लिपि की महत्ता
( २ ) रोमन एवं फारसी लिपियों के साथ उसकी तुलना

( ३ ) उसका राष्ट्रलिपि की अधिकारिणी होना
( ४ ) उसकी कुछ कमियाँ
( ५ ) आवश्यक सुधार
( ६ ) उपसंहार—सारांश

हिन्दी की देवनागरी लिपि एक वैज्ञानिक लिपि है। यह अनेक गुणों से परिपूर्ण है। यह सरल, सुबोध तथा सुन्दर है। ध्वनि की दृष्टि से भी यह भरी-पूरी है। यह हमारी निजी पैतृक सम्पत्ति है। इसकी वर्णमाला वैज्ञानिक आधार पर सैकड़ों वर्ष पूर्व निर्धारित की गई थी। भारतवर्ष में इसका प्रचार अन्य भारतीय लिपियों की अपेक्षा अधिक है। प्रत्येक प्रान्त के निवासी इससे परिचित हैं, क्योंकि प्रायः सभी प्रान्तों में संस्कृत लिखने में देवनागरी-लिपि ही प्रयुक्त होती है। यह संस्कृत की निजी लिपि बन गई है। मराठी भाषा भी इसी लिपि से अंकित की जाती है। बँगला, गुरुमुखी तथा गुजराती की लिपियाँ देवनागरी से बहुत समानता रखती हैं।

राष्ट्र-लिपि के आसन पर विराजमान करने में देवनागरी की प्रतियोगिता में दो लिपियाँ रक्खी जाती हैं—एक रोमन और दूसरी फारसी। इनमें से रोमन लिपि इस समय पश्चिमी संसार की लिपि है। हमारे देश की अँगरेजी पढ़ी-लिखी जनता उससे परिचित है। फारसी लिपि में उर्दू भाषा का साहित्य अंकित है। अतः संयुक्त-प्रान्त के अतिरिक्त अन्य प्रान्तों में भी उर्दू-भाषा-भाषी कुछ जनता उससे परिचित है। इस प्रकार अन्य प्रान्तों

में भी उसका कुछ-कुछ प्रचार है। अब विचारणीय विषय यह है कि देवनागरी की तुलना में रोमन लिपि आदरणीय एवं ग्राह्य है अथवा फारसी लिपि।

पहले रोमन लिपि को लीजिए। ध्वनि की दृष्टि से वह अत्यन्त दोषपूर्ण है। उसमें एक ही ध्वनि के लिए कई वर्णों का प्रयोग होता है। जैसे 'क' के लिए 'K' और 'C' 'ज' के लिए 'G' और 'J' 'व' के लिए 'W' और 'V' 'अ' के लिए 'A' 'E' और 'I' 'ए' के लिए 'A' और 'E' 'ई' के लिए 'E' 'I' और 'Y' 'इ' के लिए 'E' और 'I'। एक ही वर्ण कई ध्वनियों के लिए प्रयुक्त होता है। जैसे 'C' 'स' और 'क' के लिए 'G' 'ज' और 'ग' के लिए 'U' 'उ' 'ऊ' और 'अ' के लिए; 'A' 'अ' 'आ' और 'ए' के लिए 'E' 'इ' 'ई' 'ए' और 'अ' के लिए 'I' 'इ' 'आइ' और 'ई' के लिए। परिणाम यह होता है कि ध्वनि की अनिश्चितता के कारण शब्दों के उच्चारण एवं बनावट रटनी पड़ती है, अन्यथा कुछ का कुछ पढ़ा जा सकता है। जैसे 'cat' को 'कैट' 'केट' 'काट' 'कट' 'सैट' 'सेट' 'साट' 'सट' और Snake को 'स्नेक' 'स्नाक' 'स्नैक' 'स्नक' 'स्नेक' 'स्नाके' 'स्नैके; 'स्नके' 'स्नेकी' 'स्नाकी' 'स्नैकी' 'स्नाकी' पढ़ा जा सकता है। देवनागरी लिपि में ऐसी गड़बड़ी नहीं है। इसमें प्रत्येक ध्वनि के लिए एक वर्ण और प्रत्येक वर्ण के लिए एक ध्वनि निर्धारित है। अतः जैसा लिखा जाता है वैसा ही पढ़ा जाता है।

इसके अतिरिक्त रोमन लिपि में अन्य दोष यह है

क़ि एक वर्ण में कई ध्वनियाँ मिली रहती हैं। यह पता नहीं चलता कि वह वर्ण किस ध्वनि का द्योतक है। जैसे W (डबल्यू) R (आर) S (एस) Z (ज़ैड) B (बी) और K (के)। इनमें पहला वर्ण मध्यवर्ती 'ब' ध्वनि का, दूसरा तथा तीसरा वर्ण अंतिम 'र' तथा 'स' ध्वनि का और चौथा, पाँचवा तथा छटा वर्ण आदिम 'ज', 'ब' तथा 'क' ध्वनि का द्योतक है। 'H' (एच) ऐसा वर्ण है जो न आदिम ध्वनि 'ए' का द्योतक है और न अंतिम ध्वनि 'च' का। वह तो 'ह' का द्योतक है। इस प्रकार की अनियमितता देवनागरी लिपि से कहाँ मिलेगा। अतः स्पष्ट है कि देवनागरी लिपि रोमन लिपि से कहीं श्रेष्ठ है।

अब फारसी लिपि को लीजिए। इसमें कई दोष विद्यमान हैं। पहला दोष तो यह है कि एक ध्वनि के लिए कई वर्ण हैं। जैसे 'अ' के लिए 'ا' और 'ع'; 'स' के लिए 'ث', 'س' और 'ص', 'ह' के लिए 'ح' और 'ه' 'त' के लिए 'ت' और 'ط', 'ज़' के लिए 'ز' 'ذ', 'ض' और 'ظ'। अतः शब्दों की बनावट को रटना पड़ता है। देवनागरी लिपि में ऐसा नहीं करना पड़ता। इसमें तो, जैसा कि पहले कहा जाचुका है, एक ध्वनि के लिए केवल एक वर्ण है।

इसके अतिरिक्त फारसी लिपि में मात्राओं की बड़ी गड़बड़ी है। 'इ' तथा 'उ' की मात्राओं के लिए कोई वर्ण नहीं है। 'ई', 'ए' तथा 'ऐ' की मात्राओं के लिए केवल 'ے' से काम लिया जाता है। जहाँ अन्त में 'ई' की मात्रा आती

है, वहाँ 'ی' का अवश्य प्रयोग होता है। 'ऊ', 'ओ' तथा 'औ' की मात्राओं के लिए अकेले 'و' से काम लिया जाता है। इसका दुष्परिणाम यह है कि कुछ का कुछ पढ़ लिया जाता है। जैसे 'تو' (तू) का 'तो', 'اسی' (इसी) का 'असी', 'ان' (उन) का 'अन' 'پریم' (प्रेम) का 'प्रीम' पढ़ लेना हास्यास्पद है। जब शब्द के आदि में उपर्युक्त किसी मात्रा का प्रयोग होता है तब उसके साथ 'अलिफ़' और जुड़ जाता है। जैसे 'ایک' (एक) 'ایکھ' (ईख) 'اوپر' (ऊपर) 'اوکھلی' (ओखली)। देवनागरी लिपि में प्रत्येक मात्रा के लिए पृथक् वर्ण है।

फारसी लिपि में अन्य दोष यह है कि संयुक्ताक्षरों के उच्चारण में त्रुटि हो सकती है। पाठक 'بندر' (बन्दर) को 'बनदर', 'پرکاش' (प्रकाश) को 'परकाश' 'واسطے' (वास्ते) को 'वासते' पढ़ सकता है। देवनागरी लिपि में ऐसा नहीं है। किसी भाषा का कैसा ही शब्द क्यों न हो उसका शुद्ध उच्चारण देवनागरी में सम्भव है। यह है देवनागरी की विशेषता। अतः स्पष्ट है कि फारसी लिपि भी किसी प्रकार देवनागरी की तुलना नहीं कर सकती।

ऐसी दशा में देवनागरी लिपि ही राष्ट्रलिपि की अधिकारिणी ठहरती है। किसी भी लिपि को राष्ट्रलिपि स्वीकार करने में हमें यह देखना चाहिए कि उसमें ध्वनियों का शुद्ध एवं निश्चित व्यक्तीकरण, स्पष्टता तथा शीघ्र-लेखन गुण विद्यमान हैं या नहीं। देवनागरी लिपि में ये सभी गुण पर्याप्त मात्रा में है। हाँ, वर्तमान

आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए इसमें यत्र-तत्र कुछ सुधार की आवश्यकता है जिससे वह टाइप करने अथवा छापने के लिए अधिक उपयुक्त हो सके। इसमें निम्नांकित अवैज्ञानिकता तथा न्यूनताएँ हैं—

१—'ख' तथा 'र'+'व' लिखने में कोई अन्तर नहीं है। अतः 'ख' का 'रव' और 'रव' का 'ख' पढ़ा जा सकता है।

२—फ़ारसी की ق-ث-غ-ظ-ض-ژ-ذ-خ ध्वनियाँ देवनागरी में नहीं हैं।

३—रोमन की उस ध्वनि का जो 'College' शब्द में 'C' के अनन्तर है देवनागरी में अभाव है।

४—टाइप करने में उन मात्राओं के लगाने में कठिनाई होती है जो वर्ण के ऊपर या नीचे लगती हैं बगल में नहीं। जैसे—उ, ऊ, ऋ, ए, ऐ अं।

५—टाइप करने और छापने में संयुक्ताक्षर अंकित करने में कठिनाई होती है।

६—'आ', 'ओ', 'औ', तथा 'अं' की भाँति 'इ', 'ई', 'उ', 'ऊ', 'ए', 'ऐ' और 'ऋ' का रूप नहीं है।

७—वर्णमाला में अनुनासिक वर्ण का रूप नहीं है।

८—'क्ष' 'त्र' और 'ज्ञ' संयुक्ताक्षर हैं। इनको वर्णमाला में स्थान देना अनावश्यक है।

९—'ङ' और 'ञ' पंचम वर्णों का स्वतन्त्र रूप में प्रयोग नहीं होता, केवल संयुक्त रूप में प्रयोग होता है। इनका काम अनुस्वार से चल सकता है। जैसे—'गङ्गा' के स्थान पर 'गंगा' और 'कञ्चन' के स्थान पर 'कंचन' लिखा जा सकता है। ध्वनि में कोई भेद नहीं है। फिर वर्णमाला में इनकी क्या आवश्यकता है?

१०—'ड़' और 'ढ़' का वर्णमाला में स्थान नहीं है।

अब इनके सुधार की बात लीजिए।

१—'ख' के स्थान पर 'ख' रूप स्वीकार करने से 'ख' और 'र+व' का भ्रम दूर हो सकता है।

२—फारसी की 'خ', 'ذ', 'ژ', 'ض', 'ظ', 'غ', 'ف', 'ق' ध्वनियों का काम क्रमशः 'ख', 'ज', 'ग', 'फ', 'क', के नीचे बिन्दी लगाने से चल सकता है। जैसे—'ख़', 'ज़', 'ग़', 'फ़', 'क़'।

३—'College' शब्द में 'c' के पश्चात् जो ध्वनि है उसको प्रकट करने के लिए 'ॉ' का प्रयोग किया जा सकता है। यह ध्वनि 'ओ' और 'औ' की मध्यवर्ती है। जैसे—कॉलेज।

४—वर्ण के ऊपर लगने वाली मात्राओं को ठीक ऊपर न लगाकर दाहिनी ओर लगाया जा सकता है। जैसे—द ेवता, प ंच, वर्ण के नीचे लगाने वाली मात्राओं को वर्ण के बाद लगाया जा सकता है। जैसे—म ुरली, प ूजा, क ृषि। ऐसा करने से टाइप करने में कठिनाई नहीं पड़ेगी।

५—संयुक्ताक्षर लिखने के स्थान पर मिलने वाले अक्षर को पूरा लिखा जा सकता है और उसके नीचे थोड़ा हट कर हलन्त का चिह्न लगाया जा सकता है। जैसे—विद्‌वान (विद्वान)।

६—सुधारकों का सुझाव है कि स्वरों और मात्राओं में समानता तथा सामंजस्य स्थापित करने के लिए 'इ', 'ई', 'उ', 'ऊ', 'ए', 'ऐ', तथा 'ऋ' का रूप क्रमशः 'अि', 'अी', 'अु', 'अू', 'अो', 'अौ' तथा 'अृ' कर दिया जाय।

पर केवल एकरूपता की रक्षा के लिए प्रचलित रूपों में परिवर्तन करने की कोई आवश्यकता नहीं प्रतीत होती । हाँ, टाइप करने में कुछ सुविधा अवश्य होगी । 'अ' पर ही मात्राएँ लगाने से काम चल जायगा, पृथक्-पृथक् स्वरों के टाइप तैयार करने की आवश्यकता नहीं होगी । किन्तु छपाई में असुविधा होगी । कम्पोज करने में कम्पोजीटर को एक बार 'अ' लगाने में हाथ उठाना पड़ेगा और दूसरी बार मात्रा लगाने में । जैसे—'ओ' (अ+ो) । अतः समय अधिक लगेगा ।

७—वर्णमाला में अनुनासिक वर्ण का रूप 'अँ' होना चाहिए ।

८—वर्णमाला से 'क्ष', 'त्र' और 'ज्ञ' को हटाया जाय । उसमें केवल स्वतंत्र वर्णों को ही स्थान मिलना चाहिए, संयुक्ताक्षरों को नहीं ।

९—वर्णमाला से 'ङ' और 'ञ' को हटाया जाय । इनको रखना व्यर्थ वर्णों की संख्या बढ़ाना है ।

१०—'ड़' और 'ढ़' को वर्णमाला में स्थान मिलना चाहिए ।

शिरोरेखा लगाने से यद्यपि लिखने में शीघ्रता नहीं होती तथापि सुन्दरता बहुत कुछ बढ़ जाती है । शीघ्रता की रक्षा के लिए लिखने में शिरोरेखा लगाना आवश्यक नहीं है । छापने या टाइप करने में शिरोरेखा लगनी चाहिए ।

**सारांश** यह है कि देवनागरी लिपि फारसी और रोमन दोनों लिपियों की अपेक्षा कहीं श्रेष्ठ है । जैसा कि

ऊपर बतलाया जा चुका है रोमन तथा फारसी दोनों लिपियाँ अत्यन्त दोषपूर्ण हैं । थोड़े से उपर्युक्त परिवर्तनों से देवनागरी हमारे देश की राष्ट्र-लिपि बनाई जा सकती है। इसका सम्बन्ध हमारी संस्कृति एवं सभ्यता से प्राचीन काल से चला आरहा है और यह हमें पैतृक सम्पत्ति के रूप में प्राप्त हुई है । इसके अतिरिक्त इसकी वैज्ञानिकता विश्व-विख्यात है । भारतवर्ष में इसकी बराबर प्रचार किसी अन्य लिपि का नहीं है । अतः प्रत्येक भारतीय का कर्त्तव्य है कि वह इस लिपि को अपनाये । इसी में हमारे राष्ट्र का तथा हमारा हित और कल्याण है ।

---

## प्रगतिवाद और हिन्दी-कविता

( १ ) प्रस्तावना—परिवर्तन सृष्टि का नियम है

( २ ) हिन्दी कविता में प्रधान परिवर्तन और आजकल प्रगतिवाद की ओर उसकी उन्मुखता

( ३ ) प्रगतिवाद का अर्थ

( ४ ) प्रगतिवाद की धारणाएँ—

( क ) साहित्य जीवन से पृथक् न हो

( ख ) साहित्य मानव-समाज के दीन-हीन अंग श्रमिक एवं कृषक की अवहेलना न करे

( ग ) साहित्य सृजन जन-साधारण के लिए हो

( घ ) साहित्य जीवन की वास्तविकताओं का यथार्थ चित्रण करे

( ङ ) साहित्य में भोजन, वस्त्र एवं निवास-सम्बन्धी प्रमुख आवश्यकताओं को स्थान दिया जाय, मनोविनोदार्थ जीवन तथा जगत के कल्पना-प्रसूत आकर्षक स्वरूप को नहीं

( च ) साहित्य में आध्यात्मिकता की अपेक्षा भौतिकता का प्रतिपादन करते हुए मनुष्य को जीवन की विषमताओं से परिचित कराया जाय

( ५ ) हिन्दी-कविता पर प्रभाव

( ६ ) प्रगतिवादी कविता के गुण-दोष

( ७ ) उपसंहार—प्रगतिवाद का भविष्य

परिवर्तन सृष्टि का अटल नियम है। समान दशा में कोई वस्तु स्थित नहीं रहती। कालानुसार प्रत्येक में उलट-फेर होता रहता है। नदी, नाले तथा निर्झर अपना मार्ग बदलते रहते हैं। गंगा और यमुना पहले जिस स्थान पर प्रवाहित हो रही थीं वहाँ आज नहीं प्रवाहित हो रही हैं। उनकी धाराएँ उस स्थान को शनैः शनैः छोड़ती चली जा रही हैं।

यही दशा हिन्दी-कविता की है। पहले वह वीर-गाथा-क्षेत्र में प्रवाहित हुई जहाँ तलवारों की चमचमाहट के साथ मारकाट से उसकी धारा रक्तरंजित हो गई। मुस्लिम आक्रमणकारियों को रोकने के लिए छेड़े गए अवरोधात्मक युद्धों तथा शौर्य-प्रदर्शनार्थ छेड़े गए पारस्परिक युद्धों का यह क्षेत्र अखाड़ा था। कभी-कभी कन्यादान भी पारस्परिक युद्ध का कारण बन जाता था। राजपूत लोग कन्याओं का विवाह करने में अपनी हेटी समझते थे। अतः कभी-कभी विवाह-मंडप में ही तलवारें चल जाती थीं। किसी राजा की कन्या के सौन्दर्य का समाचार पाकर दलबल के साथ चढ़ाई करके उसे बल-पूर्वक हर लाना वीरता का चिह्न समझा जाता था। इन्हीं सब प्रवृत्तियों

की छाप वीरगाथाकालीन कविता में मिलती है। फिर हिन्दी-कविता अपना मार्ग बदलकर भक्ति-क्षेत्र में प्रविष्ट हुई। वहाँ उसकी चार धाराएँ हो गईं—ज्ञानमार्गी, प्रेम-मार्गी, कृष्णभक्ति-मार्गी और रामभक्ति-मार्गी। ज्ञानमार्गी धारा हिन्दू-मुस्लिम वैमनस्य को दूर करने के लिए सन्त कवियों द्वारा प्रवर्तित हुई थी। ये सन्त कवि 'जाति पाँति पूछै नहिं कोई। हरि को भजै सो हरि को होई।' को माननेवाले थे और इनका उपदेश था कि हिन्दुओं का ईश्वर और मुसलमानों का खुदा एक ही है, पृथक्-पृथक् नहीं। प्रेममार्गी धारा भी हिन्दू-मुस्लिम भेद-भाव के निराकरण के लिए सूफियों द्वारा प्रचलित हुई। ये ईश्वर और खुदा दोनों को प्रेमस्वरूप बताकर दोनों जातियों को प्रेम-सूत्र में बाँधने का प्रयत्न करते थे। कृष्णभक्ति मार्गी धारा सगुणोपासक कृष्णभक्त कवियों की थी, जिन्होंने कृष्ण रूप में भगवान का हँसता-खेलता स्वरूप दिखाकर पराधीन हिन्दू-जाति की खिन्नता दूर की। रामभक्ति-मार्गी धारा रामभक्त कवियों की थी जिन्होंने रामरूप में ईश्वर का दुष्ट-दलनकारी स्वरूप दिखाकर निराश हिन्दू-जाति में आशा का संचार किया। कुछ समय उपरान्त हिन्दी-कविता की धारा ने फिर अपना मार्ग बदला और रीति-क्षेत्र में पदार्पण किया। अब वह नायिकाओं का शृङ्गार करने लगी और यौवन-भाराक्रान्त रमणी की भाँति मन्थर-मन्थर गति से विचरण करने लगी। उसमें वासनामय कलुषित प्रेम की सहस्रों लहरें उठने लगीं। आधुनिक काल में आकर उसने प्रथम देशभक्ति का क्षेत्र अपनाया; तत्पश्चात् छायावाद का, अब वह प्रगतिवाद के क्षेत्र की ओर उन्मुख हुई है।

प्रगतिवाद का क्या अर्थ है ? साधारणतः 'प्रगति' का अर्थ होता है 'उन्नति'। साहित्य की प्रगति से तात्पर्य होता है साहित्य की उन्नति। साहित्य में जो जन-हित-साधना के लिए सुधार होते हैं वे उसकी प्रगति के परिचायक होते हैं। इस दृष्टि से हिन्दी-कविता के लिए प्रगतिवाद कोई नवीन वस्तु नहीं है। जन-हित-साधना आर्य-साहित्य का आरम्भ से ही लक्ष्य रहा है। यहाँ तक कि उसका श्रीगणेश ही इस भावना को लेकर हुआ। इस प्रकार आदि कवि वाल्मीकिजी के मुख से निस्सरित ये पंक्तियाँ—

"मा निषाद प्रतिष्ठान्त्वमगमः शाश्वती समाः।
यत्क्रौञ्च मिथुनादेकमवधीः काम मोहितम् ॥"

प्रगतिवादी ठहरती है, क्योंकि वे अत्याचार के विरुद्ध विद्रोह के भाव से ओत-प्रोत हैं। हिन्दी-कविता की रीति-कालीन रचनाओं को छोड़कर शेष सबमें प्रगतिवाद के दर्शन होते हैं। वीर-गाथा-काल में कवियों ने विधर्मी एवं विदेशी आक्रमणकारियों के विरुद्ध विद्रोह की आग भड़काने में लेखनी का प्रयोग किया। भक्तिकाल में कवियों ने हिन्दू-मुस्लिम वैमनस्य तथा हिन्दुओं की निराशा का निराकरण करने के हेतु अपनी वाणी का संचार किया। आधुनिक काल में कवियों ने अपनी रचनाओं में भारत एवं भारतीयों की दुर्दशा का चित्रण करके प्रगतिवाद का परिचय दिया है।

पर जिस अर्थ में आजकल 'प्रगतिवाद' शब्द का प्रयोग हो रहा है वह इससे पृथक् है। साम्यवादी विचारधारा का प्रतिपादन प्रगतिवाद है, पूँजीवाद के विद्रोह में श्रमिकों एवं कृषकों के दयनीय जीवन का चित्रण

प्रगतिवाद है। आज मानवता पूँजीवाद की चक्की में पिस रही है। क्या उस ओर दृष्टि डालना कवियों का कर्तव्य नहीं है? अब तक काव्य में या तो उच्च वर्ग को स्थान मिला या मध्यम वर्ग को, निम्न वर्ग उपेक्षित रहा। अब उसकी ओर भी हमारे कवियों का ध्यान गया है। हमारे कुछ नवयुवक कवि क्षितिज के उस पार धुँधले चित्र देखने और अनन्त में लीन होने के स्वाँग कर रहे थे, जीवन की ओर उनका ध्यान ही नहीं था। वे छायावाद के दिशाहीन शून्य आकाश में काल्पनिक उड़ान भरने में ही अपनी कला की इतिश्री समझते थे, अपनी कल्पना को हरी-भरी जनपूर्ण धरती पर नहीं टिकाते थे। छायावादी कवि इस धरती पर रहते हुए भी सदैव आकाश में उड़ा करते थे, यथार्थ जीवन की उपेक्षा करते थे। प्रगतिवाद को छायावाद की प्रतिक्रिया समझना चाहिए। यदि छाया-वाद सूक्ष्म का स्थूल के प्रति विद्रोह था, तो प्रगतिवाद स्थूल का सूक्ष्म के प्रति विद्रोह है। वह जीवन को नग्न रूप में देखना चाहता है। प्रगतिवादियों का कथन है कि कला का जीवन-संघर्ष से अटूट नाता है। फिर कवि उसकी उपेक्षा क्यों करे? उनकी प्रमुख धारणाएँ ये हैं—

साहित्य जीवन से पृथक् न हो। साहित्यकार का कर्तव्य केवल जीवन का चित्रण करना ही नहीं है, जीवन-संघर्ष में भाग लेकर उसकी समस्याओं के हल करने का उद्योग करना भी है।

साहित्य मानव-समाज के दीन-हीन अंगों की अव-हेलना न करे, शोषितों तथा पीड़ितों की उपेक्षा न करे।

वह श्रमिकों एवं कृषकों को भी अपनाए, उनके दयनीय जीवन को स्थान दें, उनकी दुर्गति एवं दुर्भाग्य पर आँसू बहाए।

साहित्य-सृजन जन-साधारण के लिए हो, किसी वर्ग-विशेष के लिए नहीं। उससे मानव-समाज का निम्न से निम्न व्यक्ति अपना हृदय हलका कर सके, सान्त्वना प्राप्त कर सके।

साहित्य जीवन की वास्तविकताओं का यथार्थ चित्रण हो, भले ही उसमें वीभत्सता या कुरूपता आ जाय। साहित्यकार को प्रत्येक वस्तु का नग्न स्वरूप प्रस्तुत करना चाहिए, आदर्श की रक्षा के लिए अपनी ओर से उसमें कुछ उलट-फेर नहीं करना चाहिए।

साहित्य भोजन, वस्त्र और निवास-सम्बन्धी प्रधान आवश्यकताओं से मुख मोड़कर मनोविनोदार्थ जीवन तथा जगत के कल्पना-प्रसूत आकर्षक रूप को उपस्थित न करे। "भूखे भजन न होइ गुपाला' के अनुसार भोजन के अभाव में मनुष्य को कुछ नहीं सुहाता। फिर इतनी महत्वपूर्ण अन्नवस्त्र की समस्या को साहित्य में क्यों न स्थान मिले ?

साहित्य भौतिकता का प्रतिपादन करते हुए मनुष्य को जीवन की विषमताओं से परिचित कराए, आध्यात्मिकता की झोंक में उन्हें उसकी आँखों से ओझल न करे।

इन धारणाओं का, इस विचार-धारा का, हिन्दी-कविता पर पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। यहाँ तक कि प्रगतिवादी रचनाएँ करनेवाले कवियों का एक वर्ग ही बन गया है। उसमें अंचल, बच्चन, दिनकर, नरेन्द्र, भगवतीचरण वर्मा, उदयशंकर भट्ट तथा पंत मुख्य हैं। इन प्रगतिवादी कवियों में सर्व प्रथम अंचल ने छायावाद के विरुद्ध विद्रोह किया। वे साम्यवाद के कट्टर पृष्ठपोषक हैं। उनकी 'सर्वहारा' शीर्षक कविता में श्रमिकों एवं कृषकों का बड़ा कारुणिक चित्र उपस्थित हुआ है, कुछ पंक्तियाँ देखिए—

"गाज गिरी श्रमिकों के सुख पर फूली धन-सत्ता इतराती।
फाड़ गया हो जैसे कोई फोड़ों से धुँधुआती छाती॥
दिनभर प्राण जलाते धू-धू ये पशु से जघन्य कृश जर्जर।
संध्या को ले चुसी हड्डियाँ आते भिखमंगों से कातर॥
ये भी निशि में सुख से सोते पाते अगर पेटभर दाना।
किन्तु इन्हें तो कफ़न न मिलता इन्हें कठिन भी तो मरजाना॥
आज इन्हें उच्छृङ्खल करदो छोड़ चलें जड़ता की माया।
कब से सुप्त पड़ी खेतों में जागो इंकिलाब घिर आया॥"

दिनकर भी अंचल की भाँति साम्यवादी भावनाओं से ओत-प्रोत हैं और शोषितों एवं पीड़ितों की दयनीय दशा पर आँसू बहाते हैं। देखिए उनकी कविता की क्या पुकार है—

"ऋण-शोधन के लिए दूध-घी बेच-बेच धन जोड़ेंगे।
बूँद-बूँद बेचेंगे अपने लिए नहीं कुछ जोड़ेंगे॥
शिशु मचलेंगे देख दूध जननी उनको बहलाएगी।
मैं फाड़ूँगी हृदय लाज से आँख नहीं रो पाएगी॥
इतने पर भी धनपतियों की उन पर होगी मार।
तब मैं बरसूँगी बन बेबस के आँसू सुकुमार॥

फटेगा भू का हृदय कठोर।
चलो कवि वनफूलों की ओर ।।"

पूँजीपति और श्रमिक के जीवन का यह तुलनात्मक चित्र भी कितना मार्मिक है, देखिए—

"श्वानों को मिलता दूध वस्त्र भूखे बालक चिल्लाते हैं।
माँ की हड्डी से चिपक ठिठुर जाड़ों की रात बिताते हैं।
युवती के लज्जा वसन बेंच जब ब्याज चुकाए जाते हैं।
मालिक जब तेल फुलेलों पर पानी सा द्रव्य बहाते हैं।।"

इसमें पूँजीवाद का नग्न स्वरूप अभिव्यंजित है।

भगवतीचरण वर्मा भी घोर प्रगतिवादी एवं क्रांतिकारी हैं। उनकी 'भैंसागाड़ी' पर्याप्त ख्याति पा चुकी है। उसमें भूखे-नंगे किसानों का वास्तविक एवं हृदयद्रावक जीवन बहुत सुन्दर अंकित हुआ है। एक चित्र देखिए—

"वे भूखे अधखाए किसान,
भर रहे जहाँ सूनी आहें,
नंगे बच्चे चिथड़े पहने,
माताएँ जर्जर डोल रहीं,
है जहाँ विवशता नृत्य कर रही,
धूल उड़ाती हैं राहें।।"

प्रगतिवाद ने छायावाद के विरुद्ध क्रांति उपस्थित करके हिंदी-कविता को जीवन की ओर मोड़ा है, जीवन की वास्तविकताओं से उसका सम्बन्ध जोड़ा है, यह अच्छी बात है। मानव-समाज के उपेक्षित अंग, जीर्ण-शीर्ण एवं शोषित पीड़ित वर्ग की ओर उसकी धारा प्रवाहित करके उसने बड़े अभाव की पूर्ति की है। किन्तु उसने अपने क्षेत्र को

बहुत संकुचित कर लिया है। कविता को किसी एक वर्ग एक समय, एक स्थिति, के लिए सीमित नहीं करना चाहिए। उसमें तो समाज का सर्वाङ्गीण चित्र देखने को मिलना चाहिए। केवल प्रगतिवादी कविता ही कविता नहीं कही जा सकती। इसके अतिरिक्त कुत्सित, निकृष्ट एवं वीभत्स प्रगतिवादी रचनाओं से कविता के गौरव को आघात पहुँचता है। वर्तमान प्रगतिवादी कवि भी छायावादी कवियों की भाँति ढोंगी हैं। उनका जीवन श्रमिकों तथा कृषकों के जीवन से कोसों दूर है। वे कोठियों और बंगलों में बैठकर झोंपड़ियों में जीवन व्यतीत करनेवाले किसानों और मजदूरों के जीवन की कल्पना करते रहते हैं। वे स्वयं उन विलास के साधनों क उपयोग करते हैं जिनके लिए वे पूँजीपतियों और जमींदारों के विरुद्ध आवाज उठाते हैं। प्रगतिवाद में कविता की कसौटी है अन्नवस्त्र। पर मनुष्य केवल रोटी से ही जीवित नहीं रहता, जैसा कि "A man does not live by bread alone" से प्रकट है। उसकी मानसिक क्षुधा की परितृप्ति के लिए अन्य आवश्यकताएँ भी हैं। अतः उनकी पूर्ति भी आवश्यक है। क्या कविता उनसे विमुख रहे?

सारांश यह है कि प्रगतिवाद बुरी वस्तु नहीं, पर उसको वीभत्सता एवं अश्लीलता से बचना चाहिए। प्रगतिवादी कवि वाणी के संयम का अभ्यास करते हुए विचार व्यक्त किया करें, पूँजीपति अथवा जमींदारों के प्रति अनुचित शब्दों का प्रयोग न किया करें। उन्हें काव्य के गौरव का सदैव ध्यान रखना चाहिए। वाद के चक्कर में पड़कर उन्हें प्रगतिवाद का क्षेत्र संकुचित नहीं करना

चाहिए। केवल प्रगतिवादी कविता ही कविता नहीं है। यदि इन बातों का ध्यान रक्खा जायगा तो प्रगतिवाद का भविष्य उज्ज्वल हो सकेगा।

---

## 'साहित्य संगीत कला विहीनः
## साक्षात् पशु पुच्छ विषाण हीनः'

(१) प्रस्तावना—कला का महत्व
(२) साहित्य द्वारा मानव-हृदय का परिष्कार
(३) साहित्य द्वारा आचार का सुधार
(४) साहित्य द्वारा मानसिक विकास
(५) संगीत का व्यापक प्रभाव
(६) साहित्य और संगीत का पारस्परिक सम्बन्ध
(७) साहित्य, संगीतादि द्वारा जीवन में सरसता का समावेश
(८) साहित्य, संगीत आदि कला से विहीन व्यक्ति का पशुत्व
(९) उपसंहार—सारांश

मनुष्य सौन्दर्योपासक प्राणी है। सौन्दर्य की उपासना यद्यपि उसकी शारीरिक आवश्यकताओं की पूर्ति नहीं करती; तद्यपि उसको मानसिक एवं हार्दिक तृप्ति अवश्य प्रदान करती है। इससे उसको आनन्द की प्राप्ति होती है। अँगरेज कवि कीट्स ने भी कहा है—

"A thing of beauty is a joy forever."

हमारे प्रातः स्मरणीय गोस्वामी तुलसीदासजी की निम्नांकित उक्ति में भी यही भाव अंतर्निहित है—

"रंगभूमि जब सिय पगु धारी।
देखि रूप मोहे नरनारी॥"

सीताजी के अनुपम रूप ने उपस्थित स्त्री-पुरुषों के हृदय में अनिर्वचनीय आनंद का संचार किया। सौंदर्य में कुछ ऐसी ही विलक्षण शक्ति है कि वह अपना मोहक प्रभाव डाल कर मन को हठात् अपनी ओर आकृष्ट कर लेता है और आनन्द प्रदान करता है। जिस गुण के कारण किसी वस्तु में सुन्दरता का समावेश होता है उसकी 'कला' संज्ञा है। कला की उत्पत्ति मनुष्य की सौन्दर्योपासन-प्रवृत्ति का ही परिणाम है। मन को आनंद-मग्न करने के हेतु ही 'स्वान्तः सुखाय' मनुष्य कला की सृष्टि करता है। कला से कलाकार का तो मनोरंजन होता ही है, उसके सम्पर्क में आने से अन्य व्यक्ति भी आनन्दित होते हैं। इसके अतिरिक्त उसकी और उपयोगिता भी है। वह आत्म-संस्कार में सहायक होती है, हृदय का परिष्कार करती है। कला के मुख्य रूप—साहित्य, संगीत, चित्र, मूर्ति तथा वास्तु—हैं।

साहित्य से मानव-हृदय का परिष्कार होता है। मानव-जीवन की मार्मिक परिस्थितियों का दिग्दर्शन कराता हुआ साहित्य मनुष्य के भावों को जीवित रखता है, उन पर सान चढ़ाता है। कार्य-क्षेत्र जटिल लेने के कारण मनुष्य पेट की समस्या हल करने में ही सर्वदा जुटा रहता है। अकेले इसी कार्य में सदैव व्यस्त रहने के कारण उसके मस्तिष्क एवं हृदय को भोजन नहीं मिल पाता। फलतः उनका विकास तो दूर की बात रही, उनकी रक्षा भी नहीं होती। शनैः शनैः भाव मरते जाते हैं और चित्त में उदासी छाती जाती है। मनुष्य का हृदय संकीर्ण एवं संकुचित हो जाता है। दूसरों का दुःख-दर्द उसे

तनिक भी प्रभावित नहीं करता। सहानुभूति और सम-वेदना के लिये उसमें कोई स्थान नहीं रह जाता। यही कारण है कि घायल बैल की पीठ पर डंडा बरसाते हुए किसान का मन किंचित् मात्र भी मैला नहीं होता। रुपये-पैसों में गड़े हुए सेठजी भूख से जर्जरित अंधी बुढ़िया की करुण विनय सुनकर टस से मस नहीं होते, उनका हृदय तनिक भी नहीं पसीजता। ऐसी दशा में साहित्य ही उनके हृदय की रक्षा करता है। वह भावों का उद्-बोधन करनेवाली विविध प्रकार की घटनाओं का आश्रय लेकर हृदय को सजीव रखता है। उसके द्वारा भावों को भोजन मिलता रहता है, भावों का व्यायाम होता रहता है। कोई कार्य-भार से कितना ही क्यों न दबा हुआ हो, यदि साहित्य से सम्बन्ध रक्खेगा तो सदैव सहृदय बना रहेगा। उसके हृदय के अन्तर्गत सभी भाव अक्षुण्ण रहेंगे और उपयुक्त अवसर पाकर जाग्रत हो जायँगे। इस प्रकार हम देखते हैं कि साहित्य अमानुषिकता से मनुष्य की रक्षा करता है, मनुष्य को पशु नहीं बनने देता।

यही नहीं, साहित्य नीति की शिक्षा भी देता है, सदाचार का पाठ भी पढ़ाता है। वह जीवन का व्याख्या करता है, जीवन का विश्लेषण करता है। अतः उसके द्वारा जीवन-सम्बन्धी नैतिक सिद्धान्तों का प्रतिपादन होना भी अवश्यम्भावी है। उसका और सदाचार का नित्य एवं घनिष्ट सम्बन्ध है। मैथ्यूआर्नल्ड ने कहा है—

"A poetry of revolt against moral ideas is a poetry of revolt against life: a poetry

of indifference towards moral ideas is a poetry of indifference towards life" अर्थात् जो कविता सदाचार का विरोध करती है वह जीवन का भी विरोध करती है। जो कविता सदाचार से उदासीन रहती है वह जीवन से भी उदासीन रहती है। पर कलावादी साहित्य तथा सदाचार का सम्बन्ध नहीं मानते। वे तो साहित्य और जीवन का भी सम्बन्ध नहीं स्वीकार करते। 'कला-कला ही के लिए' उनका मूल सूत्र है। क्या साहित्य जीवन से अलग रह सकता है? क्या वह कल्पना के शून्य आकाश में बेपर की उड़ान ही भरता रह सकता है? साहित्य-निर्माता स्वयं एक जीवधारी व्यक्ति है। वह जीवन से अपनी कृति को किस प्रकार पृथक् रख सकता है? हडसन ने कहा है—

"Poetry is made out of life, belongs to life, exists for life" अर्थात् काव्य जीवन से उत्पन्न होता है, जीवन की वस्तु है और जीवन के लिए ही उसका अस्तित्व है। जिस प्रकार पक्षी को, चाहे वह आकाश में कितना ही क्यों न उड़े, अपनी उदर-पूर्ति के लिए धरती पर आना पड़ता है, उसी प्रकार साहित्यकार को, चाहे वह कल्पना के लोक में कितना ही विचरण क्यों न करे, अपने मन एवं हृदय की तृप्ति के लिए जीवन का आश्रय ग्रहण करना पड़ता है और जब जीवन का आश्रय ग्रहण किया जाता है तब नीति और आचरण स्वतः आ जाते हैं। अतः स्पष्ट है कि साहित्य द्वारा आचरण की रक्षा होती है। कहने की आवश्यकता नहीं कि आचरण-रहित मनुष्य, मनुष्य नहीं कहा जा सकता, उसे पशु-कोटि में रखना ही उचित है।

साहित्य से मानसिक विकास भी होता है। साहित्य में सहस्रों वर्ष पूर्व के संचित विचार, भावनाएँ तथा अनुभव विद्यमान रहते हैं। वह विचारों एवं अनुभवों का अक्षय भंडार है। आज गोस्वामी तुलसीदास की पुनीत वाणी हमारे हृदय में पवित्रता का संचार कर रही है। आज भक्त-शिरोमणि सूरदास के मधुर पद हमारे मन को प्रफुल्लित कर रहे हैं। आज महर्षि वाल्मीकि की अनुभूतियों से हम अभिज्ञ हैं। आज कालिदास भवभूति सरीखे भारतीय वाङ्मय के अमूल्य रत्नों का एवं भव्यालोक हमारे मस्तिष्क तथा हृदय को आलोकित कर रहा है। आज न्यूटन, प्लेटो, अरस्तू आदि महान् आत्माओं की अमर कृतियाँ हमारे ज्ञान की अभिवृद्धि कर रही हैं। यह किसका प्रसाद है? साहित्य का। निस्संदेह साहित्य ही प्राचीन आचार-विचारों, रीति-नीति, मान-मर्यादा का परिचय कराता हुआ हमारे मानसिक विकास में योग दे रहा है। यदि साहित्य यह उदारता न प्रदान करे, तो हमें बहुत हानि हो। हम पूर्वजों के अर्जित एवं संचित ज्ञान-भंडार रूपी अमूल्य सम्पत्ति से वंचित रह जायँ, हमारा मानसिक विकास रुक जाय। जैसे शरीर का विकास भोजन, जल, वायु, प्रकाशादि पर निर्भर है, उसी प्रकार मस्तिष्क की उन्नति साहित्य पर अवलम्बित है। जिसका मस्तिष्क विकसित नहीं है उसे मनुष्य कहना कहाँ तक उचित है? उसमें और पशु में क्या भेद?

यह तो हुई साहित्य की बात। अब संगीत को लीजिए। संगीत का प्रभाव बहुत व्यापक तथा विस्तृत होता है। वह अनादि काल से मनुष्य-मात्र की आत्मा

पर पड़ता चला आ रहा है। जंगली से जंगली, असभ्य से असभ्य, मनुष्य से लेकर सभ्य से सभ्य मनुष्य तक संगीत के वशीभूत हो सकता है। मनुष्यों की बात जाने दीजिए। पशु-पक्षी, जीव-जंतु तथा जड़ पदार्थ भी उसका शासन मानते हैं। हरिण वीणा की ध्वनि पर निछावर हो जाते हैं, जैसा कि 'सुनि बीना की मधुरता मारे जात कुरंग' से प्रकट है। सर्प महुअर की ध्वनि सुनकर मस्त हो जाते हैं। अतीत काल में कृष्ण भगवान् की मुरली पर लताएँ स्तम्भित हो जाती थीं। तानसेन के कलकंठ की ध्वनि पर पशु भी मुग्ध हो जाते थे। वाद्यों की मधुर ध्वनि से, पक्षियों के कल-कूजन से, कोमल कण्ठ-स्वर से, किसका हृदय-सागर तरंगित नहीं होता, किसका मन-मयूर नृत्य नहीं करता, कौन बेसुध नहीं होता ? संगीत हमें रुला सकता है, हमें हँसा सकता है, हमारे-हृदय-सागर में अनिवर्चनीय आनन्द की हिलोरें उत्पन्न कर सकता है, हमें शोक-सागर में निमग्न कर सकता है, हमें क्रोधाभिभूत करके पागल वना सकता है, हमें शान्ति-धारा में प्रवाहित कर सकता है। इस प्रकार संगीत हमारे हृदय में विविध भावों का उत्पादन कर सकता है। इस कला के सम्पर्क से भी साहित्य को भाँति मानव-हृदय सजीव रहता है।

संगीत और साहित्य में पारस्परिक घनिष्ठ सम्बन्ध है। साहित्य की प्रभावोत्पादकता वहुत कुछ संगीत के के कारण है। उसके एक अङ्ग कविता की छन्द-योजना इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए है। उससे कविता में संगीतात्मकता उत्पन्न होती है। संगीत-रहित होने के कारण ही साहित्य

के अन्य अङ्ग—नाटक, उपन्यास, कहानी तथा निबन्ध का उतना प्रभाव नहीं पड़ता। इसी प्रकार संगीत साहित्य के साहचर्य से अधिक प्रभावशाली हो जाता है। यदि वाद्ययंत्र का से कविता समन्वय हो जाय तो वाद्ययंत्र का प्रभाव कहीं अधिक बढ़ जाता है।

साहित्य, संगीतादि कला द्वारा जीवन में सरसता का समावेश होता है, मन की मलिनता दूर होती है, हृदय आह्लादित होता है। यदि किसी का जी टूट रहा हो, तो साहित्य और संगीत उसे आनन्द प्रदान करते हैं। जैसा कि पहले कहा जा चुका है कला सौन्दर्य पर आधारित है और सौन्दर्य का गुण आनन्द संचार करना है। अतः कला के समक्ष नीरसता अथवा उदासी टिक नहीं सकती।

साहित्य, संगीत इत्यादि कला से विहीन मनुष्य मनुष्य नहीं कहा जा सकता। उसे पशु कोटि में ही रखना उचित है। मनुष्य और पशु में जहाँ तक शारीरिक आवश्यकताओं का सम्बन्ध है, कोई अन्तर नहीं होता। भोजन, जल, वायु, प्रकाशादि की मनुष्य को आवश्यकता होती है और पशु को भी। किन्तु मस्तिष्क का, जो मनुष्य के अन्दर प्रधान वस्तु है, पशु में अभाव होता है। इसके अतिरिक्त हृदय यद्यपि मनुष्य और पशु दोनों में होता है तद्यपि मनुष्य का हृदय पशु के हृदय की अपेक्षा कहीं अधिक विकसित एवं सजीव होता है। अब हमें देखना है कि साहित्य-संगीत-कला-विहीन मनुष्य क्यों पशु-कोटि का पात्र है। ऊपर बताया जा चुका है

कि मस्तिष्क का विकास करने के लिए साहित्य की नितान्त आवश्यकता होती है। यदि कोई मनुष्य साहित्य का अभ्यास नहीं करेगा तो वह मस्तिष्क की विकास-हीनता के कारण पशु-तुल्य मूर्ख बना रहेगा। इसके अतिरिक्त उसका हृदय भी सजीवता नहीं प्राप्त कर सकेगा। उसमें सहानुभूति, समवेदना, पर-दुख-कातरता, दयार्द्रता आदि मनुष्योचित गुणों का अभाव होगा। ऐसे मनुष्य को पशु नहीं तो क्या कहा जायगा ? सच पूछिए तो वह पशु से भी निकृष्ट है, क्योंकि यह देखा जाता है कि कतिपय पशुओं में उक्त गुण होते हैं। कीश-समाज को देखिए। यदि एक बन्दर को कोई कष्ट पहुँचावे अथवा पीड़ित करे तो उसके अन्य साथी दुःख-निवारणार्थ उसकी सहायता करते हैं, भले ही ऐसा करने में उनको स्वयं पीड़ित होना पड़े। यह है सच्ची पर-दुख-कातरता।

सारांश यह है कि साहित्य-संगीत-कला-विहीन मनुष्य को भर्तृहरिजी द्वारा पशु-श्रेणी में रखना सर्वथा उचित है। जिसमें मनुष्योचित गुण न हों, जिसका मस्तिष्क विकसित न हो, उसे किस प्रकार मनुष्य कहा जा सकता है ? वह तो सींग तथा पूँछ रहित पशु ही है।

---

## स्वतन्त्र भारत की समस्याएँ

(१) प्रस्तावना—भारतवर्ष की बन्धन-मुक्ति

(२) स्वतन्त्र भारत की समस्याएँ—

(क) शरणार्थी-समस्या

(ख) काश्मीर-समस्या

(ग) भोजन-वस्त्र-समस्या

(घ) मुद्रा-प्रसार

(ङ) भ्रष्टाचार-समस्या

(३) भारत सरकार द्वारा इन समस्याओं के हल के प्रयत्न

(४) उपसंहार—निष्कर्ष

भारतवर्ष की बन्धन-मुक्ति भारतीय इतिहास की अत्यन्त महत्वपूर्ण घटना है। जिस दिन यह घटना घटी वह दिन चिरस्मरणीय रहेगा। उस दिन शताब्दियों से दासता की शृङ्खलाओं में जकड़ी हुई भारतमाता ने स्वतंत्र वायुमंडल में साँस ली। उस दिन शताब्दियों से अस्त भारत-भाग्य-सितारा उदित हुआ। उस दिन हमारे पददलित देश को 'जन्म-सिद्ध अधिकार' प्राप्त हुआ। उस दिन हम दीन-हीन शोपित-पीड़ित, भूखे-नंगे भारतीयों की तपस्या सम्पन्न हुई। उस दिन हमारे बलिदानों की करुण कहानी दीन बन्धु करुणाकर भगवान ने सुन ली और हमारी गुलामी की जंजीर अपनी अनुकम्पा-छेनी से काट दी। उस दिन भगवती स्वतन्त्रता ने अपना दिव्य दर्शन देकर हमें कृतार्थ किया। उनके स्वागतार्थ हमारे हृदय उमड़ पड़े। मंगलाचार हुए, आनन्दोत्सव मनाए गए, दीपमालिकाएँ सजाई गईं, भूखे-नंगों को भोजन-वस्त्र प्रदान किए गए, पूजा-पाठ हुए, नवीन वस्त्राभूषण धारण किए गए, मिष्ठान्न-पक्वान तैयार हुए। उस राष्ट्रीय पर्व पर हमें अपूर्व आनन्द एवं अपार हर्ष हुआ। परन्तु एक बात जो खटकी वह थी भारतमाता का अङ्ग-भङ्ग। उससे जो अनर्थ हुए उन्हें अंकित करते हुए लेखनी थर्राती है।

उसी दिन जब हमारा हृदय आनन्द-सागर में हिलोरें ले रहा था, हमारे पाकिस्तानी हिन्दू भाई आठ-आठ आँसू रो रहे थे। उसी दिन जब इधर मुसलमानों को गले लगाया जा रहा था, उधर हिंदुओं पर कहर ढाया जा रहा था, उनको तलवार के घाट उतारा जा रहा था, उनके बाल-बच्चों का बलात् धर्म परिवर्तित किया जा रहा था, उनकी कन्याओं तथा पत्नियों का सतीत्व नष्ट किया जा रहा था, उनकी धन-सम्पत्ति लूटी जा रही थी, उनके गृहों को भस्मीभूत किया जा रहा था, पाशविकता का तांडव-नृत्य हो रहा था। उस दिन आरम्भ होनेवाली इन रोमांचकारी हृदय-विदारक अमानुषिक घटनाओं से पाकिस्तान-निवासी हिन्दुओं में हाहाकार मच गया, इन वर्बर एवं पैशाचिक कृत्यों से उनको अपनी प्यारी जन्मभूमि का परित्याग करने के लिये वाध्य होना पड़ा। पाकिस्तान में चारों ओर हिंदुओं में भगदड़ मच गई। सबको अपनी-अपनी जान को पड़ी। किसी ने किसी को नहीं सँभाला। पति ने पत्नी छोड़ी और पत्नी ने पति। पिता ने पुत्र छोड़ा और पुत्र ने पिता। भाई ने भगिनी छोड़ी और भगिनी ने भाई। माता ने बेटी छोड़ी और बेटी ने माता। सब तितर-बितर होकर शरण के लिये हिन्दुस्तान की ओर चल पड़े। किसी को किसी का पता न था। सैकड़ों-हजारों नर-नारियों के काफिले यात्रा की यातनाएँ सहते हुए हिन्दुस्तान में प्रविष्ट हुए। मार्ग में कितने ही पुरुषों, स्त्रियों और बच्चों के प्राण-पखेरू भूख-प्यास से तड़प-तड़प कर उड़ गये, कितने ही पुरुषों, स्त्रियों और बच्चों को मुसलमान आक्रमणकारी-भेड़िये खा गये। भारत-सरकार ने उनकी रक्षा का तथा उन्हें यहाँ लाने का यद्यपि भरसक प्रयत्न एवं उद्योग

किया तद्यपि लाखों व्यक्ति इस नर-संहार में काम आए। जो जीवित बचे उनके पास न पेट भरने के लिए भोजन था और न तन ढकने के लिए वस्त्र, न रहने के लिये स्थान था और न जीविकोपार्जन के लिए पूँजी। अतः इन लाखों शरणार्थियों की आवश्यकताओं की पूर्ति का भार भारत-सरकार के निवल कंधों पर आ पड़ा। आज स्वतन्त्र एवं दरिद्र भारत के लिए यह एक विकट समस्या वन गई है। इस समस्या के हल करने के लिए जो कुछ हो सकता है वह सब हो रहा है। पर यह ऐसी समस्या है जो सारी शक्तियाँ लगाने पर भी अभी पूर्णतया हल नहीं हो पाई है।

स्वतन्त्र भारत की दूसरी समस्या है काश्मीर-सम्वन्धी। भारतीय शासन-सत्ता के हस्तान्तरित होने पर रियासतों का प्रश्न उठ खड़ा हुआ। पहले तो रियासतों ने अपनी पृथक्-पृथक् स्वतन्त्र सत्ता घोषित करनी चाही। परन्तु यह वात चल न सकी। फिर यह निश्चय हुआ कि भौगोलिक स्थिति को दृष्टिगत रखते हुए प्रत्येक रियासत भारत-संघ अथवा पाकिस्तान में प्रविष्ट हो जाय और वैदेशिक सम्बन्ध, रक्षा तथा यातायात के प्रवन्ध में उसकी अधीनता स्वीकार करे। जिस रियासत की भौगोलिक स्थिति ऐसी हो कि वह भारत-संघ तथा पाकिस्तान दोनों में प्रविष्ट होने की अधिकारिणी हो वह जनमत के आधार पर दोनों में से एक के साथ अपना सम्वन्ध स्थापित करे। काश्मीर ऐसी ही रियासत है वह हिन्दुस्तान और पाकिस्तान दोनों की सीमा पर स्थित है। इस रियासत ने कुछ समय तक अपना निर्णय स्थगित

रक्खा। वह न भारत-संघ में प्रविष्ट हुई और न पाकिस्तान में। इससे पाकिस्तान अधीर हो उठा और काश्मीर पर आर्थिक दबाव डालने लगा। जब यह युक्ति सफल नहीं हुई तब सीमांत प्रदेशों के कबालियों, अफगानों तथा पठानों को काश्मीर का सब्ज बाग दिखाकर उसने काश्मीर पर आक्रमण करने के लिए लालायित किया और इस प्रकार काश्मीर को भयभीत करना चाहा। जब उसकी यह कुचाल कार्यान्वित हो गई तब काश्मीर विवश होकर भारत-संघ में प्रविष्ट हुआ और उसने भारत-सरकार से रक्षा की प्रार्थना की। ऐसी दशा में भारत-संघ द्वारा उसकी सहायता सर्वथा उचित थी। अतः भारत-सरकार ने आक्रमणकारियों से लोहा लेने के लिए, उन्हें काश्मीर की सीमा से बाहर भगाने के लिए, अपनी सेना भेज दी। यह देखकर पाकिस्तान ने गुप्त रूप से आक्रमणकारियों को अस्त्र-शस्त्र तथा धन-जन से सहायता प्रदान करना आरम्भ कर दिया। फिर क्या था, घोर युद्ध होने लगा। भारत-संघ ने पाकिस्तान की इस धूर्तता की शिकायत संयुक्त-राष्ट्र-संघ से की, जिसने काश्मीर-समस्या को सुलझाने के लिए काश्मीर-कमीशन नियुक्त किया। आजकल वह कमीशन समस्या को सुलझाने का उद्योग कर रहा है। काश्मीर की जटिल समस्या ने स्वतन्त्र भारत को अपार क्षति पहुँचाई है। काश्मीर की रक्षा में भारत का रुपया पानी की भाँति प्रवाहित हो रहा है, अनेक भारतीय सैनिक युद्ध-क्षेत्र में अपने प्राण होम रहे हैं, अस्त्र-शस्त्रादि युद्ध-सामग्री पहुँचाने में रेलें जुटी हुई हैं, जिससे अन्न, कपड़ा इत्यादि आवश्यक वस्तुएँ एक स्थान से दूसरे स्थान पर पहुँचाने के लिए रेल के डिब्बों की कमी हो गई है।

स्वतन्त्र भारत की तीसरी समस्या है मुद्रा-प्रसार। इसका प्रधान कारण व्यय-वृद्धि है। यदि व्यय-वृद्धि के साथ-साथ आय-वृद्धि भी होती तो मुद्रा-प्रसार की समस्या न उठ खड़ी होती। शासन की बागडोर सँभालते ही हमारी सरकार ने देश के पुनर्निर्माण की कई योजनाएँ हाथ में ले ली हैं जो व्ययसाध्य हैं। पाकिस्तान से हिन्दुओं तथा सिक्खों को हिन्दुस्तान लाने और मुसलमानों को यहाँ से पाकिस्तान पहुँचाने में बहुत व्यय हुआ है। शरणार्थियों की रक्षा, पालन-पोषण एवं पुनर्निवास का कार्य भी अति व्ययसाध्य है। काश्मीर की सैनिक कार्यवाही में करोड़ों रुपये व्यय हुए हैं और हो रहे हैं। अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलनों में भाग लेने के लिए भेजे गए प्रतिनिधि-मंडलों पर तथा विभिन्न देशों में में स्थित भारतीय राजदूतों पर पानी की तरह रुपया बहाया जा रहा है। इन सब कारणों ने मुद्रा-प्रसार की समस्या को जन्म दिया है। मुद्रा-प्रसार से लोगों की क्रय-शक्ति बढ़ गई है और वस्तुओं की कमी के कारण उनके मूल्य दिन-प्रतिदिन बढ़ते चले जा रहे हैं। फलतः वे जन-साधारण के लिए दुर्लभ होती जा रही हैं।

स्वतन्त्र भारत की चौथी समस्या भोजन-वस्त्र-सम्बन्धी है। अनाज तथा कपड़ा बहुत महँगा है। घी-दूध बहुमूल्य होने के कारण जन-साधारण के लिए अप्राप्य है। सेर-डेढ़ सेर का गेहूँ कौन खा सकता है? दस-बारह रुपये का धोती-जोड़ा कौन पहन सकता है? तीन छटाँक का घी कौन खा सकता है? दस-बारह आने सेर दूध कौन पी सकता है? वही जो धनाढ्य है। वही जिस पर लक्ष्मी

महारानी की कृपादृष्टि है। यदि खाद्य पदार्थ इतने बहुमूल्य रहेंगे तो जनता की क्या दशा होगी? दिन-प्रतिदिन वस्तुएँ तेज होती जा रही हैं। इससे चारों ओर असंतोष बढ़ता जा रहा है। सरकार भी यह दशा देखकर परेशान है। इस विषम समस्या के कई कारण हैं। पहला कारण तो यह है कि उत्पादनकर्ता कृषक अनाज को बेचना नहीं चाहता या बहुत कम बेचता है। दूसरा कारण यह है कि एक स्थान से दूसरे स्थान पर अनाज पहुँचाने की सुविधाएँ नहीं हैं। समस्या को सुलझाने के लिए यह नितान्त आवश्यक है कि किसानों के घरों से बलात् अनाज निकलवाया जाय और उसे बाजार में बेचने के लिए उन्हें बाध्य किया जाय। कोई भी किसान वर्ष भर के खाने तथा बीज के अतिरिक्त और अनाज अपने-पास न रख सके। इसके अतिरिक्त अनाज का यातायात सदैव होता रहे, उस पर कोई प्रतिबन्ध न लगाया जाय, जिससे जहाँ अनाज की कमी हो वहाँ उसे शीघ्र पहुँचाया जा सके। साथ ही सरकार को अनाज के उत्पादन में वृद्धि करने के प्रयत्न करने चाहिएँ। बंजर भूमि पर खेती कराई जाय। सिंचाई का सुप्रबन्ध सर्वत्र हो। कपड़े की समस्या को विकट रूप प्रदान करने में मिल-मालिकों का तो हाथ है ही, दूकानदारों का भी हाथ है। इसके अतिरिक्त उत्पादन भी देश के आवश्यकतानुसार नहीं हो रहा है। शरणार्थियों के कारण भारत की जनसंख्या में पर्याप्त वृद्धि हो गई है। इस समस्या को सुलझाने के लिए यह आवश्यक है कि प्रथम तो कपड़े के उत्पादन में वृद्धि की जाय। दूसरे मिल-मालिकों पर ऐसा नियन्त्रण रहे कि वे उचित मूल्य लेकर निश्चित

अवधि के अन्दर उसे बेच दिया करें । दूकानदार भी कपड़े को अधिक समय तक न रोक सकें । साथ ही कपड़े के यातायात को अधिक से अधिक सुविधाएँ दी जायँ । इस प्रकार जब अनाज और कपड़े की कमी दूर होगी तब अन्य वस्तुएँ स्वतः सस्ती हो जायँगी तथा जन-साधारण के लिए सुलभ हो सकेंगी ।

स्वतन्त्र भारत की पाँचवीं समस्या भ्रष्टाचार-सम्बन्धी है । हमारे यहाँ चोर-बाजारी, रिश्वतखोरी, सिफारिश तथा पक्षपात का दौर-दौरा है । व्यापारी-समाज चोर-बाजारी से कलुषित है । वह येन-केन-प्रकारेण सरकार द्वारा नियन्त्रित मूल्यवाली वस्तुओं को अधिक मूल्य में बेचता रहता है । राशनवाली वस्तुओं में से भी युक्तिपूर्वक बचत करके जनता से कई गुना मूल्य लिया जाता है । उदाहरण के लिए पैट्रोल को ले लीजिए । यद्यपि उसका राशन है और उसका नियन्त्रित मूल्य दो रुपये चार आना प्रति गैलन है; तथापि चोर-बाजार में वह प्राप्य है और पन्द्रह रुपये तक प्रति गैलन के भाव से बिकता है । यही दशा सीमेंट, मिट्टी का तेल, लोहा आदि नियंत्रित वस्तुओं की है । चोर-बाजारी का उत्तरदायित्व सरकारी कर्मचारियों पर भी है । वे यदि अपने कर्तव्य का पालन करें तो चोर-बाजारी असम्भव है । किन्तु घूस-देवी में बड़ी शक्ति है । वह क्यों कर्तव्य का पालन करने दे ? जहाँ कर्मचारियों की जेब गर्म हुई वहाँ सब अपराध क्षमा, सब पाप माफ । सरकारी कर्मचारियों की उत्कोच-प्राप्ति की कलुषित मनोवृत्ति चोर-बाजारी को बहुत कुछ प्रोत्साहन दे रही है । रिश्वतखोरी का बाजार इतना गर्म है

कि न्याय एवं कर्तव्य का गला घुट रहा है। जो घूस दे सकता है उसकी पाँचों उँगलियाँ घी में रहती हैं, न्याय उसके इशारे पर नाचता है, सफलता उसकी ओर ताकती रहती है। सिफारिश और पक्षपात इतना बढ़ा हुआ है कि योग्यता सिर धुन रही है। गधों को घी पिलाया जा रहा है और घोड़े भूखे मर रहे हैं। कौओं को सम्मानित किया जा रहा है और कोयलों की कोई बात भी नहीं बूझता। शासन में शिथिलता के लक्षण दिखाई दे रहे हैं। अधिकारी अपना-अपना उल्लू सीधा कर रहे हैं। जनता दुःखी है।

भारत-सरकार बड़ी सतर्कता एवं सजगता के साथ उपर्युक्त समस्याओं को सुलझाने में प्रयत्नशील है। वह प्राणप्रण से राष्ट्र का हित-साधन कर रही है। शरणार्थियों के लिए भोजन, वस्त्र, गृह, दूकान, जीविकोपार्जनार्थ पूंजी आदि की व्यवस्था हो रही है। उनमें जो पढ़े-लिखे हैं उन्हें योग्यतानुकुल सरकारी पदों पर आरूढ़ किया जा रहा है। काश्मीर का प्रश्न संयुक्त-राष्ट्र-संघ को सौंप दिया गया है। मुद्रा-प्रसार को रोकने के लिए अधिक उत्पादन मितव्ययता, अनिवार्य बचत आदि साधनों को अपनाया जा रहा है। भोजन-वस्त्र-समस्या को हल करने के लिए पुनः नियंत्रण की शरण ली जा रही है। भ्रष्टाचार का अन्त करने के लिए कानून बन रहे है और अपराधियों को दंडित किया जा रहा है। प्रान्तों में भ्रष्टाचार-विरुद्ध-विभागों ( Anti-corruption departments ) की स्थापना हो गई है और रिश्वतखोरी के मामलों की जाँच-पड़ताल करके मुकद्दमे चलाए जा रहे हैं।

निष्कर्ष यह है कि हमारे राष्ट्र को स्वतन्त्रता मिलते ही उसके सिर पर आपत्तियों का पहाड़ टूट पड़ा है, मानो सिर मुड़ाते ही ओले पड़े हैं। पर हमारी सरकार बड़ी दृढ़ता, बड़ी गम्भीरता, बड़ी बुद्धिमत्ता, बड़ी सूझ-बूझ के साथ आपत्तियों के भँवर से राष्ट्र-नौका को बाहर निकाल रही है। पं० जवाहरलाल नेहरू और सरदार वल्लभभाई पटैल जैसे कुशल कर्णधारों के हाथों में हमारे राष्ट्र की नैया सुरक्षित है। हमें पूर्ण आशा है कि हमारे स्वतन्त्र भारत का सौभाग्य सूर्य आपत्तियों तथा कठिनाइयों के अंधकार को नष्ट करता हुआ शीघ्र ही चमकेगा और अपने भव्य आलोक से विश्व को चमत्कृत कर देगा। स्वतन्त्र भारत में किसी प्रकार का भेद-भाव नहीं बरता जा रहा है और सबके साथ प्रेम एवं समानता का व्यवहार रहा है।

"जाति धर्म या सम्प्रदाय का नहीं भेद व्यवधान यहाँ।
सबका स्वागत सबका आदर सबका सम सम्मान यहाँ॥"





मुद्रक—गुलाबचन्द अग्रवाल बी० काम०, अग्रवाल प्रेस, आगरा।